THE

HARIDAS SANSKRIT SERIES

41

# ABHIJÑĀNAŚĀKUNTALA

OF

## MAHĀKAVI KĀLIDĀS

With

*'Kishorakeli' Sanskrit Hindi Commentry*

By

SHRĪ NAVAKISHORAKARA SHĀSTRĪ

And

SHRĪ RĀMTEJA PĀṆDEY

With an Introduction By

SHRĪ KĀNTĀNĀTH SHĀSTRĪ TELAṄGA



Chowkhamba Sanskrit Series Office

VARANASI-1 ( India )

1978

# शाकुन्तल-समीक्षा

## ( प्रो० कान्तानाथ शास्त्री तेलंग )

## महाकवि कालिदास

अभिज्ञानशाकुन्तल के कर्ता कालिदास संसार के प्रसिद्ध कवियो में से एक माने जाते हैं। इनके काल, जीवनवृत्त, ग्रन्थ, शैली आदि के विषय में चौखम्बा-संस्कृत-सीरीज, वाराणसी, से प्रकाशित कुमारसम्भव के पञ्चम सर्ग की भूमिका मे लिखा जा चुका है। उन विषयो की जानकारी के लिये उक्त भूमिका देखनी चाहिए।

### 'अभिज्ञानशाकुन्तलम्' नाम क्यों पड़ा ?

राजा दुष्यन्त ने शकुन्तला से गान्धर्व-विधि से विवाह किया। कुछ दिनों बाद राजा अपने नगर को चला गया। जाते समय वह शकुन्तला को अपने नामाक्षरो से अङ्कित एक अंगूठी दे गया था। कण्व ऋषि को जब इस विवाह का समाचार ज्ञात हुआ तब उन्होंने शकुन्तला को राजा के पास भेजवा दिया। परन्तु दुर्वासा के शाप के कारण राजा उसे पहिचान न सका। शकुन्तला ने राजा की दी हुई अगूठी दिखा कर उसे बीते वृत्तान्त की याद दिलानी चाही। परन्तु अगूठी अंगुली मे न थी। वह पहिले ही मार्ग में शक्रावतार पर शचीतीर्थ का वन्दन करते समय जल में गिर चुकी थी। निराश होकर शकुन्तला राजमहल से निकली। इतने मे तेजोमयी एक मूर्ति प्रकट हुई और शकुन्तला को लेकर अदृश्य हो गई। इसके राजपुरुषों को एक धीवर के पास अंगूठी मिली। उन्होने उसे चोर समझ कर पकड़ा। प्रधान राजपुरुष राजश्याल अगूठी लेकर राजा के पास गया। उसे देखकर राजा को शकुन्तला के साथ अपने गान्धर्वविवाह का वृतान्त स्मरण हो आया। उसे अपनी भूल पर पश्चाताप हुआ और उस समय से वह शकुन्तला के विरह मे दुखी रहने लगा। इस प्रकार इस नाटक में अगूठी रूपी अभिज्ञान से शकुन्तला के पहिचाने जाने का वृतान्त होने के कारण इसे 'अभिज्ञानशाकुन्तलम्' कहते हैं। यहाँ यह बात स्मरण रखनी चाहिए कि पञ्चम अङ्क के अन्त में अंगूठी देख कर राजा को शकुन्तला की जो याद आई उसी के कारण इस नाटक को यह नाम दिया गया है। सप्तम अङ्क में जो एक दूसरे को पहिचान कर मिलन होने के बाद शकुन्तला ने राजा की

अंगुली में अंगूठी देखी। अतः यहाँ की घटना के कारण यह नाम नहीं दिया गया है। ( देखिए पृ० ५५१ )

## कथा का मूल

दुष्यन्त और शकुन्तला की कथा महाभारत और पद्मपुराण मे मिलती है। पद्मपुराण की कथा की अपेक्षा महाभारत की कथा पुरानी प्रतीत होती है। वह सीधी सादी और नीरस है। पद्मपुराण की कथा महाभारत और कालिदास के अभिज्ञानशाकुन्तल की कथाओ के अंशो को जोड़ कर बनाई मालूम पड़ती है। उसके अन्त का बहुत बड़ा भाग कालिदास के शाकुन्तल का सार मात्र प्रतीत होता है। विद्वानो का मत है कि पद्पुराण का अधिक हिस्सा कालिदास के बाद रचा गया था। कालिदास ने अपने नाटक के लिए कथा महाभारत से ही ली होगी।

## महाभारत की कथा

दुष्यन्त और शकुन्तला की कथा का रूप महाभारत में इस प्रकार है :--

एक बार चन्द्रवशी राजा दुष्यन्त शिकार खेलता हुआ कण्व ऋषि के आश्रम के पास पहुँचा। उसने सीधे आश्रम मे घुस कर पुकारा। परन्तु कण्व उस समय आश्रम में न थे। वे फल लाने के लिए बन गये थे। उनकी धर्म-पुत्री शकुन्तला ने राजा का स्वागत किया। राजा के पूछने पर उसने विश्वामित्र से अपनी उत्पत्ति का सारा हाल कह सुनाया। जब राजा को यह मालूम हुआ कि वह क्षत्रिय की कन्या है तो उसने उसके प्रति अपना प्रेम व्यक्त किया। शकुन्तला ने इस शर्त पर उससे विवाह करना स्वीकार किया कि राजा के मरने पर उसका लड़का राजा होगा। राजा ने उसे वचन दिया और गान्धर्व-विधि से उसका पाणिग्रहण करके उसके साथ सहवास किया। इसके बाद राजा शकुन्तला को यह आश्वासन देकर कि नगर जाकर मैं तुम्हें ले जाने के लिए सेना भेजूँगा, अपनी राजधानी चला गया। मार्ग मे वह यह सोचता जाता था कि ऋषि की आज्ञा के बिना मैंने उनकी कन्या का पाणिग्रहण किया। जब उन्हे यह समाचार मालूम होगा तो वे न जाने क्या अनर्थ करेंगे।

राजा के जाने के कुछ ही देर बाद कण्व ऋषि वन से वापस आए। उन्होंने तपोबल से सब वृत्तान्त जान लिया और शकुन्तला के विवाह को अपनी स्वीकृति दे दी। इस घटना के तीन वर्ष बाद शकुन्तला को एक पुत्र

हुआ। ६ वर्ष की अवस्था मे ही उसका बल और पराक्रम स्पष्ट दिखाई देने लगा। वह बडे-बडे सिह, हाथी, महिष आदि पशुओ को बलपूर्वक आश्रम के वृक्षो में बांध देता था। उसके इस पराक्रम को देखकर कण्व ऋषि ने उसका नाम सर्वदमन रखा। इस नौ वर्ष के काल तक शकुन्तला तपोवन मे ही रही। इसके आगे उसे तपोवन मे रखना ऋषि को अच्छा न मालूम हुआ। अतः उन्होंने उसे और उसके पुत्र को कुछ तपस्वियो के साथ राजा के पास भेज दिया। जब शकुन्तला राजा के सामने आई तो राजा ने स्मरण रहते हुए भी कह दिया—'मैं तुम्हे नही जानता। यह पुत्र मेरा नही हैं। तुम जहाँ जी चाहे जाओ।'

राजा की बात सुनकर शकुन्तला को बड़ा दु.ख हुआ। उसने राजा को बहुत समझाया। परन्तु राजा ने एक न मानी। इस पर निराश होकर शकुन्तला जाने ही वाली थी कि इतने मे आकाशवाणी हुई। देवताओ ने राजा को कहा कि शकुन्तला तुम्हारी भार्या है और सर्वदमन तुम्हारा पुत्र है। तुम उन्हे रख लो। यह सुन कर पुरोहित और मन्त्रियो की राय से राजा ने दोनो को अपनाया। उसने सर्वदमन का भरत नाम रखा। उसने वहाँ उपस्थित लोगो से कहा कि मुझे सब वृत्तान्त स्मरण था। परन्तु यदि मैं पहिले ही इन्हे स्वीकार कर लेता तो आप लोगो को शङ्का होती। अब आकाशवाणी से देवताओ की स्वीकृति मिल जाने पर इनकी शुद्धि हो गई है।

## पद्मपुराण की कथा

पद्मपुराण मे भी राजा के द्वारा शकुन्तला के पाणिग्रहण तक की कथा वैसी ही है जैसी महाभारत मे। केवल दो अन्तर है। पहली बात तो यह कि महाभारत के अनुसार शकुन्तला ने अपनी उत्पत्ति की कथा राजा को स्वयं बतलाई। पद्मपुराण के अनुसार उसने वह कथा अपनी सखी प्रियवदा के द्वारा कहलवाई। दूसरी बात यह कि महाभारत के अनुसार जाते समय राजा ने शकुन्तला को कोई प्रत्यभिज्ञान नही दिया। पद्मपुराण के अनुसार उसने जाते समय शकुन्तला को अपनी अंगूठी दी। इस घटना के आगे सारी कथा प्रायः अभिज्ञानशाकुन्तल की कथा के समान है। केवल दो बातो में दोनों का अन्तर है। पहली बात तो यह कि पद्मपुराण के अनुसार शकुन्तला सात महीने का गर्भ होने तक तपोवन मे ही रही, जब कि नाटक के अनुसार

कण्व को दुष्यन्त और शकुन्तला के प्रेमसम्बन्ध का पता लगते ही उसे उसी दिन राजा के घर विदा किया। दूसरी बात यह कि पद्मपुराण के अनुसार शकुन्तला जब राजनगर जाने लगी तो उसके साथ शार्ङ्गरव, शारद्वत और गौतमी के साथ प्रियवदा भी गई। मार्ग मे सरस्वती के जल मे स्नान करते समय शकुन्तला ने प्रत्यभिज्ञानाङ्गुरीयक प्रियवदा को दी। वह उसके हाथ से जल में गिर पडी। प्रियवदा ने डर के मारे यह बात शकुन्तला से नही कही। शकुन्तला भी उसे पूछना भूल गई। राजदरबार मे राजा को विश्वास दिलाने के लिये आवश्यकता पडने पर शकुन्तला ने प्रियंवदा से अगूठी मांगी। इस पर प्रियवदा ने धीरे से उसके कान मे कहा कि वह नदी मे गिर गई। यह सुन कर शकुन्तला बेहोश हो गई। इसके अतिरिक्त पद्मपुराण का सब घटनाचक्र शाकुन्तल के समान है।

## मूल कथा में परिवर्तन

कालिदास ने मूल कथा महाभारत से ली है। उसमे उन्होंने यत्र-तत्र परिवर्तन करके उसे सरस बनाया है। ( १ ) मूल कथा के अनुसार राजा दुष्यन्त शिकार खेलते हुए अपनी सेना के साथ कण्व ऋषि के आश्रम के पास पहुँचा। वह अपनी सेना को बाहर खडा करके अकेले सीधे आश्रम मे गया। शाकुन्तल के अनुसार शिकार खेलते समय राजा की सेना पीछे छूट गई। राजा केवल सूत के साथ घूमता हुआ आश्रम आ पहुँचा। उसने सहसा आश्रम में प्रवेश नही किया। उसने ऐसे समय प्रवेश किया जब तपस्विकन्याओ से उससे सहायता पाने की चर्चा चल रही थी। यह घटना बहुत ही स्वाभाविक और सरस ढग से हुई। पीछे छूटी सेना का भी कवि ने बहुत अच्छा उपयोग किया है। राजा को न पाकर सेना उसे खोजती हुई आश्रम आई। वहाँ उसने गड़बड़ मचानी शुरू की। उस समय राजा शकुन्तला आदि से बातें करने मे मग्न था। सेना द्वारा मचाई गडबडी का समाचार सुन कर वह उठ खडा हुआ और व्यवस्था करने के लिये विदा लेकर बाहर आया। इस प्रकार प्रथम मिलन और प्रथम अक कवि ने बडी सफाई से समाप्त किये हैं।

( २ ) मूल कथा के अनुसार जब राजा आश्रम मे पहुँचा उस समय कण्व ऋषि फल लाने वन गए थे। अत: उनकी धर्म की कन्या शकुन्तला ने राजा का स्वागत किया। राजा के पूछने पर उसने विश्वामित्र से अपनी

उत्पत्ति का सारा हाल उसको स्वयं कह सुनाया। राजा के विवाह का प्रस्ताव करने पर उसने उसे कण्व के वन से वापस आने तक रुकने को कहा। परन्तु राजा के जल्दी करने पर उसने शर्त पर विवाह करना स्वीकार कर लिया कि राजा के बाद उसका पुत्र राजा होगा। मुग्धा तपस्वि-कन्या का एक अपरिचित पुरुष के साथ इस प्रकार खुल कर बात करना अस्वाभाविक प्रतीत होता है। इसके अतिरिक्त शर्त पर किया हुआ विवाह नीरस घटना होती है। वह एक पक्ष की दृष्टि से मनुष्य की उच्छृङ्खल कामवासना की तृप्ति के लिये किया हुआ अविचारपूर्ण कार्य और दूसरे पक्ष की दृष्टि से व्यापार प्रतीत होता है। इसलिये कालिदास ने इस घटना को भी बदल दिया है। शाकुन्तल के अनुसार राजा को शकुन्तला के जन्म आदि का वृत्तान्त प्रियवदा और अनसूया से मालूम हुआ। यह स्वाभाविक है। कवि ने कण्व ऋषि को सोमतीर्थ भेज कर राजा को शकुन्तला से मिलने के लिये पर्याप्त समय दिया है। इससे भी कथा सरस हो गई है।

( ३ ) मूल कथा के अनुसार कण्व ऋषि को राजा के साथ शकुन्तला के शरीर-सम्बन्ध का पता लगने के बाद भी नौ वर्ष तक वह तपोवन मे ही रही। प्रथम तीन वर्ष के बाद उसे पुत्र हुआ। उसके ६ वर्ष का होने पर कण्व को स्मरण आया कि विवाहित लडकी को बहुत दिनो तक पिता के घर न रहना चाहिए। तब उन्होने उसे शिष्यो के साथ राजा के पास भेज दिया। यह घटना भी बेतुकी मालूम पडती है। कालिदास ने इसे बदल दिया है। शाकुन्तल के अनुसार शकुन्तला को पुत्र ठीक समय पर हुआ ऐसा प्रतीत होता है। राजा के साथ शरीर-सम्बन्ध की बात ज्ञात होते ही कण्व ने तुरत उसी दिन उसे राजमहल के लिये बिदा किया। वह गर्भिणी अवस्था मे ही राजदरबार में आई। उसे मारीच ऋषि के आश्रम में हेमकूट पर पुत्र उत्पन्न हुआ। इस परिवर्तन से भी कथा मे स्वाभाविकता आ गई है। नौ वर्ष के बाद कण्व का यह कहना कि विवाहित लडकी को बहुत दिनो तक पिता के घर न रहना चाहिये, हास्यास्पद हो जाता है।

( ४ ) मूल कथा के अनुसार शकुन्तला पुत्र सहित राजमहल को गई। राजा ने सब वृत्तान्त स्मरण रहते हुए भी जब उसे स्वीकार करने से इनकार कर दिया तो निराश होकर वह जाने लगी। इतने मे आकाशवाणी हुई। देवताओं ने शकुन्तला की बात का समर्थन किया। तब राजा ने पुरोहित

आदि की सम्मति से शकुन्तला और उसके पुत्र को अपनाया यह घटना भी नीरस है। यह वैसा ही मालूम होता है जैसे कोई गुलाम न चाहते हुए भी मालिक की आज्ञा से लाचार होकर कोई बात स्वीकार करे। इस घटना से राजा की कुटिलता, क्रूरता और हृदय की कमजोरी प्रकट होती है। कालिदास ने इसे भी बदल दिया है। शाकुन्तल के अनुसार शकुन्तला गर्भिणी अवस्था मे ही राजा के पास गई। दुर्वासा के शाप के कारण उसे वृत्तान्त स्मरण न आया। उसने उसे रखना स्वीकार न किया। इस पर एक अदृश्य मूर्ति शकुन्तला को उठा ले गई। मारीच के आश्रम मे हेमकूट पर्वत पर उसे पुत्र हुआ। इस धीवर से प्राप्त अगूठी देख कर राजा को सब वृत्तान्त स्मरण आया। वह अपनी मूर्खता पर पश्चात्ताप करने लगा। उसका चित्त पुनः शकुन्तला की ओर आकृष्ट हुआ। राजा दानवो को मारकर लौटते समय मारीच के आश्रम मे गया। वहाँ उसने पहिले अपने पुत्र को देखा। इसके बाद उसका शकुन्तला से मिलन हुआ। घटनाओ का यह क्रम सरस है। अगूठी के दर्शन ने राजा की तरफ से तोडे गए प्रेम बन्धन को जोड दिया। मिलन के पूर्व पुत्र के दर्शन ने उसे दृढ़ कर दिया। पुत्र, पति और पत्नी के बीच की प्रेम की ग्रन्थि होता है कवि ने पुत्र की सत्ता का बडा सुन्दर उपयोग किया है।

( ५ ) मूल कथा रोचक बनाने के लिये कालिदास ने अपनी मौलिक कल्पना से और कई बातें उसमे जोड दी हैं। दुर्वासा का शाप राजा को कलक से बचाता है। प्रियवदा और अनुसूया की उपस्थिति प्रथम मिलन के समय की बातचीत को सरस बनाती है। अगूठी का वृत्तान्त इस कथा में बहुत महत्त्व का है। वह यह शिक्षा देता है कि मनुष्य को अपनी छोटी सी भूल के कारण जगत मे बहुत कष्ट उठाना पड़ता है। वह दुर्वासा के शाप के साथ मिल कर संसार की कटु आलोचना से राजा को रक्षा करता है। अन्त मे वही राजा के मन मे शकुन्तला के प्रति दूना प्रेम उत्पन्न करता है। विदूषक बीच-बीच में हास्य रस का पुट देकर कथा को ताजगी देता है। मातलि का विदूषक पर आक्रमण राजा की चित्तवृत्ति बदलता है। शकुन्तला के विरह मे दुःखी राजा उत्साह-हीन अवस्था में था। कदाचित् उस अवस्था मे वह राक्षसो से लड़ने जाने का प्रस्ताव स्वीकार न करता। अतः उसे क्रोध दिलाना आवश्यक था। दुखी पुरुष को क्रोध शीघ्र आता है। क्रोध के बाद

उत्साह भरा जा सकता है। यह सब नाटक मे मालति ने स्वयं ही स्पष्ट किया है। ये सब बातें महाभारत की मूल कथा मे नही है। ये कवि की अपनी कल्पना के फल हैं।

## कथावस्तु की पाँच अर्थप्रकृतियाँ

दशरूपककार तथा दर्पणकार ने अर्थप्रकृति शब्द का अर्थ 'प्रयोजनसिद्धि के हेतु' लिखा है। वस्तुत' अर्थप्रकृतियां कथावस्तु के उपादान या सामग्री होती हैं अर्थप्रकृतियाँ पाच हैं—बीज, बिन्दु, पताका, प्रकरी और कार्य । नायक के मुख्य फल का वह हेतु, जिसका कथा के आरम्भ मे बहुत थोडे मे अभिधान किया जाता है, परन्तु आगे चल कर जिसका अनेक प्रकार से विस्तार-होता है, 'बीज' कहलाता है। आवान्तर वृत्तान्त से मूल कथा के विच्छिन्न होने पर उसे आगे बढाने वाले हेतु को 'बिन्दु' कहते हैं। वह प्रासङ्गिक इतिवृत्त जो दूर तक चलता है और मुख्य फल को प्राप्त करने मे प्रधान नायक की सहायता करता है, 'पताका' कहलाता है। वह प्रासङ्गिक इतिवृत्त जो पताका की अपेक्षा छोटा होता है और लक्ष्य तक पहुँचने में नायक की सहायता करता है, 'प्रकरी' कहलाता है। जो कुछ साध्यत्वेन अपेक्षित होता है जिसकी सिद्धि के लिये प्रयत्न किया जाता हैं और सामग्री एक की जाती है उसे 'कार्य' कहते हैं। 'यह मुख्य कार्य' और 'आवान्तर कार्य' के भेद से दो प्रकार का होता है। मुख्य कार्य ही कथा का मुख्य फल या प्रयोजन अन्तिम लक्ष्य कहलाता है। आवान्तर कार्य मुख्य कार्य की सिद्धि के साधन होते हैं।

राघवभट्ट के अनुसार प्रथम अङ्क के आरम्भ मे **'इदानीमेव'** से लेकर **'सोमतीर्थं गतः'** (पृ० २४) तक वैखानस की उक्ति शाकुन्तल की कथा का बीज है। हमारे विचार से उपर्युक्त वैखानस की उक्ति के पूर्व **'एष चास्मद्गुरो. कण्वस्य'** इत्यादि वैखानस की उक्ति से लेकर **'सा खलु विदित-भक्तिर्मां महर्षये निवेदयिष्यति'** (पृ० २३-२४) राजा की इस उक्ति तक का अंश कथा का बीज है। वैखानस ने राजा को आश्रम में जाने के लिये उत्साहित किया और राजा ने उसे स्वीकार किया—ये दोनो बातें मिलाकर पूरा बीज है। यदि वैखानस राजा को उत्साहित न करता तो कदाचित् राजा आश्रम की तरफ न जाकर अपने शिविर को लौट जाता। ऐसी अवस्था मे कथा, आगे बढने ही न पाती। वैखानस के उत्साहित करने पर भी यदि राजा कण्व की अनुपस्थित जान कर आश्रम में जाना स्वीकार न करता तो भी

कथा आगे न बढती। अत. दोनो बातो को मिलाकर बीज मानना चाहिए। यही बीज अनेक रूपो मे विकसित होकर कथानक को जन्म देता है।

राघवभट्ट के अनुसार द्वितीय अङ्क में 'सखे माधव्य! अनाप्तचक्षःफलोऽसि' इत्यादि राजा की उक्ति से लेकर 'सर्वः खलु कान्तम्' इत्यादि (पृ० १०४-१०५) राजा की उक्ति तक का अश बिन्दु है। मृगयावृत्तान्त से मूल कथा के विच्छिन्न होने पर यह अश उसे जोडता है।

दर्पणकार के अनुसार अभिज्ञानशाकुन्तल मे विदूषक का वृतान्त पताका है। यह बात ठीक नही जँचती। विदूषक राजा को शकुन्तला के साथ स्थायी मिलन रूपी मुख्य फल को प्राप्त करने मे कोई सहायता नही करता। विदूषक सर्वप्रथम द्वितीय अङ्क मे हमारे सामने आता है। मृगयावृत्तान्त के बाद राजा उसे अपने हृदय का रहस्य बतलाता है। परन्तु उससे कोई सहायता पाने के पहिले ही द्वितीय अङ्क के अन्त मे उसे नगर विदा कर देता है। इतना ही नही विदा करते समय उससे ऐसी बातें कहता है जिससे वह हँसी समझ कर शकुन्तला के वृत्तान्त को एक दम भूल जाता है। यह बात षष्ठ अक मे विदूषक की उक्ति से ही स्पष्ट होती। (पृ० ४२५)। तृतीय और चतुर्थ अङ्क मे विदूषक का दर्शन नही होता। पञ्चम अङ्क के आरम्भ में राजा के साथ पुन. विदूषक दिखाई देता है। परन्तु यहाँ भी राजा उसे शीघ्र ही हसवती के पास भेज देता है। विदूषक को अनुपस्थिति मे ही शकुन्तला के प्रत्याख्यान का सब वृत्तान्त हो जाता है। इस प्रकार सहायता करने का यह अवसर भी विदूषक के हाथ से निकल जाता है। षष्ठ अक मे पुन एक बार विदूषक सामने आता है। यहाँ वह उद्यान मे शकुन्तला के विरह मे दुखी राजा को समझाता है। इसी अङ्क के अन्त मे राजा मातलि के साथ राक्षसो से लडने चला जाता है। इस प्रकार विदूषक कही भी मुख्य फल को प्राप्त करने मे राजा की सहायता करता हुआ नही दिखाई देता। ऐसी अवस्था मे उसके वृत्तान्त को पताका कैसे कहा जाय? हाँ, द्वितीय अक मे जब राजा विदूषक को बतलाता है कि मुझे देख कर शकुन्तला ने अपना प्रेम न छिपाया न खोल ही दिया, तो वह कहता है कि क्या तुम्हारे देखते ही वह तुम्हारी गोद मे आकर बैठ जाय। इस व्यङ्ग्य द्वारा वह राजा को प्रयत्न करने के लिए प्रोत्साहित करता है (पृ० ११४-११५)। आगे जब राजा उससे कहता है कि पुन' तपोवन मे जाने का कोई उपाय

बताओ, तो वह कहता है कि षष्ठाश माँगने के बहाने जा सकते हो (पृ० ११७-११८)। पृष्ठ अंक में भी दु:खी राजा को समझाते हुए वह कहता है कि समय आने पर तुमसे शकुन्तला की अवश्य भेंट होगी (पृ० ४३०)। इसी अक के अन्त मे राजा को राक्षसो से लडने के लिए ले जाने के पहिले उसकी चित्तवृत्ति बदलने के लिए मातलि विदूषक पर आक्रमण करता है। यदि विदूषक की ये सब सेवाएँ मुख्य फल की प्राप्ति मे सहायता मानी जा सकती हो तो विदूषक का वृत्तान्त पताका हो सकता है। हमारे विचार से दुर्वासा के शाप की पृष्ठभूमि वाला अंगूठी का वृत्तान्त इस कथा का पताका है। यह वृत्तान्त महाभारत की मूल कथा मे नही है। कवि ने इसे जोड़ कर मूल कथा के साथ दिया है। यद्यपि एक बार प्रथम अक मे ही राजा के नामाक्षरों से अङ्कित अगूठी हमारे सामने आती है, तथापि उसका मुख्य वृत्तान्त चतुर्थ अंक से प्रारम्भ होता है। चतुर्थ अङ्क के विष्कम्भक मे प्रियवदा कहती है कि यदि दुर्वासा ने—आभरणाविज्ञान दिखलाने पर शाप की निवृत्ति होगी—ऐसा कहा है तो ठीक है। राजा की दी हुई अगूठी काम आवेगी। आगे यह शचीतीर्थ मे गिर जाती है। आभरण दिखला कर राजा को विश्वास दिखाने के समय शकुन्तला को अपनी अगुली मे अगूठी नही मिलती। अनन्तर वह धीवर के पास बरामद होती है। उसे देख कर राजा को गान्धर्व विवाह का वृत्तान्त स्मरण आता है। वह इस वृत्तान्त का फल है। यह यही गर्भसन्धि मे समाप्त हो जाता है। इसके आगे भी मूल कथा के अन्त तक अगूठी कई बार हमारे सामने आती रहती है। पताका के सभी लक्षण इस वृत्तान्त मे मिलते हैं। अत. इसे पताका मानना चाहिए। विदूषक और अगूठी दोनो के वृत्तान्तों को यदि पताका माना जाय तो भी कोई दोष न होगा। एक कथा मे एक ही पताका होनी चाहिए ऐसा कोई नियम नही है। पताका मे कोई सजीव पुरुष को ही नायक होना चाहिये ऐसा भी नियम नही बनाया जा सकता।

इन्द्र के सारथि मातलि का वृत्तान्त शाकुन्तल की कथा की प्रकरी है। षष्ठ अङ्क के अन्त मे मातलि हमारे सामने आता है। वह राजा को राक्षसों से लडने के लिये ले जाता है। राक्षसो को परास्त करके लौटते समय मातलि राजा को मारीच ऋषि के आश्रम मे ले जाता है। वहाँ राजा की अपने पुत्र

प्रतिमुखसन्धि होती है। पताका और प्राप्त्याशा को मिला कर गर्भसन्धि होती है। यहाँ यह बात जाननी चाहिए कि पताका अनिवार्य नहीं है। किसी-किसी कथा मे यह नही भी होती। अत. गर्भसन्धि मुख्यरूप से प्राप्त्याश पर अवलम्बन करती है। प्रकरी और नियताप्ति को मिला कर अवमर्शसन्धि होती है। यहाँ पर भी यह बात जाननी चाहिये कि प्रकरी अनिवार्य नही है; किसी-किसी कथा मे यह नही भी होती। अवमर्शसन्धि मुख्यतया नियताप्ति पर अवलम्बन करती है। कथा के जिस भाग मे बीज से सम्बद्ध, मुखादि सन्धियो मे यथास्थान निहित सब अर्थ मुख्य प्रयोजन की सिद्धि के उपकरण बन कर उसे सम्पन्न करने की दिशा में अग्रसर होते हैं उसे निर्वहणसन्धि कहते हैं। सन्धियाँ को कथा का स्थूल भाग कहा जा सकता है।

राघवभट्ट के अनुसार शाकुन्तल में प्रथम अङ्क के आरम्भ से लेकर द्वितीय अङ्क मे **'उभौ—परिक्रम्योपविष्टौ'** ( पृ० १०४ ) इस कविकृत अभिनयन के निर्देश तक मुखसन्धि है। उसके आगे राजा की **'सखे माधव्य! अनाप्तचक्षुःफलोऽसि'** ( पृ० १०४ ) इत्यादि उक्ति से तृतीय अङ्क के अन्त तक प्रतिमुखसन्धि है। चतुर्थ अङ्क के आरम्भ से लेकर पञ्चम अङ्क मे गौतमी की उक्ति के अन्त में **'इति तथा करोति'** ( पृ० ३४७ ) इस कविकृत अभिनय के निर्देश तक गर्भसन्धि है। इसके आगे पञ्चम अङ्क मे ही **'राजा—शकुन्तलां निर्वर्ण्य, आत्मगतम्।'** से लेकर षष्ठ अङ्क के अन्त तक अवमर्शसन्धि है। सप्तम अङ्क के आरम्भ से अन्त तक निर्वहणसन्धि है।

साहित्यदर्पणकार के अनुसार सप्तम अङ्क मे राजा द्वारा शकुन्तला के पहिचाने जाने तक अवमर्शसन्धि है। इस सन्धि के विषय मे दर्पणकार ने जो कुछ कहा है उसके विषय में कुछ न कहना ही अच्छा है। सप्तम अङ्क मे राजा द्वारा शकुन्तला के पहिचाने जाने की घटना के आगे अन्त तक निर्वहणसन्धि है।

हमारे विचार से प्रथम अङ्क मे मुखसन्धि, द्वितीय और तृतीय अङ्को मे प्रतिमुखसन्धि, चतुर्थ और पञ्चम अको मे गर्भसन्धि, पञ्चम अक के अंकावतार से षष्ठ अक के अन्त तक अवमर्शसन्धि और सप्तम मे निर्वहणसन्धि है।

## कथा का स्थान

अभिज्ञानशाकुन्तल की कथा स्थूल रूप से तीन भागों में बाटी जा सकती है। इसके प्रथम भाग में अस्थायी मिलन, दूसरे भाग में वियोग और तीसरे भाग में स्थायी मिलन कहा जा सकता है। प्रथम चार अङ्कों में स्थायी मिलन और प्रयाण की तैयारी का वृत्तान्त है। पाँचवें और छठे अङ्कों में वियोग की घटनायें होती हैं। सप्तम अङ्क में स्थायी मिलन होता है। अस्थायी मिलन का घटनाचक्र अर्थात् प्रथम चार अङ्कों की कथा का स्थान तपोवन में कण्व ऋषि का आश्रम है। वियोग के वृत्तान्त का स्थान नगर में राजा का महल और उद्यान हैं। स्थायी मिलन हेमकूट पर्वत—मारीच ऋषि के आश्रम—में होता है। घटनाचक्र को इस प्रकार तीन स्थानों पर विभक्त करके कवि ने यह झलकाया है कि तपोवन सब प्रकार की सुखशान्ति के स्थान हैं और नगर सब प्रकार के कष्ट और सन्तापों की भूमि हैं। कालिदास का यह अटूट विश्वास है कि नगरों के कृत्रिम जीवन से सन्तप्त और ऊबे हुए प्राणियों को ऋषियों के आश्रमों में ही शान्ति मिल सकती है।

## कथा का काल

अभिज्ञानशाकुन्तल की कथा कुल मिलाकर करीब सात वर्ष की कथा मालूम पड़ती है। प्रथम अङ्क में राजा और शकुन्तला की पहली भेंट होती है। परन्तु इस भेंट में बात केवल चक्षूराग और मन की अनन्यपरता तक ही रह जाती है। तृतीय अङ्क में दोनों का दूसरा मिलन होता है। इस बार भी शरीर सम्बन्ध स्थापित होने के पहिले ही गौतमी के आ जाने से दोनों अलग-अलग हो जाते हैं। तृतीय अङ्क और चतुर्थ अङ्क के विष्कम्भक के बीच के काल में दोनों का गान्धर्व विवाह होता है और शकुन्तला गर्भिणी होती है। इस बात का पता हमें चतुर्थ अङ्क के विष्कम्भक और चतुर्थ अङ्क से लगता है। पञ्चम अङ्क में राजा शकुन्तला का परित्याग करता है और एक अदृश्य मूर्ति उसे उठा ले जाती है। पञ्चम अङ्क के अङ्कावतार में अगूठी प्राप्त होती है। षष्ठ अङ्क में राजा विरह में विलाप करता है। सप्तम अङ्क में राजा की शकुन्तला और पुत्र से भेंट होती है। इस समय पुत्र की बातों और कार्यों से अनुमान होता है कि उसकी आयु करीब ६ वर्ष की है। इस घटनाचक्र के आधार पर माना जा सकता है कि यह कथा करीब सात वर्ष की है।

इस नाटक की कालव्याप्ति पर विचार करने के लिए बहुत अधिक स्थान की आवश्यकता है। यहाँ इस विषय पर विस्तार से विचार करना सम्भव नहीं है। प्रत्येक अङ्क के काल के विषय में सक्षेप में इस प्रकार कहा जा सकता है। प्रथम अङ्क ग्रीष्म ऋतु में आरम्भ होता है। राजा प्रातःकाल करीब ८–९ बजे आश्रम के पास पहुँचता है। आश्रम के मार्ग का स्नान करके जाने वालों के वस्त्रों से टपके जल से भींगना, वैखानसों का समिदाहरण के लिये जाना और लड़कियों का वृक्षों को सींचना इस बात का समर्थन करते हैं।

और शकुन्तला से भेंट होती है। मारीच के आशीर्वाद से नायक और नायिका का स्थायी मिलन होता है। इस प्रकार यह छोटा सा वृत्तान्त मुख्य कार्य की सिद्धि मे सहायक होता है। अत इसे प्रकरी कहा जा सकता है। पूज्यपाद प० बलदेव उपाध्याय जी का मत है कि मिश्रकेशी ( अन्य संस्करणों मे सानुमती ) के वृत्तान्त को इस कथा की प्रकरी मानना चाहिये। यह विमर्शसन्धि में आरम्भ होकर निर्वहसन्धि के अन्त तक चला जाता है। मिश्रकेशी षष्ठ अंक के आरम्भ मे हमारे सामने आती है। वह नियमानुसार अपनी पाली के दिन अप्सरस्तीर्थ पर अपना नियोग पूरा करने जाती है। जाते समय मेनका उसे शकुन्तला के विषय मे राजा के भाव का पता लगा कर शकुन्तला को आश्वासन देने को कहती है। ( पृ० ३९८–३९९ ) । मिश्रकेशी उद्यान मे जाकर राजा के भावो को समझती है। वहाँ से वह शकुन्तला के पास जाकर राजा का समाचार बतलाती है। उसे धीरज देती है ( पृ० ४८०–४८१ ) । यह बात सप्तम अंक मे शाकुन्तला की उक्ति से भी मालूम होती है ( पृ० ५४१ ) । इस प्रकार मिश्रकेशी शकुन्तला का पुनर्मिलन की आशा बँधा कर मुख्य कार्य के सम्पादन मे सहायक होती है। अत. उसका वृत्तान्त प्रकरी माना जा सकता। यह बात भी युक्तियुक्त मालूम पड़ती है। नायिका की तरफ से पुनर्मिलन मे सहायक होने के कारण मिश्रकेशी का वृत्तान्त और नायक की तरफ से उसमें सहायक होने के कारण मातलि का वृत्तन्त—दोनो को यदि प्रकरी माना जाय तो भी कोई दोष न होगा। एक स्थान मे एक ही प्रकरी होनी चाहिए ऐसा तो कोई नियम नही है।

नाटक के अन्त मे दुष्यन्त और शकुन्तला का स्थायी मिलन होता है। यह मिलन इस नाटक का मुख्य कार्य है।

## कथावस्तु के कार्य की पाँच अवस्थाएँ

कथानकों मे फलार्थियो के द्वारा प्रारब्ध कार्य की पाँच अवस्थाएँ होती हैं। इनके नाम ये हैं :—आरम्भ, यत्न, प्राप्त्याशा, नियताप्ति और फलागम। फलसिद्धि के लिये औत्सुक्य को आरम्भ कहते हैं। फलप्राप्ति के को तेजी से किये जानेवाले व्यापार को प्रयत्न कहते हैं। जिस अवस्था मे अनुकूल कारणो के सद्भाव के कारण फल की प्राप्ति सम्भव प्रतीत हो परन्तु विनते हैं। कारण असम्भव भी प्रतीत हो उस सदिग्ध अवस्था को प्राप्त्य शा कहलये

जिस अवस्था मे विघ्नो के निकल जाने से फल की प्राप्ति निश्चित जान पडती है उस अवस्था को नियताप्ति कहते हैं। जिस अवस्था मे समग्र फल की प्राप्ति हो जाती है उस अवस्था को फलागम कहते हैं।

अभिज्ञानशाकुन्तल के प्रथम अंक में राजा की **'अपि नाम कुलपते.'** इत्यादि उक्ति से शकुन्तला के प्रति उसका औत्सुक्य प्रकट होता है (पृ० ४४)। उसी अक मे आगे शकुन्तला की **'कथमिमं जनं प्रेक्ष्य'** (पृ० १३) इत्यादि उक्ति से राजा के प्रति उसका औत्सुक्य प्रकट होता है। यहाँ अङ्कुरित होने वाला दोनों का एक दूसरे के प्रति प्रेम प्रथम अङ्क के अन्त तक क्रमश अधिकाधिक व्यक्त होता चला जाता है। अतः प्रथम अङ्क के इस स्थान से अन्त तक के भाग को इस नाटक के कार्य का आरम्भ कह सकते है। राघवभट्ट के अनुसार द्वितीय अङ्क मे राजा की **'तपस्विभि. कैश्चित् परिज्ञातोऽस्मि'** (पृ० ११७) इत्यादि उक्ति से यत्न आरम्भ होता है। यह तृतीय अङ्क के अन्त तक चला जाता है नाटक के इस अश मे दोनो पक्षो से एक दूसरे की प्राप्ति के लिए प्रयत्न होता है। अतः इस अश को इस नाटक का प्रयत्न कहा जा सकता है। चतुर्थ और पञ्चम अङ्को मे फल की प्राप्ति अनुकूल कारण के सद्भाव के कारण असम्भव प्रतीत होती है। अतः नाटक से इस भाग को कार्याप्त्याशा की अवस्था में कहा जा सकता है। पञ्चम अङ्क के अङ्कावतार मे अगूठी की प्राप्ति हो जाने पर कार्यसिद्धि के मार्ग को सब बाधाएँ निकल जाती हैं। अतः षष्ठ अङ्क को नियताप्ति की अवस्था में माना जा सकता है। सप्तम अङ्क में राजा को समग्र फल की प्राप्ति होती है। उसका अपने पुत्र और शकुन्तला से स्थायी मिलन होता है। यह इस नाटक का फलागम है। नाट्यवस्तु के ये विभाग मन:स्थिति के आधार पर किये गए प्रतीत होते हैं।

## कथा वस्तु की पाँच सन्धियाँ

मुख्य प्रयोजन से सम्बद्ध कथाओ का आवान्तर एक प्रयोजन से सबंध सन्धि कहलाता है। संस्कृत के नाट्याचार्यों के अनुसार कथावस्तु में पाँच सन्धियाँ होती हे। उनके नाम इस प्रकार हैं—मुखसन्धि, प्रतिमुखसन्धि, गर्भसन्धि, अवमर्शसन्धि (विमर्शसन्धि) और निर्वहणसन्धि। बीज और आरम्भ को मिला कर मुखसन्धि होती है। बिन्दु और यत्न को मिला कर

यह अङ्क करीब १०-११ बजे समाप्त हो जाता है। क्योंकि वृक्षों की शाखाओं में बँधे वल्कल अब तक सूखे नहीं है।

द्वितीय अङ्क प्रथम अङ्क की घटनाओं के दूसरे दिन प्रातःकाल आरंभ होता है। विदूषक का पहिले दिन की मृगया की निन्दा करना और यह कहना कि 'भोर में ही दुष्ट व्याधों ने अपने कोलाहल से मुझे जगा दिया' इस बात का समर्थन करता है। यह अङ्क करीब मध्याह्न तक समाप्त हो जाता है। विदूषक का यह कहना कि 'आओ पेड़ की छाया में इस शिलातल पर बैठ जाओ' सूचित करता है कि दोनों ने करीब १० बजे बातें आरम्भ कीं। यह गोष्ठी अधिक से अधिक दो घण्टे चली होगी।

तृतीय अङ्क द्वितीय अङ्क की समाप्ति के कम से कम एक पक्ष बाद आरम्भ होता है। इस अङ्क में हम शकुन्तला को असह्य मदनवेदना से पीडित पाते हैं। उसकी वेदना को इस हद तक जाने के लिये एक पक्ष तो लगा ही होगा। इसके अतिरिक्त प्रियवदा का यह कहना कि '**अनुदिवसं परिहीयसे**' ( पृ० १५८ ) और '**सोऽपि राजर्षिः एषु दिवसेषु प्रजागरकृश इव लक्ष्यते**' (पृ० १६६) इसी बात का समर्थन करते हैं। यह अङ्क मध्याह्न में आरम्भ होता है। शिष्य कुश लेकर वन से लौटा है। वह प्रियवदा के मुख से सुनता है कि शकुन्तला को लू लग गई है। मध्याह्न के पहिले लू लगने की बात पर विश्वास करना कठिन है। यह अङ्क उसी दिन सायकाल समाप्त होता है। अङ्क के अन्त में '**सायन्तने सवनकर्मणि संप्रवृत्ते**' इत्यादि पद्य इस बात का समर्थन करता है।

चतुर्थ अङ्क के विष्कम्भक और तृतीय अङ्क के बीच करीब एक महीने का अन्तर मालूम पडता है। विष्कम्भक से प्रतीत होता है कि बीच के इसी काल में राजा और शकुन्तला का गान्धर्व विवाह होता है और शकुन्तला गर्भवती होती है। विष्कम्भक के दिन ही प्रातःकाल राजा नगर जाता है। सभवत यह आषाढ का प्रथम दिन है। इसके पूर्व दिन मासान्त में इष्टि हुई होगी। विष्कम्भक प्रातः ८ बजे आरम्भ होता है। पूजा के वास्ते फूल तोडने के लिए यही समय उचित है। दुर्वासा के शाप के बाद १० बजे तक समाप्त हो जाता है। विष्कम्भक और चतुर्थ अङ्क के बीच करीब ४-५ महीने का अन्तर है। इस अङ्क की घटना शरद में घटती है। इस समय शकुन्तला के शरीर पर गर्भ के चिह्न स्पष्ट दिखाई देते हैं। यह अङ्क भोर में आरम्भ होता है और करीब १० बजे समाप्त होता है।

पञ्चम अङ्क चतुर्थ अङ्क के दूसरे दिन मध्याह्न के पूर्व १०, ११ बजे आरम्भ होता है। उस समय राजा धर्मासन से उठकर अन्तःपुर में जाता हुआ दिखाई देता है। षष्ठ अङ्क में राजा विदूषक से कहता है कि आते समय मैंने शकुन्तला से कहा कि अंगूठी पर खुदे मेरे

नामाक्षर गिनो। जब तक तुम अन्तिम अक्षर पर पहुँचती हो तब तक मेरे नौकर तुम्हें लेने के लिये आ जायेंगे। इससे यह तत्त्व निकलता है कि आश्रम से नगर जाकर वहाँ से पुनः आश्रम वापस आने में तीन दिन से कम समय लगना होगा। ऐसी अवस्था में पहिले दिन प्रातः दस बजे आश्रम से निकल कर दूसरे दिन मध्याह्न के पूर्व १०-११ बजे शकुन्तला अपने साथियों के साथ राजदरबार पहुँचो होगी। यह अङ्क अपराह्न में करीब ४ बजे समाप्त होता है। प्रत्याख्यान सम्बन्धी बातचीत मे चार घण्टे का समय लगा होगा। पञ्चम अङ्क और उसके अङ्कावतार में ६ वर्ष का अन्तर मालूम पडता है। क्योंकि षष्ठ अङ्क और सप्तम अङ्क के बीच केवल एक दिन का अन्तर है। परन्तु सप्तम अङ्क में पुत्र ६ वर्ष का दिखाई देता है। अर्थात् यह ६ वर्ष का समय शकुन्तला के प्रत्याख्यान की घटना से लेकर धीवर से अगूठी प्राप्ति की घटना के बीच होगा। अङ्कावतार प्रातः ९ बजे आरम्भ होता है। क्योंकि यही भरे बजार का समय है। इसी समय अगूठी बेचने का प्रयत्न करते हुए धीवर को राजपुरुषों ने पकडा होगा। राजदरबार से लौटने में शकार को बहुत देर लगती है। अतः अङ्कावतार सायंकाल करीब ६ बजे समाप्त होता है। सब लोगों का शौण्डीक के यहाँ जाना भी इस बात का समर्थन करता है। राजपुरुषों को शराबखाने जाने के लिये यही समय ठीक पडता है।

षष्ठ अङ्क और पञ्चम अङ्क के अङ्कावतार में दो सप्ताह से अधिक का अन्तर नहीं मालूम पडता। कञ्चुकी कहता है कि अंगूठी की प्राप्ति का वृत्तान्त और उसके फलस्वरूप राजा का शकुन्तला के विरह से पीडित रहने का सारा वृत्तान्त बहुलीभूत हो चुका है। इसके बहु-लीभूत होने के लिये दो सप्ताह का समय बहुत है। षष्ठ अङ्क प्रातःकाल करीब ९ बजे आरम्भ होता है। क्योंकि मिश्रकेशी प्रातःकाल शचीतीर्थ पर स्नान के समय का अपना नियोग पूरा करके हमारे सामने आती है। यह अङ्क करीब तीन बजे समाप्त होता है क्योंकि इस अङ्क के बीच में एक बार विदूषक कहता है कि भूख मुझे मार डालेगी। यह बात उसने मध्याह्न में कही होगी। इसके बाद की इस अङ्क की घटनाओं के होने के लिये तीन घण्टे का समय लग सकता है। करीब तीन बजे मातलि राजा को राक्षसों से लडने के लिये ले जाता है।

सप्तम और षष्ठ अङ्क के बीच केवल एक दिन का अन्तर है। क्योंकि राक्षसों को मार कर लौटते समय राजा मातलि से कहता है कि राक्षसों से लडने की उत्सुकता के कारण कल स्वर्ग जाते समय हमने इस देश पर ध्यान नहीं दिया। यह अङ्क करीब १ बजे आरम्भ होता है। शीघ्र ही राजा मारीच ऋषि के आश्रम में पहुँचता है। जिस समय राजा पहुँचता है उस समय मारीच ऋषि स्त्रियों को पातिव्रत्य धर्म की शिक्षा देते रहते हैं। ऐसे प्रवचन प्रायः भोजन के बाद मध्याह्नोत्तर दो बजे के लगभग ही होते हैं।

यह अङ्क करीब ५ बजे समाप्त होता है। राजा के पहुँचने के बाद की घटनाओं को होने के लिये तीन घण्टे का समय लग सकता है।

## मुख्य पात्रों के चरित्र

दुष्यन्त—राजा दुष्यन्त इस नाटक का नायक है। यह चन्द्रवंशी क्षत्रिय है। यह धीरोदात्त नायक है। दर्पणकार ने धीरोदात्त नायक के लक्षण इस प्रकार लिखे हैं:— '**अविकत्थन. क्षमावानतिगम्भीरो महासत्त्वः। स्थेयान् निगूढमानो धीरोदात्तो दृढव्रतः कथितः।**' दुष्यन्त में प्राय. ये सब गुण मिलते हैं।

यह तीस वर्ष से ऊपर की उम्र का एक सुन्दर युवक है। इसका शारीरिक परिश्रम के कार्यों में उत्साह इस बात का प्रमाण है। इसका शरीर लम्बा, चौडा और सुदृढ है। इसके सम्पर्क में आने वाले सभी लोगों पर इसके बाह्य व्यक्तित्व का प्रभाव पडता है। भिन्न-भिन्न अवसरों पर अनेक व्यक्तियों द्वारा कहे गए—**दुरवगाहगम्भीराकृतिर्मधुरमालपन् प्रभुत्वदाक्षिण्यं विस्तारयति** ( पृ० ५४ ), **अनवरतधनुर्ज्यास्फालनक्रूरवर्ष्मा**-इत्यादि ( पृ० ९६ ), **नागरपरिघप्रांशुबाहुः** ( पृ० १२३ ), **सम्भावनीयप्रभावा अस्याकृतिः** ( पृ० ५५६ ) ये वाक्य इसकी शरीर-सम्पत्ति व्यक्त करते हैं। यह शूर है। इसे मृगया जैसे खेल, जिन में पौरुष की अपेक्षा होती है, अच्छे लगते हैं। यह राक्षसों से तपोवन की रक्षा करता है। मातलि के आक्रमण से जब विदूषक चिल्लाता है तो यह धनुष ले कर स्वय उसकी रक्षा के लिए दौडता है। इसकी शूरता को इतनी ख्याति है कि इन्द्र भी इसे अपनी सहायता के लिये बुलाता है। इन्द्र का सन्देश मिलते ही यह तुरत बडे उत्साह से राक्षसों से लडने के लिये जाता है। यह मधुर-भाषी भी है। प्रियवदा इसके मधुर भाषण की तारीफ करती है। प्रथम अङ्क के अन्त में लडकियों से विदा लेते समय वह कहता है—'**दर्शनेनैव भवतीनां सम्भूतसत्कारोऽस्मि**' ( पृ० ७९ )। इसकी चाल ढाल और व्यवहार आकर्षक हैं।

राजा एक उत्तम पति और उत्साही प्रेमी है। इसे अनेक रानियाँ हैं। हिन्दू शास्त्रों के अनुसार सामर्थ्य होने पर अनेक विवाह करना अनुचित नहीं है। अनेक स्त्रियों से सम्बन्ध रहने पर भी इसे नैतिकता का ख्याल सदा बना रहता है। इसे हम स्त्री लम्पट नहीं कह सकते। नई स्त्री से प्रेम हो जाने पर भी वह पहिली स्त्रियों का आदर करता है। उनके प्रति अपने कर्तव्य को भूल नहीं जाता है। उनके भी सुख, सुविधा का ध्यान रखता है। शकुन्तला के प्रति अपार प्रेम होने पर भी षष्ठ अङ्क में रानी वसुमती के आने का समाचार पाते ही वह शकुन्तला का चित्र छिपवा देता है; जिससे उसे दुःख न हो। एक तो युवावस्था, दूसरे अनियन्त्रित राजपद, तीसरे बहुविवाह की स्वीकृति देने वाला

सामाजिक वातावरण—ऐसी अवस्था में यदि शकुन्तला के अनुपम सौन्दर्य को देख कर वह मुग्ध हो जाता है तो कौन सी आश्चर्य की बात है। इतना होने पर भी वह अद्वितीय आत्म-सयम का परिचय देता है। इन बातों का निश्चय होने तक कि शकुन्तला अविवाहित है और उसके विवाह का किसी के साथ निश्चय नहीं हुआ, वह क्षत्रिय की लडकी होने के कारण उसके विवाह करने योग्य है, और वह भी उसे चाहती है—वह आगे कदम नहीं बढ़ाता। यदि वह लम्पट होता तो पंचम अङ्क में स्वय आत्मसमर्पण करने के लिये आई हुई सुन्दरी शकुन्तला को सीधे महल में दाखिल कर लेता। परन्तु उसकी तो मनोवृत्ति यह है 'अनिर्वर्ण्यं परकलत्रम्' (पृ॰ २६६)। इस अवसर पर शाप-वश शकुन्तला के साथ अपना सम्बन्ध भूल जाने के कारण वह जो दृढ़ता दिखलाता है वह उसके चरित्र को बहुत ऊँचा उठा देती है।

पुत्र की दृष्टि से देखने पर भी राजा उत्तम पुत्र सिद्ध होता है। वह एक मातृभक्त, आज्ञाकारी पुत्र है। माता का बुलावा आते ही वह असमञ्जस में पड जाता है। ऋषियों को पहिले ही तपोवन की रक्षा का वचन दे चुका है। इधर माता की आज्ञा। वह बडी बुद्धिमानी से दोनों तरफ का कार्य सम्पन्न करने का मार्ग निकलता है।

राजा के मन में ऋषियों के प्रति अपार आदर है। प्रथम अङ्क में वैखानस के कहने से वह मृग को छोड देता है। उसी अङ्क में तपोवन में प्रवेश करते समय वह कहता है कि विनीत वेश से तपोवन में प्रवेश करना चाहिये। जब हाथी तपोवन में गड़बड़ मचाता है तो वह कहता है 'कथमपराद्धस्तपस्विनामस्मि' (पृ० ७७)। द्वितीय अङ्क में जो तपस्वी तपोवन के निवासियों की तरफ से राजा से तपोवन की रक्षा के लिये प्रार्थना करने जाते हैं तो वह कहता है कि तपस्वियों की क्या आज्ञा है 'किमाज्ञापयन्ति' (पृ० १२६)। पञ्चम अङ्क में जब शार्ङ्गरव राजा को कडी बातें कहता है उस समय भी वह क्रुद्ध नहीं होता। केवल—'विशेषण अधिक्षिप्तोऽस्मि' इतना कह कर चुप हो जाता है। सप्तम अङ्क में भी मारीच ऋषि के आश्रम में उसका व्यवहार ऋषियों के प्रति अपार आदर व्यक्त करता है।

दुष्यन्त एक उच्चकोटि का शासक है। इस हैसियत से इसके तीन गुण हमें विशेष रूप से प्रभावित करते हैं। वे गुण ये हैं—कर्तव्यपरायणता, प्रजाप्रेम और लोभ का अभाव। राजा बडा कर्तव्यपरायण है। प्रथम अङ्क के अन्त में जब वह हाथी के उपद्रव का समाचार सुनता है तो वह तुरन्त लड़कियों से विदा लेता है। द्वितीय अङ्क में जब दो तपस्वी तपोवन की रक्षा के लिए उसे बुलाने जाते हैं तो वह कहता है 'गच्छतां भवन्तौ, अहमनुपदमागत एव।' पञ्चम अङ्क में कञ्चुकी की उक्ति (पृ० ३१३) से मालूम पडता है कि वह रोज दरबार में बैठता है और प्रजा के मुकदमे सुनता है। उसे

शासन और व्यवस्था के कार्य से फुरसत नहीं मिलती। षष्ठ अङ्क में राजा की 'वेत्रवति! मद्वचनादमात्यपिशुनं ब्रूहि' इत्यादि उक्ति यह सूचित करती है कि वह रोज मन्त्रियों के कार्य का स्वयं निरीक्षण किये बिना कोई भी आज्ञा प्रसारित नहीं होने देता। राजा बड़ा प्रजावत्सल है। वह अपनी प्रजा को अपने स्वजनों के समान समझता है। षष्ठ अङ्क में वह प्रतीहारी से कहता है कि इस बात की घोषणा करवा दो कि जिसका जो सम्बन्धी मर गया हो वह राजा को अपना सम्बन्धी समझे। राजा बड़ा निर्लोभ है। वह अनुचित मार्ग से अपना कोश बढ़ाना नहीं चाहता। जब वह निःसन्तान धर्मवृद्धि नाम के बनिये के मरने का समाचार सुनता है तो वह उसके धन को अपने कोश में नहीं मिला लेता। वह इस बात की खोज करवाता है कि उसकी स्त्रियों में से कोई गर्भवती है या नहीं। जब उसे यह पता लगता है कि मृत बनिये की एक स्त्री गर्भवती है तो वह कहता है कि पिता के धन का मालिक वह गर्भ है।

राजा स्वभाव से अविकत्थन है। वह अपने मुँह अपनी तारीफ नहीं करता। जब वह राक्षसों को मार कर लौटता है तो मार्ग में मातलि उसकी तारीफ करता है, तब राजा कहता है कि जो कुछ मैंने किया उसका श्रेय मुझे मत दीजिये, वह सब इन्द्र के प्रभाव से ही मैंने किया। राजा को नैतिक चरित्र के विषय में बड़ा आत्मविश्वास है। जब उसका मन शकुन्तला की तरफ जाता है तो वह कहता है कि यह अवश्य क्षत्रिय के विवाह करने योग्य है। अन्यथा मेरा आर्य मन इसकी तरफ न जाता। 'असंशयं क्षत्रपरिग्रहक्षमा' इत्यादि (पृ० ४५)। राजा की दृष्टि बड़ी सूक्ष्म है। जब वह तपोवन के पास पहुँचता है तो वह झट समझ जाता है कि यह तपोवन का आभोग है। उसका भय से भागते हुए मृग का वर्णन, तपोवन के आभोग का वर्णन और आकाश से पृथ्वी पर उतरते समय अपने अनुभव का वर्णन उसकी सूक्ष्म दृष्टि का परिचय देते हैं। राजा नृत्य, संगीत और चित्रकला में भी निपुण है।

शकुन्तला—एक बार विश्वामित्र के उग्र तप से इन्द्र घबड़ाया। उसने उनका तप भङ्ग करने के लिए मेनका को भेजा। विश्वामित्र मेनका को देखते ही मुग्ध हो गए। मेनका को उनसे एक कन्या उत्पन्न हुई। विश्वामित्र और मेनका उसे छोड़ कर चले गए। एक दिन कण्व ऋषि ने उसे देखा। वे उसे अपने घर ले आये और उसे पाला। इस प्रकार शकुन्तला विश्वामित्र और मेनका की लड़की और कण्व की धर्म की पुत्री है।

शकुन्तला लड़की नहीं है। उसके व्यवहार से वह करीब अठारह वर्ष की युवती प्रतीत होती है। वह बहुत सुन्दर है। उसका सौन्दर्य बनावटी नहीं स्वाभाविक है। उसे देख कर राजा कहता है। 'इदं किलाव्याजमनोहरं वपुः' (पृ० ३३)। प्रियंवदा की 'अत्र तावत् पयोधरविस्तारहेतुकमात्मनो यौवनारम्भमुपालभस्व'—इस उक्ति से यह प्रतीत होता है कि उसके अवयव व्यक्त हो गये हैं। वह सम्भवतः श्याम वर्ण की है। तृतीय अङ्क में

राजा कहता है **'अयं स ते श्यामलतामनोहरम्'** इत्यादि ( पृ० २१४ )। उसका पालन-पोषण तपस्वियों के बीच हुआ है। अतः उसका जीवन भी तापस-कन्या जैसा हो गया है। वह वल्कल पहिनती है। वह शृङ्गार चेष्टाओं से अनभिज्ञ है। साहित्यशास्त्र के अनुसार वह मुग्ध कन्यका नायिका है। विवाह के बाद वह स्वीया, मध्या हो जाती है।

तपोवन में रहते-रहते शकुन्तला का प्रकृति से घनिष्ठ सम्बन्ध हो गया। वह लता, वृक्ष और मृग मृगियों को भी अपने सगे सम्बन्धी समझती है। इस सम्बन्ध में **'हला अनसूये! न केवलं तातस्य नियोगः ममापि एतेषु सोदरस्नेहः'** ( पृ० ३२ )। **'एष वातेरितपल्लवाङ्गुलीभिः किमपि व्याहरतीव मां चूतवृक्षः'** ( पृ० ३८ )। **'वत्स! किं मा सहवासपरित्यागिनीमनुबध्नासि'** ( पृ० २८९ )। इत्यादि वाक्य ध्यान देने योग्य हैं। उसके हृदय में तपोवन के जड और चेतन सभी पदार्थों के लिये बडी सहानुभूति है। वह पहिले आश्रम के पेडों को जल से सींच लेती है तब स्वयं जल पीती है। वह प्रिय-मण्डना होने पर भी वृक्षों को कष्ट होने के भय में उनके पल्लव नहीं तोडती। **'पातुं न प्रथमं व्यवस्यति'**-इत्यादि (पृ० २७८)। यदि चरते समय आश्रम के मृग का मुख कुश-सूची से विद्ध हो जाता है तो उसके मुख में इङ्गुदी का तेल डालकर उसके घाव अच्छे करती है। वह बहुत सुशील है। राजा को देख कर उसके मन में कामविकार उत्पन्न होता है। यह स्वाभाविक है। परन्तु वह अपनी वेदना किसी से कहती नहीं। वह अपनी सखियों से भी इस बात को छिपाती है। जब व्याधि उग्र रूप धारण कर लेती है और सखियाँ बार बार उससे उसकी व्यथा का कारण पूछती हैं, तब वह उनसे अपना रहस्य कहती है। **'यतः प्रभृति तपोवनरक्षिता स राजर्षिः'** इत्यादि ( पृ० १६२ )। तृतीय अङ्क में जब राजा उसका अञ्चल पकड लेता है तो वह कहती है **'पौरव! रक्ष रक्ष विनयम्'** ( पृ० २०२ )। उसकी यह उक्ति भी उसका विनय और आत्मसंयम व्यक्त करती है। वह लज्जावती है। प्रथम अङ्क में जब राजा उसके रूप की सराहना करता है तो वह लज्जा से सिर नीचा कर लेती है ( पृ० ६२–६३ )। आगे जब प्रियंवदा उसके विवाह की बात छेडती है तो वह वहाँ से जाना चाहती है ( पृ० ६५–६६ )। तृतीय अङ्क में जब उसकी राजा से एकान्त में भेंट होती है तो उस समय भी वह वहाँ से बार-बार जाने का प्रयत्न करती है। उसका स्वभाव बडा सरल है। जब उसकी सखियाँ उसका मजाक उडाती हैं तो वह केवल **'एष ते आत्मनश्चित्तगतो मनोरथः'** (पृ० ४२–४३) इतना ही कह कर चुप हो जाती है। वह कुलपति की कन्या है। परन्तु उसे इस बात का घमण्ड नहीं है। उसकी सखियाँ भी उसे आज्ञा दे सकती हैं। जब राजा आश्रम में प्रवेश करता है तो प्रियंवदा कहती है **'हला शकुन्तले! गच्छ, उटजात् फलमिश्रमर्घ्यभाजनमुपाहर'** ( पृ० ५२ ) चतुर्थ अङ्क में उसकी सखियाँ उससे कहती हैं कि यदि राजा तुम्हें न पहिचाने तो उसकी अगूठी दिखाना। यह सुन कर उसका दिल काँप जाता है।

उस समय उसकी सखियाँ कहती हैं 'सखि! मा बिभेहि। स्नेहः पापमाशङ्कते' (पृ० ३०२)। सखियों का इतना कहना ही उसकी घबराहट दूर करने के लिए पर्याप्त हो जाता है। वह उस विषय में और कोई प्रश्न नहीं करती। यह सब उसके स्वभाव की सरलता का परिचायक है। वह काव्यनिर्माण-कला में भी निपुण है। प्रणय पत्रिका में लिखने के लिये वह स्वयं पद्य बनाती है।

शकुन्तला पति परायणा है। वह अपने पति को बहुत प्रेम करती है। जब से वह राजा को प्रेम करने लगती है तब से उसके लिये संसार में राजा से बढ़ कर और कोई पदार्थ नहीं रह जाता। गान्धर्व विधि से विवाह हो जाने पर राजा के प्रति उसका प्रेम और बढ़ जाता है। राजा के नगर चले जाने पर उसका मन निरन्तर उसी की ओर लगा रहता है। जब दुर्वासा तपोवन में प्रवेश करते हैं उस समय उसका मन प्रियतम के चिन्तन में मग्न रहता है। दुर्वासा के आने और क्रोध से शाप देकर चले जाने का उसको कुछ भी पता नहीं चलता। कण्व की आज्ञा पाकर राजा के पास जाते समय उसके मन में एक प्रकार का उत्साह दिखाई देता है। आगे जब राजा शापवश न पहिचानने के कारण उसका परित्याग करता है तो वह कुछ क्षणों के लिए क्रुद्ध हो जाती है। परन्तु उसका क्रोध बहुत काल तक नहीं रहता। जो कुछ हुआ उसके लिये वह राजा को दोष न देकर अपने भाग्य को दोष देती है 'नूनं मे सुखप्रतिबन्धकम्' इत्यादि (पृ० ५४८)। वह राजा को भूल नहीं जाती। वह उसे बराबर प्रेम करती रहती है। वह विरहिणी के वेश में, पतिदेव को हृदय में रखकर, चरित्र की रक्षा करते हुए समय व्यतीत करती है। 'वसने परिधूसरे वसाना इत्यादि (पृ० ५४२)।

शकुन्तला के मन में पूज्यजनों के प्रति बड़ा आदर है। वह राजा को देखकर कहती है 'नैतं जनं पर्य्याहरिष्यम् यद्यात्मनः प्राभविष्यम्' (पृ० ७२)। वह यह जानती है कि वह स्वतन्त्र नहीं है। वह गुरुजनों के अधीन है। यदि वह स्वतन्त्रतापूर्वक कोई काम करेगी तो गुरुजनों का अनादर होगा। तृतीय अङ्क में जब राजा उससे कहता है कि बताओ तुम्हारी क्या सेवा करूँ? तुम्हें नलिनीदल से पंखा झलूँ या तुम्हारे पैर दबाऊँ? तब शकुन्तला कहती है 'न माननीयेषु जनेषु आत्मानमपराधयिष्यामि' (पृ० १९७)। यहाँ भी उसकी उक्ति से पूज्य पुरुषों के प्रति आदर प्रकट होता है। जब शार्ङ्गरव आदि उसे राजा के दरबार में छोड़ कर जाने लगते हैं तो वह भी उनके पीछे पीछे जाती है। इस पर शार्ङ्गरव कड़क कर उसे कहता है 'आः पुरोभागिनि? किमिदं स्वातन्त्र्यमवलम्बसे' (पृ० ३७२)। इस पर वह डर के मारे काँपने लगती है और आगे नहीं बढ़ती। वह यह समझती है कि अब आगे बढ़ना पूज्य पुरुष का अपमान होगा। सप्तम अङ्क में राजा से पुनः मिलन होने पर वह उसके साथ मारीच ऋषि और अदिति के सामने जाने में लजाती है। उसका अपने पिता के प्रति विशेष आदर और प्रेम है। तपोवन से

विदा होते समय वह कण्व ऋषि के चरणों पर गिर पडती है। उससे उन्हें छोडकर शीघ्र जाने नहीं बनता है।

शकुन्तला का चरित्र केवल सस्कृत साहित्य में ही नहीं, ससार के साहित्य में आदर्श नायिका का चरित्र है। इसकी प्रशसा पाश्चात्य विद्वानों ने भी मुक्त कठ से की है।

**भरत**—यह दुष्यन्त और शकुन्तला का पुत्र है। अपने व्यवहार से यह करीब ६ वर्ष का प्रतीत होता है। इसकी आकृति राजा से मिलती-जुलती है। इसकी हथेली पर चक्रवर्ती सम्राट् के लक्षण हैं। यह बडा निर्भीक है। बच्चा होने पर भी यह बड़ा ताकतवर है। यह सिंह आदि भयानक पशुओं के बच्चों को भी पकड कर बेकाबू कर देता है और उससे खेलवाड करता है। सप्तम अङ्क में यह एक सिंह के बच्चे को पकडकर उसके दात गिनने की चेष्टा करते हुए सामने आता है। जब एक तापसी इसे पास ही खडी सिंहिनी को दिखा कर डराना चाहती है तो यह—अरे बाप रे! मैं तो बहुत डर गया—(पृ० ५२२) कह कर उसकी हँसी उडाता है। यह सिंहिनी को चिढाने के लिये ओठ दिखाता है। तपोवन के ऋषियों ने इसका नाम **'सर्वदमन'** रखा है। इसका काम देखकर यह नाम अन्वर्थ प्रतीत होता है। इसका कार्य देखकर राजा भी प्रभावित होता है। वह इसको कालान्तर में ज्वाला के रूप में प्रकट होने वाली आग की चिनगारी मानता है। इसे खिलौने बहुत पसन्द हैं। यह मिट्टी का मोर पाकर बहुत खुश होता है। यह अपनी माता को बहुत प्रेम करता है। मोर देते समय तापसी के द्वारा कहे गए—**प्रक्षस्व शकुन्तलावण्यम्** (पृ० ५२५) इस वाक्य को सुन कर इसे अपनी माता शकुन्तला की याद आ जाती है। जब राजा सर्वदमन को पुत्र कह कर पुकारता है तो वह कहता है—**'दुष्यन्तो मम तातः न खलु त्वम्'**। वह घटना हमें पञ्चम अङ्क की घटना की याद दिलाती है। पञ्चम अङ्क में जब शकुन्तला राजा के सामने गई तो राजा ने कह दिया—तू मेरी भार्या नहीं है। मैं तुझे नहीं जानता। न वहाँ राजा दोषी है और न यहाँ सर्वदमन। परन्तु दैव ने राजा को उसकी ही भाषा में उत्तर दिया। एक प्रकार से अनजान में पुत्र ने माता का बदला लिया है।

**कण्व ऋषि**—ये कुलपति हैं (पृ० २३)। कुलपति उसे कहते हैं जो दस हजार विद्यार्थियों को अपने आश्रम में रखकर पढाता है और उनके भोजन, वस्त्र और रहने का प्रबन्ध करता है। इनका दूसरा नाम 'काश्यप' है। ये नैष्ठिक ब्रह्मचारी हैं (पृ० ५९)। चतुर्थ अङ्क में प्रियवंदा की 'अग्निशरणं प्रविष्टस्य' इत्यादि उक्ति (पृ० २५८) से तथा शकुन्तला को विदा करने समय स्वय कण्व की 'अमी वेदीं परित' इत्यादि उक्ति (पृ० २७६) से यह प्रतीत होता है कि ये अग्निहोत्री हैं। उन्होंने श्रौत विधि से अग्निहोत्र लिया है। इनके तपोवन में अग्निशाला है। ये स्नान, सन्ध्या आदि कर्मानुष्ठान में निरत, धार्मिक भावना से ओतप्रोत हृदय वाले तेजस्वी ब्राह्मण हैं।

शकुन्तला कण्व की पाली हुई धर्म की कन्या है। उन्होंने उसे अपनी औरस कन्या के समान पाला है। ये उसे बहुत प्रेम करते हैं। इनका प्रेम निःस्वार्थ प्रेम का आदर्श उदाहरण है। ये शकुन्तला के प्रतिकूल दैव को शान्त करने के लिए तीर्थयात्रा करने सोमतीर्थ जाते हैं। शकुन्तला को विदा करते समय इनका हृदय सगे माता-पिता की तरह व्याकुल हो जाता है। आज शकुन्तला जायगी—यह विचार मन में आते ही इनका हृदय घबड़ाने लगता है, गला रुँध जाता है और दृष्टि जड हो जाती है ( पृ० २७१ )। तपस्वी होने पर भी ये अपने दुःख के वेग को रोक नहीं पाते। इनकी **'वत्से! मामेवं जडीकरोषि। अपयास्यति मे शोकः'** इत्यादि ( पृ० ३०५–३०६ ), **'अनसूये! प्रियंवदे! गता वा सहचरी'** ( पृ० ३०७ ) ये उक्तिया वात्सल्य से भरी हैं।

कण्व का तपोबल अपार है। शाकुन्तल के पाठकों पर उसका बड़ा प्रभाव पड़ता है। तृतीय अङ्क में राजा कहता है **'जाने तपसो वीर्यम्'** ( पृ० १४१ )। चतुर्थ अङ्क में कण्व की अग्निशरण में **'अशरीरिणी छन्दोमयी वाणी'** राजा के साथ शकुन्तला के सम्बन्ध का समाचार देती है ( पृ० २५८ )। शकुन्तला की विदाई के दिन तपोवन के वृक्ष वस्त्र और आभूषण देते हैं ( पृ० २६७–२६८ )। कण्व की उपस्थिति में राक्षस तपोवन के पास नहीं फटकते। उनकी अनुपस्थिति में ही उपद्रव मचाते हैं ( पृ० १२६ )। तपोबल से उन्हें भूत, भविष्य, वर्तमान प्रत्यक्ष दिखाई देता है। सप्तम अङ्क में मारीच कहते हैं **'तपःप्रभावात् सर्वमिदम्'** इत्यादि ( पृ० २७० )। तप के प्रभाव से कण्व को शकुन्तला के पुनर्मिलन का वृत्तान्त मालूम हो गया है।

कण्व तपस्वी होने पर भी व्यावहारिक हैं ( पृ० २९६ )। वे अव्यावहारिक आदर्शों पर नहीं चलते। उनका हृदय सहानुभूतिपूर्ण है। उन्हें जब राजा के साथ शकुन्तला के सम्बन्ध का पता चलता है तो वे अपनी अनुमति दे देते हैं ( पृ० २५६ )। इतना ही नहीं वे यहाँ तक कह देते हैं कि मैंने तो दुष्यन्त को तुम्हारे लिये पहिले से ही भर्ता चुना था ( पृ० २८५ )। उनके मत में क्षत्रियों के लिये गान्धर्व विवाह उत्तम प्रकार का विवाह है। वे शकुन्तला को विदा करते समय राजा को जो सन्देश भेजते हैं यह ध्यान देने-योग्य है। वे अपनी लडकी के लिये राजा की अन्य पत्नियों के समान पद चाहते हैं। बस इतनी ही उनकी माग है। उनके अनुसार अन्य सब पदार्थ तो भाग्याधीन होते हैं ( पृ० २९५ )। वे शकुन्तला को जो उपदेश देते हैं वह भी आदर्श उपदेश है। उसमें भारतीय भावना कूट कूट कर भरी है। वे कहते हैं—श्वशुरगृह में जो बडे लोग हों उनकी सेवा करना, सौतों के साथ सखियों का सा व्यवहार करना, पति अपमान भी करे तो उससे झगडा मत करना, सेवकों के साथ उदारता का व्यवहार करना और सम्पत्ति के समय घमण्ड मत करना ( पृ० २९७ )। वे शकुन्तला के साथ अनसूया और प्रियंवदा को नहीं भेजते क्योंकि उनका भी विवाह करना है (पृ० २९९)। वे युवती कुमारी लड़कियों को विवाहित लडकी के साथ उसके ससुराल भेजना उचित नहीं समझते।

कण्व मानव स्वभाव को अच्छी तरह समझते हैं। वे जानते हैं कि दुःख का सबसे उत्तम औषध समय है। कुछ समय बीतने पर दुःख अपने आप कम हो जाता है। पतिगृह जाते समय शकुन्तला के यह कहने पर कि देशान्तर जाकर मैं कैसे जीऊँगी, वे उसे समझाते हैं। वे कहते हैं—घबराओ मत। कुलीन और वैभवसम्पन्न पति के घर जाकर जब तुम वहाँ के कार्यों में व्यग्र हो जाओगी और जब तुम्हें पुत्र हो जायेगा तो तुम धीरे-धीरे मेरे विरह को भूल जाओगी। कुटुम्ब के किसी व्यक्ति के परदेश चले जाने पर घर के लोगों को अपना घर सूना लगने लगता है। इसका कारण प्रेम होता है। कुछ दिनों के बाद विरह भूल जाता है और मन स्वस्थ हो जाता है। यह भी मनुष्य स्वभाव का एक रहस्य है। इसे भी कण्व अच्छी तरह जानते हैं। शकुन्तला के जाने पर प्रियंवदा और अनसूया कहती हैं—हम लोग शकुन्तला के बिना सूने तपोवन में प्रवेश कर रहे हैं। इस पर कण्व कहते हैं—प्रेम के कारण ऐसा अनुभव हो रहा है। कण्व कन्या को परकीय द्रव्य मानते हैं। वे उसे एक प्रकार की धरोहर समझते हैं। उसे पति के घर भेज कर वे अन्तरात्मा में विशदता का अनुभव करते हैं।

**विदूषक**—इसका दूसरा नाम **'माधव्य'** है। यह हास्यरस का पात्र है। यह जाति का ब्राह्मण है (पृष्ठ ९२)। सम्भवतः यह उम्र में राजा से छोटा है। क्योंकि यह अपने को 'राजानुज' और 'युवराज' कहता है (पृ० १३४)। राजा भी इसे ब्राह्मण-बटु कहता है। यह हाथ में सर्वदा एक डंडा रखता है। इसका डंडा टेढ़ा है (पृ० १४१)। यह पेटू है। बीच बीच में इसे खाने की याद आ जाती है (पृ० ९४, ४४३)। यह स्वभाव से डरपोक है। यह राक्षसों के डर से शकुन्तला को देखने जाने से इन्कार करता है (पृ० १२८)। यह राजा के रथ के चक्र का रक्षक होना स्वीकार करता है यदि कोई आकर विघ्न न करे तो (पृ० १२९)। यह राजा का मित्र है। यह उसका मुँहलगा है। यह उससे खूब हँसी करता है। कभी कभी राजा की कमजोरी का लाभ उठाकर यह उसे बेवकूफ भी बनाता है। षष्ठ अङ्क में शकुन्तला का चित्र देखते समय यह भौंरे की बात इस तरह उठाता है कि शकुन्तला के विचार में मग्न राजा उसे सच्चा भौंरा समझ कर बहुत कुछ कह जाता है। तब यह उसे याद दिलाता है कि यह तो चित्र का भौंरा है (पृ० ४५६-४६१)। राजा यह जानता है कि यह चपल है। चपलता के कारण यह गुप्त प्रणय की बातों को रानियों से कह दे सकता है (पृ० १३४)। तथापि वह इससे अपना सब रहस्य कह देता है। प्रेम के सभी कार्यों में यह राजा का अन्तरंग सहायक है। द्वितीय और षष्ठ अङ्क में राजा शकुन्तला सम्बन्धी अपने भाव इससे कह देता है। पञ्चम अङ्क में हंसवती को समझाने के लिये राजा इसे ही भेजता है।

राजा के साथ विदूषक की मैत्री का अन्य लोग भी लाभ उठाते हैं। उनका इसमें विश्वास है। वे जानते हैं कि यह राजा के सामने उनका भेद नहीं खोलेगा। द्वितीय अङ्क

में राजा के साथ मृगया-सम्बन्धी बातें करने के पहिले सेनापति इसे अपनी तरफ मिला लेता है। वह यह जानता है कि राजा इसका कहना नहीं टालेगा। इसे बोलने की पूर्ण स्वतन्त्रता है। यह जिसे जो चाहे वह कहता है। कोई भी हँसी में कही हुई इसकी बातों का बुरा नहीं मानता। यह सेनापति को भी 'दास्याः पुत्र', जीर्णऋक्षस्य मुखे निपतितो भव' इत्यादि कहता है। यह राजा को भी एकवचन में सम्बोधन करता है। यह ऊपर से तो बेवकूफ बनता है परन्तु भीतर से बड़ा चतुर है। द्वितीय अङ्क में इससे एकान्त में बातें करने के अभिप्राय से जब राजा रैवतक आदि सेवकों को अपने काम पर भेज देता है तो यह झट राजा का आशय ताड़ जाता है। यह कहता है—'**कृतं भवता साम्प्रतं निर्मक्षिकम्**' ( पृ० १०३ )। यह जितनी बातें स्वगत कहता है वे सब इसकी चतुराई झलकाती हैं। इतना होने पर भी कभी कभी इसके कार्य से बुद्धूपन झलकता है। द्वितीय अङ्क में शकुन्तला के साथ गुप्त प्रेम की सब बातें बतला कर अन्त में राजा कहता है कि यह सब मैंने हँसी में कहा है। इसे सच मत मानना। तो यह उस पर विश्वास कर लेता है। इसे चाहे इसका बुद्धूपन कहा जाय या स्वभाव की सरलता।

**अनसूया और प्रियंवदा**—ये शकुन्तला की सखियाँ हैं। अनसूया, प्रियंवदा और शकुन्तला तीनों की उम्र में विशेष अन्तर नहीं है। क्योंकि जब राजा इन्हें देखता है तो वह कहता है—'**समानवयोरूपरमणीयं सौहार्दमत्र भवतीनाम्**' ( पृ० ५३ )। राजा की इस उक्ति का यह अर्थ न समझना चाहिये कि तीनों की उम्र में कोई अन्तर ही नहीं है। कुछ अन्तर तो अवश्य है। सम्भवतः अनसूया तीनों में बड़ी है। प्रियंवदा उससे छोटी और शकुन्तला उससे छोटी है। चतुर्थ अङ्क में शकुन्तला के विदा होते समय दोनों सखियाँ रोने लगती हैं। उस समय कण्व पहिले अनसूया को और बाद प्रियंवदा को सम्बोधन करते कहते हैं—'**अलं रुदितेन**' इत्यादि ( पृ० २८७ )। अन्य संस्करणों में वे केवल अनसूया को ही सम्बोधन करके यह बात कहते हैं। यह सूचित करता है कि अनसूया सबसे बड़ी है। प्रथम अङ्क में जब राजा तपोवन में प्रवेश करता है तो अनसूया ही आगे बढ़कर उससे बातें करती है। वह ही शकुन्तला की उत्पत्ति का वृत्तान्त बतलाती है। इससे भी उसी बात का समर्थन होता है। राजा के तपोवन में प्रवेश करने पर प्रियंवदा शकुन्तला को उटज से फलमिश्र अर्घ्यभाजन लाने को कहती है। इससे प्रतीत होता है कि प्रियंवदा शकुन्तला से बड़ी है। सौन्दर्य में प्रायः तीनों समान हैं। फिर भी ऐसा प्रतीत होता है कि शकुन्तला में अन्य दोनों की अपेक्षा अधिक लावण्य है। षष्ठ अङ्क में चित्र देखते समय जब विदूषक राजा से पूछता है कि तीनों में शकुन्तला कौन सी है तो मिश्रकेशी—'**अनभिज्ञः खल्वेष सखीरूपस्य मोघचक्षुः**' इत्यादि ( पृ० ४४९ ) कहकर शकुन्तला को अधिक सुन्दर होना सूचित करती है। अन्त में विदूषक भी सौन्दर्य के

आधार पर ही उसे पहिचानता है। (पृ० ४५०)। शकुन्तला की तरह वे दोनों भी कुमारी हैं (पृ० २९९)।

शकुन्तला के प्रति दोनों का प्रेम सच्चा और निःस्वार्थ है। दोनों उसे अपनी बहिन के समान मानती हैं। वे उसे वृक्षों को सींचने आदि कार्यों में सहायता करती हैं। ऐसा प्रतीत होता है मानो शकुन्तला का हित करना ही उनके जीवन का लक्ष्य है। काम-वेदना से शकुन्तला के अस्वस्थ होने पर दोनों बहुत चिन्तित होती हैं और उसे स्वस्थ करने के लिये हर प्रकार का उपाय करती हैं। शकुन्तला के सुख के लिये दोनों उसे राजा से मिलाने के लिये उत्सुक हैं। शकुन्तला और राजा के मिलने पर दोनों दूर खडी होकर देखती हैं कि कोई वहा जाकर उन्हें देख न ले। जब गौतमी उधर जाती है तो वे चक्रवाकवधू को कुछ कहने के बहाने शकुन्तला को उसकी सूचना देती हैं। दुर्वासा का शाप सुन कर दोनों चिन्तित होती हैं और उनका अनुनय करके शाप निवृत्ति करा लेती हैं। शकुन्तला के विदा होते समय दोनों व्याकुल हो जाती हैं। उन्हें उसके बिना आश्रम सूना मालूम होता है। दोनों फुर्तीली और बुद्धिमती हैं। दोनों का व्यवहार भद्र और आकर्षक है।

उपर्युक्त बातों में दोनों के चरित्र में साम्य है। कुछ दृष्टियों से दोनों के चरित्र में वैषम्य भी है। अनसूया गम्भीर है। वह हँसी मजाक की बातों में विशेष भाग नहीं लेती। उसके कार्य और बातों से प्रौढता झलकती है। वह बहुत अधिक शर्मीली नहीं है। राजा के तपोवन में प्रवेश करने पर वह ही आगे बढ कर उससे बातें करती है। वह राजा को विश्वामित्र के मेनका पर आसक्त होने और शकुन्तला की उत्पत्ति का हाल बतलाती है। अपनी सहेलियों को सुखी देख कर उसके मन में किसी प्रकार की असूया नहीं उत्पन्न होती। इसीलिये कवि ने उसका नाम अनसूया रखा है। वह सदा दूसरों को सुखी करने की बात सोचती है। उसके मन में अपने सुख का विचार ही नहीं उत्पन्न होता। प्रियवदा खुशदिल और मधुरभाषिणी है। उसकी बातें मसखरेपन से भरी होती हैं। उसका मजाक चुभने वाला या अपमानकारक होने के कारण मानसिक कष्ट देने वाला नहीं होता। उसमें एक प्रकार की मिठास होती है। जिससे मजाक किया जाता है उसकी इच्छा होती है कि यह और कुछ कहे। यही कारण है कि जब वह शकुन्तला से मजाक करती है तो गद्गद होकर वह कहती है—'अत एव प्रियंवदेति भण्यसे', 'एष ते आत्मनश्चित्तगतो मनोरथ' इत्यादि। राजा के साथ चलने वाली बातचीत जब समाप्त होने पर आने लगती है तो प्रियवदा—'पुनरपि वक्तुकाम इव आर्यो लक्ष्यते' (पृ० ६२) कह कर उसे आगे बढाती है। इससे भी उसकी खुशदिली, मसखरापन और समय की सूझ व्यक्त होती है। इस प्रसङ्ग के आगे बातचीत में प्रियंवदा अधिक भाग लेती है। इसकी इधर की बातों से इसका प्रत्युत्पन्नमतित्व प्रकट होता है। जब राजा कहता है कि हमें आपकी सखी के विषय में और भी कुछ पूछना है तो वह झट कहती है—'अलं

विचारितेन, अनियन्त्रणानुयोगः खलु तपस्विजनः' ( पृ० ६४ ) जब राजा पूछता है कि आपकी सखी विवाहपर्यन्त तपस्विनी रहेगी या जीवन भर ? तो वह दुष्यन्त का उत्तर देते हुए कहती है—धर्माचरणपरवश एष जनः, गुरोः पुनरस्या अनुरूपवरप्रदाने सङ्कल्पः ( पृ० ६५ )। जब शकुन्तला रुष्ट होकर गौतमी के पास जाना चाहती है तो यह—'द्वे मे वृक्षसेचनके धारयसि, ताभ्यां तावदात्मानं मोचय, ततो गमिष्यसि' ( पृ० ६० ) कह कर उसे रोकती है।

अनसूया सशङ्क दिखाई देती है। वह किसी भी बात पर सहसा विश्वास नहीं करती। वह हर एक प्रश्न पर सब पहलुओं से विचार करती है। वह किसी भी कार्य में होनेवाली भलाई के साथ उससे होने वाली हानि पर भी विचार करना चाहती है। वह 'उपायं चिन्तयेत् प्राज्ञस्तथापायञ्च चिन्तयेत्, के सिद्धान्त का अनुसरण करने वाली प्रतीत होती है। तृतीय अङ्क में वह राजा से कहती है—'बहुवल्लभाः खलु राजानः श्रूयन्ते। तद् यथा इयं नः प्रियसखी बन्धुजनशोचनीया न भवति तथा करिष्यसि' (पृ० १८८)। प्रियंवदा का स्वभाव ठीक इससे उलटा है। वह बहुत शीघ्र विश्वास कर लेती है। वह किसी भी कार्य से होने वाली भलाई को सोचती है; बुराई की तरफ उसका ध्यान नहीं जाता। चतुर्थ अङ्क के विष्कम्भक में जब अनसूया चिन्ता प्रकट करती है कि कौन जाने नगर आ कर राजा शकुन्तला का स्मरण करेगा या नहीं तो प्रियंवदा कहती है—'अत्र तावत् विश्वस्ता भव। न हि तादृशाः आकृतिविशेषा गुणविरहिणो भवन्ति, (पृ० २३५)। अनसूया को वर्तमान सुख की अपेक्षा शकुन्तला के भविष्य की अधिक चिन्ता है। वह चतुर्थ अङ्क के विष्कम्भक में प्रियंवदा से कहती है—'हला प्रियंवदे ! यद्यपि गान्धर्वेण विवाहविधिना निर्वृत्तकल्याणा प्रियसखी शकुन्तला अनुरूपभर्तृभागिनी संवृत्ता, तथापि मे न निर्वृतं हृदयम्' ( पृ० २३३-२३४ ), आगे वह कहती है—अद्य स राजर्षिः इष्टिपरिसमाप्त्या ऋषिभिर्विसर्जितः आत्मनो नगरं प्रविश्य अन्तःपुरसमागमादिमं जनं स्मरति न वा' (पृ० २३५)। ठीक इसके विपरीत प्रियंवदा वर्तमान सुख चाहती है। भविष्य की तरफ उसका ध्यान नहीं जाता। वह तृतीय अङ्क में शकुन्तला और दुष्यन्त को मिलाने में बड़ा उत्साह दिखाती है ( पृ० १८३-१८६ )। दोनों के मिल जाने पर बड़ी खुशी प्रकट करती है। वह कहती है—'अनसूये ! प्रेक्षस्व प्रेक्षस्व मेघवाताहतामिव ग्रीष्मे मयूरीं क्षणे क्षणे प्रत्यागतजीवितां प्रियसखीम्' (पृ० १९१)। अनसूया की बुद्धि परिपक्व है। उसके विचार व्यावहारिक हैं। उसकी कल्पना ठीक होती है। चतुर्थ अङ्क के विष्कम्भक में जब प्रियंवदा चिन्तित होकर कहती है कि तीर्थयात्रा से लौटने पर शकुन्तला के विवाह का वृत्तान्त सुन कर पिताजी न जाने क्या करेंगे तो वह उसे समझाते हुए कहती है—'अनुरूपस्य वरस्य हस्ते कन्यका प्रतिपादनीयेत्ययं तावत् प्रथमः कल्पः। तं यदि दैवं सम्पादयति, ननु कृतार्थो गुरुजनः' ( पृ० २३६ )। उसकी यह कल्पना सत्य सिद्ध होती है। प्रियंवदा भावावेश में बहती है। वह कोई काम

करने के समय तो बिना सोचे कर जाती है। परन्तु बाद में उसे घबड़ाहट होती है। दुष्यन्त और शकुन्तला को मिलाने के समय तो उसे पिताजी की याद नहीं आती। बाद स्मरण आने पर वह भय में गोते खाने लगती है। वह अनसूया से कहती है—**'एतावत् पुनश्चिन्तनीयं—तातस्तीर्थयात्रातः प्रतिनिवृत्तः इमं वृत्तान्तं श्रुत्वा न जाने किं प्रतिपत्स्यते इति' ( पृ० २३६ )**। अनसूया आपत्ति आने पर घबड़ाती नहीं। वह हिम्मत से उपाय द्वारा उसे दूर करने का उपाय करती है। इसके उलटे प्रियंवदा आपत्ति आने पर घबड़ा जाती है। वह अकेली स्वयं आगे बढ़कर उसे टालने के लिये कोई प्रयत्न नहीं कर सकती। दुर्वासा के शाप की बात सुनकर प्रियंवदा घबड़ा जाती है। दुर्वासा के सामने जाने की उसकी हिम्मत नहीं होती। वह अनसूया को भेजती है। अनसूया उनका अनुनय करके शापविमोचन कराती है।

**शार्ङ्गरव और शारद्वत**—ये दोनों कण्व ऋषि के शिष्य हैं। कण्व ऋषि इनके नाम के साथ आदरसूचक **'मिश्राः'** शब्द का प्रयोग करते हैं—**'क नु ते शार्ङ्गरवशारद्वतमिश्राः ?' ( पृ० २७७ )**। इससे प्रतीत होता है कि ये दोनों पचीस वर्ष से ऊपर की उम्र के ( लगभग तीस वर्ष की उम्र के ) प्रौढ युवक हैं। इन दोनों में शारद्वत की अपेक्षा शार्ङ्गरव कुछ बड़ा प्रतीत होता है। यह आश्रम से राजदरबार जाने वाले दल का नेतृत्व करता है। कण्व ऋषि इसी के द्वारा राजा को अपना सन्देश भेजते हैं। दोनों के मन में गुरुभक्ति अपार है। ये दोनों केवल शुष्क तपस्वी नहीं हैं; लोकाचार को भी जानते हैं। शकुन्तला को पहुँचाने जाते समय आश्रम से कुछ दूर जाकर वे दोनों कण्व से कहते हैं—**'भगवन्! ओदकान्तं स्निग्धोऽनुगम्यत इति श्रूयते। तदिदं सरस्तीरम्। अत्र नः सन्दिश्य प्रतिगन्तुमर्हसि' ( पृ० २९१ )**। ये दोनों राजदरबार के शिष्टाचार को भी जानते हैं। राजा के सामने जाते ही हाथ उठाकर उसे आशीर्वाद देते हैं। दोनों के हृदय में एक दूसरे के प्रति स्नेह है। राजमहल में पहुँच कर दोनों एक दूसरे से अपना अपना अनुभव कहते हैं। इस अवसर पर शार्ङ्गरव शारद्वत को 'सखे' कह कर सम्बोधन करता है। शारद्वत का अनुभव शार्ङ्गरव से भिन्न होने पर भी वह उसकी दृष्टि का आदर करता है। दोनों मिल जुल कर परस्पर परामर्श से सब काम करते हैं। यद्यपि राजदरबार में आगे बढ़कर शार्ङ्गरव बातें करता है, तथापि जब जब बात बिगड़ने पर आती है शारद्वत उसे अपनी सलाह देता रहता है। शार्ङ्गरव इस पर नाराज नहीं होता। वह उसकी सलाह मान कर अपनी धारा बदल देता है। दोनों को तपोवन से प्रेम और शहर के जीवन से नफरत है।

शार्ङ्गरव और शारद्वत के चरित्रों में अन्तर भी है। शार्ङ्गरव अभ्यास और भावना की धारा में बहता है। उसकी दृष्टि में दार्शनिकता कम है। वह वन में रहने का अभ्यस्त है। उसे एकान्त प्रिय लगता है। बहुत से मनुष्यों से भरा राजमहल देख कर उसे उद्वेग होता है। उसे वह आग लगा मकान प्रतीत होता है। इसके विपरीत शारद्वत की दृष्टि दार्शनि-

कता से भरी है। नगर के सासारिक सुख में डूबे लोगों को देखकर उसे दया आती है। वह उन्हें अशुचि, अज्ञानी और भवपाश में बद्ध समझता है। शार्ङ्गरव बहुत बोलनेवाला है। उसका स्वभाव आगे बढ़कर बोलने का है। वह गुरुकुल में अपना अधिकार समझता है। शकुन्तला की विदाई के समय देर होने पर वह कण्व ऋषि से कहता है—'**भगवन्! दूरमधिरूढः सविता, तत्त्वरयात्रभवतीम्**' ( पृ० ३०२ )। राजदरबार में भी वह ही आगे बढ़कर बातें करता है। शारद्वत का स्वभाव इसके विपरीत है। वह स्वय आगे बढ़कर कुछ नहीं कहता। उससे कुछ कहने पर वह उसका उचित उत्तर देता है। अत्यावश्यक होने पर यदि वह स्वयं आगे बढ़कर कुछ कहता भी है तो केवल उससे, जिससे वह विशेष हिला मिला है। गुरु को सलाह या प्रेरणा देने की तो बात ही उसके मन में नहीं उठती। गुरु की आज्ञा का पालन करना ही वह अपना कर्तव्य समझता है। शार्ङ्गरव क्रोधी परन्तु सरल स्वभाव का है। वह निडर और बेमुलाहिजे खरी सुनाने वाला है। इस दृष्टि से तो सचमुच वह धनुष की टङ्कार ही है। वह चापलूसी नहीं जानता। जब पुरोहित राजा के विनय की तारीफ करता है ( पृ० ३३२ ) तो वह कहता है कि यह कोई आश्चर्य की बात नहीं है। सत्पुरुषों को समृद्धि में अनुद्धत होना ही चाहिये ( पृ० ३३३-३४ )। शार्ङ्गरव के मुख से कण्व का सदेश सुन कर जब राजा कहता है—'**अये! किमिदमुपन्यस्तम्**' ( पृ० ३४३ ) तो वह उसके आशय को ठीक नहीं समझ पाता। उसके मन में यह कल्पना भी नहीं उठती कि राजा पाणिग्रहण करना अस्वीकार कर रहा है। वह समझता है कि राजा कह रहा है कि शकुन्तला को यहा क्यों लाए। इसीलिये वह '**सतीमपि**' ( पृ० ३४४ ) इत्यादि व्यावहारिक उत्तर देता है। आगे जब राजा कहता है—'**किमत्रभवती मया परिणीतपूर्वा**' ( पृ० ३४५ ) तब शार्ङ्गरव को रहस्य समझ में आता है। इस पर वह क्रुद्ध होता है। उसका क्रोध धीरे-धीरे बढ़ता जाता है। बात यहाँ तक चली जाती है कि वह बेधडक राजा को '**ऐश्वर्यमत्त**, ( पृ० ३७६ ) और '**दस्यु**' ( पृ० ३५२ ) तक कह डालता है। शारद्वत का स्वभाव इससे उलटा है। वह शान्त और झगडा तोड़ने वाला है। वह थोड़ी आवश्यक और समयोचित बातें कहता है। शार्ङ्गरव और राजा का झगड़ा चरम सीमा पर पहुँचा देख वह शार्ङ्गरव को समझाता है। वह कहता है—'**शार्ङ्गरव! विरम त्वमिदानीम्**' इत्यादि ( पृ० ३५२ )।

कालिदास ने शारद्वत की अपेक्षा शार्ङ्गरव का चरित्र अधिक विकसित किया है। उन्होंने उसके चरित्र की दो-तीन विशेषतायें और दिखलाई हैं। शार्ङ्गरव अपने गुरु को सर्वज्ञ और सर्वसिद्धि-सम्पन्न समझता है। चतुर्थ अङ्क में वह गुरु को लक्ष्य करके कहता है—'**न खलु कश्चिदविषयो नाम धीमताम्**' ( पृ० २९६ )। पञ्चम अङ्क में राजा से बातें करते समय वह कहता है—'**स्वाधीनकुशलाः सिद्धिमन्तः**' (पृ० ३३९)। शार्ङ्गरव तपोवन में रहने वाले लोगों को सबसे ऊँचे प्राणी समझता है। उसका विश्वास है कि वे कभी झूठ नहीं बोल सकते। राजनीतिज्ञों को वह असत्य और दगाबाजी के वातावरण में

भले मनुष्य समझता है। पञ्चम अङ्क में वह कहता है—'आजन्मनः शाठ्यमशिक्षितो यः इत्यादि (पृ० ३६९)। उसकी इस उक्ति की व्यञ्जना यह है कि राजनीतिज्ञों से सत्य और न्याय की आशा करना भूल है। शार्ङ्गरव स्त्री-स्वातन्त्र्य का समर्थक नहीं है। वह स्त्रियो को स्वतन्त्रतापूर्वक एक कदम भी नहीं उठाने देना चाहता। जब वह शकुन्तला को राजा के सामने छोड कर अपने दल के साथ जाने लगता है तो शकुन्तला भी उनके पीछे-पीछे चलती है। इस बात की तरफ गोतमी उसका ध्यान दिलाती है। तब वह शकुन्तला को कड़क कर कहता है—'आः पुरोभागिनि ! किमिदं स्वातन्त्र्यमवलम्बसे' (पृ० ३७२)। यहाँ का प्रकरण पढ़ने से ऐसा प्रतीत होता है कि वृद्धा गोतमी भी उसका रोब मानती है (पृ० ३७२)।

## अभिज्ञानशाकुन्तल में रस

अभिज्ञानशाकुन्तल शृङ्गार रस का नाटक है। इसमें सम्भोग शृङ्गार अङ्गी और विप्रलम्भ शृङ्गार, वीर, अद्भुत, करुण, हास्य, भयानक, रौद्र और वत्सल अङ्ग रस हैं। इनके अतिरिक्त इसमें अनेक सञ्चारी भावों का भी आस्वाद मिलता है। कुछ लोगों का मत है कि इसमें विप्रलम्भ शृङ्गार की अधिक व्याप्ति होने के कारण उसे ही अङ्गी रस मानना चाहिये। यह ठीक नहीं मालूम होता। संस्कृत के नाटक दु:खान्त नहीं होते, वे सुखान्त होते हैं। शाकुन्तल में भी तृतीय अङ्क और सप्तम अङ्क में सम्भोग शृङ्गार है। शृङ्गार रस के नाटक विप्रलम्भपूर्वक होते ही हैं। विप्रलम्भ के बाद आने वाला सम्भोग अधिक आनन्ददायक होता है। नाटक समाप्त होने पर जिस रस का मन पर असर रहे उसे प्रधान रस मानना चाहिये। इस नाटक का अभिनय देख कर बाहर निकलने पर वियोग का मन पर असर नहीं रहता। अन्तिम अङ्क में होने वाले नायक और नायिका के स्थायी मिलन के सुख का प्रभाव प्रेक्षकों के मन पर अधिक काल तक रहता है। इसलिए इसे सम्भोग शृङ्गार का ही नाटक कहना चाहिये।

प्रथम अङ्क का पहिला दृश्य मृग के शिकार का है। काव्यप्रकाशकार के अनुसार इस दृश्य के 'ग्रीवाभङ्गाभिरामं' (पृ० १६) इत्यादि पद्य में भयानक रस है। परन्तु इससे यह न समझना चाहिये कि सम्पूर्ण दृश्य भयानक रस का है। इस दृश्य में शिकार के लिये राजा के उत्साह का मुख्य रूप से आस्वाद होता है। अतः यह दृश्य वीररस का है। इसी अङ्क में आगे राजा के तपोवन में प्रवेश से लेकर हाथी के उपद्रव के समाचार तक नायक और नायिका के मन में अनुराग की उत्पत्ति और अभिव्यक्ति होती है। अङ्क के अन्त में '(निश्वस्य) गताः सर्वा.' (पृ० ८०) इत्यादि राजा की उक्ति से विप्रलम्भ स्पष्ट झलकता है। तात्पर्य यह कि इस अङ्क में चक्षूराग और मन की अनन्यपरता तक बात जाती है। यह सब अभिलाष की सीमा के अन्दर आता है। अत. यहा विप्रलम्भ शृङ्गार

ही मानना चाहिये। इसी अङ्क में 'सीमाघातात्' (पृ० ७६) इत्यादि पद्य में भयानक रस है।

द्वितीय अङ्क में हास्य रस प्रधान है। 'उभौ—(राजानं विलोकयतः)' (पृ० १२१) से लेकर 'उभौ—विजयस्व। (इति निष्क्रान्तौ)' (पृ० १२८) तक ऋषिकुमारों के दृश्य में उत्साहोदय का आस्वाद होता है और राजा के युद्धवीर होने की बात ध्वनित होती है।

तृतीय अङ्क के विष्कम्भ में शिष्य की राजविषया रति और शकुन्तला के स्वास्थ्य के लिये चिन्ता, सम्भ्रम आदि भावों का अङ्कुर है। तृतीय अङ्क के आरम्भ में विप्रलम्भ शृङ्गार है। 'स्वागत यथासमीहितफलस्य' (पृ० १८१) इत्यादि से 'शकु०—(सशङ्कं दीक्षते)' (पृ० २२०) तक राजा और शकुन्तला के एकान्त-मिलन में सम्भोग शृङ्गार है। '(नेपथ्ये) चक्रवाकवधु' (पृ० २२१) इत्यादि से 'रहः प्रत्यासत्ति' (पृ० २२९) इत्यादि तक गौतमी के आ जाने से विघ्न के कारण पुनः विप्रलम्भ है। '(नेपथ्ये) भो भो राजन्!' (पृ० २३०) इत्यादि से अङ्क के अन्त तक तपस्वियों का भय और राजा का उत्साह व्यक्त होता है। इस विश्लेषण के आधार पर कहा जा सकता है कि इस अङ्क में भी अधिक व्याप्ति विप्रलम्भ की ही है।

चतुर्थ अङ्क के विष्कम्भक में शकुन्तला के भविष्य के विषय में अनसूया की चिन्ता और दुर्वासा का क्रोध व्यक्त होता है। चतुर्थ अङ्क प्रकृतिवर्णन से आरम्भ होता है। परम्परा के अनुसार इस अङ्क में करुण रस प्रधान है। वस्तुतः कन्या के ससुराल जाते समय माता, पिता आदि सम्बन्धियों को जो दुःख होता है वह शुद्ध दुःख नहीं कहा जा सकता। उसमें सुख का मिश्रण रहता है। यदि ऐसा न हो तो कोई कन्या को ससुराल बिदा ही न करे। उसका ससुराल जाना इष्ट होता है और इष्टप्राप्ति का परिणाम सुख है। वियोग की कल्पना से कुछ दुःख भी होता है। इस प्रकार ऐसे अवसरों पर सुख और दुःख का सम्मिश्रण रहता है। अतः ऐसे दृश्यों में शुद्ध दुःख को स्थायीभाव मान कर करुण रस मानना ठीक होगा या नहीं यह विचारणीय बात है। यदि ऐसे दृश्यों में करुण की सीमा तक कहराने वाला वत्सल (करुण-वत्सल) अथवा विप्रलम्भ-वत्सल माना जाय तो क्या हानि होगी?

पञ्चम अङ्क के आरम्भ में क्रमशः कञ्चुकी का अपनी वृद्धावस्था पर खेद, उसकी राजविषया रति, राजा का राजपद के प्रति निर्वेद, वैतालिकों की राजविषया रति तथा राजा और विदूषक के संवाद में हास्य का आस्वाद होता है। हंसवती के वृत्तान्त से राजा का दक्षिणनायकत्व ध्वनित होता है। राजा और शार्ङ्गरव के झगडे में वीर रस है। दोनों धर्म की रक्षा के लिये झगडते हैं। राजा परस्त्री के स्पर्श से उत्पन्न होने वाले पातक से अपने को बचाने पर अडा है। शार्ङ्गरव राजा द्वारा गान्धर्वविधि से विवाहित स्त्री को उसी के सिर मढ़ने की कसम लिए हुए है। दोनों धर्मवीर हैं। पुरोहित के बीच-बचाव से दोनों का झगडा

बराबरी पर छूटता है। किसी अदृश्य मूर्ति द्वारा शकुन्तला के उड़ा ले जाने के समाचार में अद्भुत रस है। अङ्क के अन्त में अब तक जो कुछ हुआ इसके प्रति राजा की उपेक्षा, पुरोहित का स्वामी की इच्छा के आगे आत्मसमर्पण और शकुन्तला के वृत्तान्त की स्मृति से राजा की बेचैनी झलकती है। पञ्चम अङ्क का अङ्कावतार देश की तात्कालिक स्थिति पर प्रकाश डालता है। इसमें हास्य रस है।

षष्ठ अङ्क में विप्रलम्भ शृङ्गार है। राजा शकुन्तला के विरह में दुःख करता है। वह उसके चित्र को देखकर दिल बहलाता है। वह यह जानता है कि शकुन्तला मरी नहीं है उसे उसकी माता मेनका अथवा उसकी भेजी कोई अप्सरा ले गई है। जब विदूषक उससे पूछता है कि कौन आकाशसञ्चारी उसे ले गया तो वह कहता है—**'वयस्य ! कः पतिव्रतां तामन्यः परामर्ष्टुमुत्सहते'** इत्यादि ( पृ० ४२९ )। यद्यपि आगे वह कहता है **'असन्निवृत्त्यै तदतीतमेव मनोरथानामतटप्रपातः'** ( पृ० ४३२ ) तथापि ऐसा प्रतीत होता है कि उसे विदूषक की इस उक्ति में अविश्वास नहीं है कि शकुन्तला का उससे पुनः समागम होगा ( पृ० ४३० )। धनवृद्धि वणिक् के वृत्तान्त से राजा की न्यायप्रियता और अपने वंश के लिये सन्तान की चिन्ता व्यक्त होती है। मातलि और विदूषक के दृश्य में राजा का क्रोध प्रकट होता है। अङ्क के अन्त में राक्षसों से लड़ने के लिये राजा का उत्साह उद्बुद्ध होता है। इस अङ्क में विप्रलम्भ शृङ्गार की व्याप्ति अधिक है।

सप्तम अङ्क के आरम्भ में मातलि की राजविषया रति और राजा का विनय प्रकट होता है। आगे रथ के मार्ग का तथा उसके आकाश से पृथ्वी पर उतरने का वर्णन है। इसमें विस्मय स्थायी होने के कारण अद्भुत रस है। **'वल्मीकार्द्धनिमग्नमूर्तिः'** इत्यादि ( पृ० ५१२ ) मारीच ऋषि के वर्णन में विस्मय और मुनिविषया रति का संकर है। **'प्राणानामनिलेन वृत्तिरुचिता'** इत्यादि ( पृ० ५१६ ) पद्य से मारीच ऋषि के तपोवन की समृद्धि और वहाँ के तपस्वियों की निस्पृहता प्रकट होती है। यहाँ भी अद्भुत रस का आस्वाद होता है। सर्वदमनदर्शन के दृश्य में वात्सल्य है। शकुन्तला से स्थायी मिलन में सम्भोग शृङ्गार है। अन्त में मारीच ऋषि के मङ्गलमय आशीर्वाद और भरतवाक्य के द्वारा लोकमंगल तथा परम पुरुषार्थ मोक्ष की शुभ कामनाओं से नाटक समाप्त होता है।

## अभिज्ञानशाकुन्तल का देश की अवस्था पर प्रकाश

**समाज**—अभिज्ञानशाकुन्तल से प्रतीत होता है कि उस समय हिन्दू समाज ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य और शूद्र चार वर्णों में विभक्त था। सम्भव है एक पञ्चम वर्ण भी रहा हो। अध्ययन-अध्यापन, यजन-याजन, दान और प्रतिग्रह ये ब्राह्मणों के कर्म माने जाते थे। तपस्वी ब्राह्मण पहिले पाँच कर्म करते थे। वे प्रतिग्रह नहीं लेते थे। वे तपोवनों में रहते थे। उनका जीवन सादा परन्तु विचार उच्च होते थे। कुछ ब्राह्मण नगरों में भी रहते थे। वे प्रतिग्रह लेते थे। वे धनिकों के आश्रय में रहते थे। ऐसे ब्राह्मण तपोवनों में रहने वाले

तपस्वियों की अपेक्षा नीच समझे जाते थे। कण्व ऋषि और उनके शिष्य प्रथम कोटि के ब्राह्मण हैं। राजा का पुरोहित द्वितीय कोटि का है। क्षत्रियों का काम देश की रक्षा करना था। वे युद्धविद्या-विशारद होते थे और सेना में काम करते थे। राजा और उसका सेनापति इसी वर्ग के हैं। वैश्यों का काम व्यापार करना था। कुछ व्यापारी जहाजों में माल लादकर व्यापार के लिये विदेश भी जाते थे। वणिक् धनवृद्धि ऐसा ही एक वारिपथोपजीवी है। शूद्रों का काम सेवा करना था। वे छोटे-छोटे पदों पर नौकरी भी करते थे।

**विवाह और स्त्रियों की अवस्था**—हिन्दू समाज में बहुविवाह की प्रथा थी। प्रायः धनिक लोग अनेक विवाह किया करते थे। यह प्रथा क्षत्रिय और वैश्यों में बहुत अधिक प्रचलित थी। शूद्रों में आर्थिक कठिनाई के कारण यह प्रथा कम थी। ब्राह्मण ज्ञानी होने के कारण प्रायः एक ही विवाह किया करते थे। अभिज्ञान-शाकुन्तल में राजा और वणिक् धनवृद्धि अनेक भार्या वाले पुरुष हैं।

**विवाह की दो विधियां**—वैदिक और गान्धर्व-बहुत प्रचलित थीं। लोग प्रायः सवर्ण स्त्री से विवाह करना अधिक पसन्द करते थे। अपने से ऊँचे वर्ण की स्त्री से विवाह करना शास्त्रसम्मत नहीं था। समाज में स्त्रियों को आदर की दृष्टि से देखा जाता था। परन्तु उन्हें व्यवहार-स्वातन्त्र्य नहीं था। उनका पुरुषों के अधीन रहना ही वाञ्छनीय समझा जाता था। कुछ स्त्रियाँ तपोवनों में तपस्विनियों के रूप में भी रहती थीं। ये स्त्रियाँ विवाहिता होती थीं या अविवाहिता या विधवा, इस बात का इस नाटक से ठीक् पता नहीं चलता। गौतमी इसी प्रकार की एक स्त्री है। शकुन्तला इसे **'तातकण्वस्य धर्मकनीयसी'** कहती है (पृ० २२२-२२३)। इससे यह पता चलता है कि कण्व ऋषि इसे अपनी छोटी बहिन समझते थे। राजा के **'अयि तापसवृद्धे !'** (पृ० ३६०) कहने से पता चलता है कि यह वृद्धा थी। परन्तु यह ब्रह्मचारिणी थी या किसी तपस्वी की ब्याही हुई स्त्री या विधवा, इस बात का ठीक पता नहीं चलता। यदि यह मान लिया जाय कि गौतमी ब्रह्मचारिणी है तो यह कहना पड़ेगा कि उस समय पुरुषों की तरह कुछ स्त्रियाँ भी जन्म भर अविवाहिता रहती थीं। तपस्वियों की ब्याही हुई स्त्रियाँ भी 'तापसी' कहलाती थीं। स्त्रियों में परदे की प्रथा नहीं थी। ऐसा प्रतीत होता है कि नव-वधू को घूँघट काढ़ना पडता था। पञ्चम अङ्क में राजा शकुन्तला को **'अवगुण्ठनवती'** (पृ० ३३५) कहता है। सम्भव है रानियाँ और अन्य धनिकों की स्त्रियाँ घूँघट काढ़ती हों।

**रत्नों की चोरी के लिये दण्ड**—अभिज्ञानशाकुन्तल से उस समय देश में रत्नों की चोरी के लिये प्रचलित दण्ड-व्यवस्था पर प्रकाश पडता है। पञ्चम अङ्क के अङ्कावतार से मालूम पडता है कि उस समय रत्नों की चोरी के लिये प्राणदण्ड दिया जाता था। सूचक नाम का एक सिपाही अपने साथी से कहता है-**'स्फुरतो मे अग्रहस्तौ हन्तं ग्रन्थिच्छेदकं**

व्यापादयितुम्' ( पृ० ३९१ ) धीवर के मुक्त हो जाने पर सूचक कहता है **'यमवसतिं गत्वा प्रतिनिवृत्तः सवेषः'** ( पृ० ३९३ )। कालिदास ने विक्रमोर्वशीय में भी इस अपराध के लिए यही दण्ड दिखलाया है ( **आत्मनो वधमाहर्ता क्वासौ विहगतस्करः—अङ्क ५** ) **प्रो० आपटे** का कथन है कि यह दण्डविधान मनु और आपस्तम्ब के अनुसार है। बृहस्पति ने प्राणदण्ड के विकल्प में अर्थदण्ड लिखा है। इससे कालिदास के काल पर भी प्रकाश पडता है। अवश्य ही कालिदास बृहस्पति से पहले हुए थे। ऐसा प्रतीत होता है कि कालिदास के समय राजपुरुष अपराध स्वीकार कराने के लिये अपराधियों को मारते भी थे। धीवर कहता है-**'एतावान् तावदेतस्य आगमः। अथ मां मारयतं कुट्टयत वा'** ( पृ० ३८९ )। कुछ लोगों का कहना है कि उस समय राजपुरुष अपराधियों से घूस लेते थे। अभिज्ञानशाकुन्तल से इसका समर्थन नहीं होता। यह कहा जा सकता है कि आरोप-मुक्त होने पर खुशियाली में अभियुक्त जो कुछ देते थे उसे राजपुरुष ले लेते थे। वे घूस लेकर अपराधियों को छोड़ नहीं देते थे। कुछ राजकर्मचारी शराब भी पीते थे।

**दायाधिकार के नियम**—अभिज्ञानशाकुन्तल के षष्ठ अङ्क में अमात्य पिशुन प्रतिहारी के हाथ राजा की सेवा में एक पत्र भेजता है। उसमें वह लिखता है कि धनवृद्धि नाम का वणिक् मर गया है। उसको कोई सन्तान नहीं है। अतः उसका धन राजस्व हो रहा है। आगे महाराज की जैसी आज्ञा। इस पर राजा पूछता है कि मृत बनिये की स्त्रियों में से कोई गर्भिणी है या नहीं? प्रतीहारी से जब उसे मालूम होता है कि मृत बनिये की स्त्री गर्भिणी है तो वह उससे कहता है कि जाकर अमात्य से कह दो कि वह गर्भ ही पिता के धन का अधिकारी है। इस वृत्तान्त से यह मालूम होता है कि उस समय यदि कोई पुरुष निःसन्तान मर जाता था तो उसका धन राजस्व हो जाता था। गर्भस्थ सन्तान भी पिता के धन का अधिकारी होता था। परन्तु मृतपुरुष की विधवा को पति के धन में कोई भाग नहीं मिलता था। राजा इस बात का पता लगाने का आदेश नहीं देता कि मृत बनिये की कोई विधवा है या नहीं। वह इस बात का पता लगाने को कहता है कि मृत बनिये की स्त्रियों में कोई गर्भिणी है या नहीं। प्रो० आपटे का कहना है कि मनु, आपस्तम्ब और वसिष्ठ विधवा का अधिकार नहीं मानते। नारदस्मृति के अनुसार विधवा को खाना-कपडा पाने का अधिकार है। बृहस्पति, शङ्ख, लिखित और याज्ञवल्क्य ने विधवा का अधिकार माना है।

## अभिज्ञानशाकुन्तल की एक पहेली

इस नाटक में दुष्यन्त की राजधानी का नाम हस्तिनापुर कहा गया है। विद्वानों का मत है कि यह नगर दुष्यन्त के समय नहीं था। इसे हरिवंश और पुराणों के अनुसार दुष्यन्त से सातवें और महाभारत के अनुसार पांचवें राजा हस्ती ने बसाया था। अतः इस नगर को दुष्यन्त की राजधानी कहना भूल है। संभव है यह भूल कालिदास ने

जानबूझ कर की हो। कालिदास के समय इस नगर का यह नाम बहुत प्रसिद्ध हो चुका होगा। अतः कालिदास ने इसी नाम का प्रयोग किया। जिसमें लोग उसे शीघ्र समझ जायँ। किशोरकेलिकार का कहना है कि उपयुक्त मत ठीक नहीं है। महाभारत में भी दुष्यन्त की राजधानी का यही नाम माना गया है (पृ० २६२)। दुष्यन्त की राजधानी का वास्तविक नाम और उसका स्थान इस नाटक की एक पहेली है।

## कालिदास का प्रकृति-प्रेम

इस विषय पर चौखम्बा संस्कृत सीरीज से प्रकाशित कुमारसम्भव के पञ्चम सर्ग की प्रस्तावना में लिखा जा चुका है। अभिज्ञानशाकुन्तल से इस विषय पर और प्रकाश पडता है। कालिदास प्रकृति को मनुष्य-जीवन से सर्वथा भिन्न वस्तु नहीं मानते। उनके विचार में दोनों एक दूसरे के पूरक हैं। उन्हें मनुष्य-जीवन में प्रकृति का और प्रकृति में मनुष्य-जीवन का दर्शन मिलता है। शकुन्तला के सान्निध्य में उन्हें सहकारवृक्ष लतासनाथ दिखाई देता है (पृ० ३८)। वे नवमल्लिका और सहकार में वरवधू का सम्बन्ध देखते हैं (पृ० ३९)। कालिदास के मत में प्रकृति की गोद में विहार करते समय मनुष्य को जीवन का पूरा आनन्द मिलता है। कृत्रिमता के वातावरण में जीवन अधूरा और नीरस हो जाता है। प्रकृति में ही सच्चे सौन्दर्य का दर्शन होता है। शकुन्तला का प्रथम दर्शन होते ही राजा दुष्यन्त के मुख से सहसा 'शुद्धान्तदुर्लभमिदम्' (पृ० ३१) इत्यादि पद्य निकल पडता है। वह इस बात का अनुभव करने लगता है कि महल के कृत्रिम वातावरण की अपेक्षा वन के प्राकृतिक वातावरण में अधिक सौन्दर्य है। कालिदास के विचार में प्रकृति जड पदार्थ नहीं है। उन्हें वह भी चेतनों का सा व्यवहार करती दिखाई पडती है। जिस प्रकार चेतन जगत् के लोग परस्पर प्रेम के कारण सुख-दुःख में एक दूसरे की सहायता करते हैं, उसी प्रकार प्रकृति भी करती है। शकुन्तला की बिदाई के समय तपोवन के वृक्ष अनेक प्रकार के वस्त्र और आभूषण देकर कण्व ऋषि की सहायता करते हैं (पृ० २६७)। पवन से हिलते पल्लवों को देख कर कालिदास को ऐसा भास होता है मानो सहकार शकुन्तला को बुला रहा हो (पृ० ३८)। तपोवन के वृक्ष कोकिल के शब्द द्वारा शकुन्तला की विदाई में अपनी अनुमति देते मालूम पडते हैं। कालिदास का विश्वास है कि प्रकृति भावी मंगल और अमङ्गल की सूचना देती है। माधवीलता का मुकुलित होना शकुन्तला के पाणिग्रहण के समय का सन्निकट होना सूचित करता है (पृ० ४३)। कालिदास के उपास्य देव भगवान् शंकर हैं। उन्हें उनका दर्शन भी प्रकृति में होता है। प्रकृति के आठ रूप ही कालिदास के भगवान् शकर की आठ मूर्तियाँ हैं। इन्हीं से वे विश्वमङ्गल की प्रार्थना करते हैं।

# पात्र-परिचय

## पुरुष पात्र

| | |
|---|---|
| १ सूत्रधार | प्रधान नट। |
| २ दुष्यन्त | हस्तिनापुर का राजा, नायक। |
| ३ सूत | दुष्यन्त का सारथि। |
| ४ वैखानस | कण्व का शिष्य, एक तपस्वी। |
| ५ माधव्य ( विदूषक ) | दुष्यन्त का नर्म-सचिव। |
| ६ भद्रसेन | दुष्यन्त का सेनापति। |
| ७ रैवतक ( दौवारिक ) | द्वारपाल। |
| ८ ऋषिकुमारौ | कण्व के आश्रम में रहनेवाले दो ऋषिकुमार। |
| ९ करभक | हस्तिनापुर से आया हुआ दूत। |
| १० शिष्य | कण्व का एक शिष्य। |
| ११ हारीत | कण्व का एक शिष्य। |
| १२ कण्व | शकुन्तला के पालक पिता, कुलपति। |
| १३ शार्ङ्गरव, १४ शारद्वत | कण्व के शिष्य। |
| १५ कञ्चुकी ( पार्वतायन ) | दुष्यन्त का नौकर। |
| १६ वैतालिकौ | दुष्यन्त के दरवार के दो भाट ( स्तुतिपाठक ) |
| १७ उपाध्याय सोमरात ( पुरोधा ) | दुष्यन्त का पुरोहित। |
| १८ नागरक श्याल | प्रधान नगर-रक्षक, दुष्यन्त का साला। |
| १९ सूचक, २० जालुक ( रक्षिणौ ) | सिपाही। |
| २१ पुरुष ( धीवर ) | अंगूठी की चोरी का कथित अपराधी। |
| २२ मातलि | इन्द्र का सारथि। |
| २३ बाल ( सर्वदमन, भरत ) | दुष्यन्त और शकुन्तला का पुत्र। |
| २४ मारीच | महर्षि कश्यप, प्रजापति। |
| २५ गालव | मारीच का शिष्य। |

## स्त्री पात्र

| | |
|---|---|
| १ नटी | सूत्रधार की पत्नी। |
| २ शकुन्तला | कण्व की धर्म-कन्या, नायिका। |
| ३ अनसूया, ४ प्रियंवदा | शकुन्तला की सखियाँ। |
| ५ गौतमी | कण्व की धर्म-भगिनी। |
| ६ प्रतीहारी | दुष्यन्त की परिचायिका। |
| ७ मिश्रकेशी | एक अप्सरा। |
| ८ परभृतिका, ९ मधुरिका | प्रमदवन में चित्र बनाने के लिए विदेश से बुलाई हुई दासी। |
| १० चतुरिका ( चेटी ) | दुष्यन्त की दासी। |
| ११ प्रथमा तापसी, १२ द्वितीया तापसी | मारीच के आश्रम में रहने वाली सर्वदमन ( शकुन्तला के पुत्र ) की रक्षिकाएँ। |
| १३ अदिति | मारीच की पत्नी। |





# अभिज्ञान-शाकुन्तलम्

## 'किशोरकेलि' व्याख्योपेतम्



### प्रथमोऽङ्कः

या सृष्टिः स्रष्टुराद्या वहति विधिहुतं या हविर्या च होत्री
ये द्वे कालं विधत्तः श्रुतिविषयगुणा या स्थिता व्याप्य विश्वम् ।
यामाहुः सर्वबीजप्रकृतिरिति यया प्राणिनः प्राणवन्तः
प्रत्यक्षाभिः प्रसन्नस्तनुभिरवतु वस्ताभिरष्टाभिरीशः ॥ १ ॥

❀ श्री सरस्वत्यै नमः ❀

मुग्धे ! सुन्दर ! यामि शैलशिखरं, किं तत्र, माहेश्वरि !
ध्यानार्थं, ननु नास्ति काचिदपरा तातस्य गेहे पुनः ।
इत्थं पर्वतनन्दिनीकुतुककृद्वाणीः सुधाह्लादिनीः
शृण्वन् नष्टसमाधिधीः पशुपतिः पायादपायाज्जगत् ॥ १ ॥

कालिदासमपि भाषणेऽक्षमं या चकार सुकवित्वभाजनम् ।
गद्यपद्यमयशब्दरूपिणीं तां नमामि जगदिष्टसिद्धये ॥ २ ॥

इह खलु महाकविकुलशिरोमणिस्तत्रभवान् कालिदासः निर्मित्सिताभिनव-नाटकस्य निर्विघ्नपरिसमाप्तिमभिलषन् 'रङ्गविघ्नोपशान्त्यै नान्दीमादौ प्रयोजयेत्' इत्यालङ्कारिकवचनमनुसरन् परमेश्वरनामसङ्कीर्तनरूपां नान्दीमादौ निर्दिशति—या सृष्टिरिति । या तनुः—मूर्तिः स्रष्टुः-जगन्निर्माणकर्तुः परमेश्वरस्य, आद्या सृष्टिः—

जो जलमयी मूर्ति ब्रह्मा की सर्वप्रथम सृष्टि है, जो (अग्निमयी) मूर्ति वैदिक विधानसे हवन की हुई सामग्रियों को- जिन देवताओं के लिए हवन की जाती, उसे-उन देवताओं के पास पहुँचाती है, ईश्वर की जो मूर्ति स्वयं होत्री अर्थात् यजमानस्वरूपा है,

प्राथमिकनिर्माणं, जलरूपेत्यर्थः । तथा चोक्तं मनुना—

'सोऽभिध्याय शरीरात् स्वात् सिसृक्षुर्विविधाः प्रजाः ।
अप एव ससर्जादौ तासु बीजमवासृजत् ॥' इति ।

या मूर्तिः विधिना—होमीयशास्त्रानुसारेण, वैदिकेन विधानेन वेत्यर्थः, हुतं—देवतोद्देशेनाग्नौ प्रक्षिप्तं हवनीकृतमिति यावत्, हविः—आज्यं हवनीयद्रव्यम् वहति—यजमानस्य स्वर्गाद्युद्देश्येन देवान् प्रापयति, अग्निमयीति भावः । तथा च श्रुतिः—'इहैवायमितरो जातवेदा देवेभ्यो हव्यं वहतु प्रजानन्' इति ।

या च तनुः, होत्री-हवनकर्त्री यजमानरूपेत्यर्थः । एतेन भगवतो विविधजीवात्मकत्वमपि संसूच्यते । किञ्चास्य होतृत्वे प्रमाणम् ? इति चेन्न, 'मुख्यालाभे प्रतिनिधिः शास्त्रार्थः' इति···उक्तिरेवात्र शरणम् ।

ये द्वे मूर्ती, कालं—अहोरात्रस्य तिथेश्च प्रवर्त्तनात् सौरं चान्द्रञ्च मासर्तुवर्षादिरूपं समयं, विधत्तः—निष्पादयतः, सूर्यचन्द्ररूपे इत्यर्थः । तथा च सूर्यसिद्धान्तः—'उदयादुदयाद्भानोर्भौमसावनवासराः' इति ।

श्रुतेः—श्रवणस्य विषयः—शब्दः स एव गुणो यस्याः सा तथोक्ता, आकाशमयीत्यर्थः, तत्र चोक्तिः—'आकाशस्य तु विज्ञेयः शब्दो वैशेषिको गुणः' इति, 'शब्दोऽपि च श्रुतेः' इत्यपि, या मूर्त्तिः, विश्वं—सकलं जगत्, व्याप्य—सम्बध्य, स्थिता—विद्यमानाऽस्ति, नभोरूपेत्यर्थः ।

यां मूर्तिम्, सर्वबीजानां—सर्वेषां धान्यादिशस्यानां प्रकृतिः—योनिः, अङ्कुराद्युत्पादने कारणम्, इति आहुः—ब्रुवन्ति, बुधा इति शेषः । पृथ्वीरूपेति भावः ।

यया च मूर्त्या, प्राणिनः—शरीरिणः, प्राणवन्तः—जीवनवन्तः, प्राणादिवायुपञ्चकशोभिन इत्यर्थः, भवन्तीति शेषः । वायुरूपेत्याशयः । ताभिः—पूर्वोक्ताभिः, प्रत्यक्षाभिः—स्पष्टं लौकिकालौकिकप्रत्यक्षगोचरीभूताभिरत एव कथमप्यपलपितुमशक्याभिरिति भावः । तनुभिः—मूर्तिभिः [ उपलक्षितः ], प्रसन्नः—जगत्सु कृतप्रसादः, सर्वत्र प्रकाशितस्वसामर्थ्य इति भावः, ईशः—महेश्वरः, वः—युष्मान् विक्रमादित्यादिनृपतीन् सभ्यजनांश्च, अवतु—रक्षतु । ईशस्याष्टमूर्त्तित्वे प्रमाणं यथा—

जो चन्द्रसूर्यात्मक दो मूर्तियाँ दिन तथा रात करती रहती हैं, श्रवणेन्द्रिय का विषयीभूत शब्दों का आश्रय, जो आकाशमयी मूर्ति सारे विश्वमें व्याप्त होकर विद्यमान रहती है, जो क्षितिमयी मूर्ति सब प्रकारके अन्नों की बीजस्वरूपा है और जिससे संसार के सब प्राणी जीवित रहते हैं, वह वायुमयी मूर्ति, ये जो प्रत्यक्ष दृश्यमान भगवान् की आठ मूर्तियाँ हैं उन आठों से ( उपलक्षित ) प्रसन्न शिवजी आप लोगों की रक्षा करें ॥ १ ॥

[ नान्द्यन्ते (१) ]

'सूर्यो जलं मही वह्निर्वायुराकाशमेव च । दीक्षितो ब्राह्मणः सोम इत्येतास्तनवः स्मृतः ॥' इति-विष्णुपुराणम् । स्रग्धरा नाम छन्दः, 'म्रभ्नैर्यानां त्रयेण त्रिमुनियतियुता स्रग्धरा कीर्त्तितेयम्' इति लक्षणात् ।

अत्र—'प्राणिनः प्राणवन्तः' इति शब्दद्वयार्थैक्येन आपाततः पुनरुक्तेः प्रतीततया पुनरुक्तता प्रतिभाति, किन्तु 'प्राणी तु चेतनो जन्मी जन्तुजन्युशरीरिणः' इत्यमरवचनात् प्राणिपदेन शरीरिमात्राभिधानेन भेदात् भिन्नाकारशब्दगतत्वाच्चोद्देश्यविधेयभावेन भेदात् पुनरुक्तवदाभासोऽलङ्कारः । तथा चोक्तं दर्पणकारेण—

'आपाततो यदर्थस्य पौनरुक्त्यवभासनम् ।
पुनरुक्तवदाभासः स भिन्नाकारशब्दगः ॥' इति ।

तथा श्रुतिविषयगुणा इत्यनेन आकाशरूपार्थप्रतीतौ कालक्षेपात् क्लिष्टत्वदोषः । तथा चाह दर्पणे विश्वनाथः—

'अवाचकत्वं क्लिष्टत्वं विरुद्धमतिकारिता' इत्युद्दिश्य, क्लिष्ट'त्वं च—'अर्थप्रतीतौ व्यवहितत्व'मिति ।

तस्य निवारणन्तु—'वितयरवगुणा' इति पाठेन विधेयं कविभिः ।

( १ ) नान्द्यन्ते इति । विघ्नोपशान्तये प्रथमं विधीयमाना शुभाशीर्वचनसंयुक्ता देवविप्रनृपादीनां स्तुतिः 'नान्दी' । तथा च दर्पणे—

'आशीर्वचनसंयुक्ता स्तुतिर्यस्मात् प्रयुज्यते ।
देवद्विजनृपादीनां तस्मान्नान्दीति संज्ञिता ॥
मङ्गल्यशङ्खचन्द्राब्जकोकवैरवशंसिनी ।
पदैर्युक्ता द्वादशभिरष्टाभिर्वा पदैरुत ॥' इति ।

इह च अष्टविधतनुवर्णनेन परमेश्वरस्य भगवतः सदाशिवस्य स्तुतिः रङ्गस्थसभ्यानामाशीश्चेत्युभयमपि सन्दर्शितम्, किञ्च—'ये द्वे कालं विधत्तः' इत्यंशेन चन्द्रशसित्वमपि सूचितम् । श्लोकान्तर्वर्त्येकैकं वाक्यमेवात्रैकं पदं भवति । तथाहि—'या स्त्रष्टुराद्या सृष्टिः' इत्येकम्; 'या विधिहुतं हविर्वहति' इति द्वितीयम्; 'या च होत्री' इति तृतीयम्; 'ये द्वे कालं विधत्तः' इति चतुर्थम्, 'श्रुतिविषयगुणा या विश्वं व्याप्य स्थिता' इति पञ्चमम्, 'यां सर्वबीजप्रकृतिरित्याहुः' इति षष्ठम्; 'यया प्राणिनः प्राणवन्तः' इति सप्तमम्; 'प्रसन्नः ईशः ताभिः प्रत्यक्षाभिरष्टाभिस्त-

---

( १ ) विघ्नशान्तिके लिये सबसे पहिले जो ईशप्रार्थना की जाती है, उसे लोग 'नान्दी' कहते हैं, उस ) नान्दीके हो जाने के बाद ।

भूमिः सः अवतु' इति स्वष्टमं वाक्यरूपं पदम्। इत्येवमष्टपदात्मिकेयं नान्दी। न च पूर्वोक्तैकैकवाक्यस्य स्वैकैकपदत्वे किं मानम्? इति वाच्यम्,—

'श्लोकपादः पदं केचित् सुप्तिङन्तमथापरे।
परेऽवान्तरवाक्यैकस्वरूपं पदमूचिरे॥'

इति नाट्यप्रदीपप्रतिपादितवाक्यस्य समुपस्थितत्वात्। ननु पुनः किन्नामिकेयं नान्दी? इत्युच्यते—'या स्रष्टुराद्या सृष्टिः' इत्यंशेन सर्वोपरिस्थितत्वादादिमतया 'कण्वरूपा' काचिद् व्यक्तिः सूच्यते। 'या विधिहुतं हविर्वहति' इति पदांशेन महाराजदुष्यन्तवितरितवीर्यप्रवणात् 'शकुन्तला' इति। 'ये द्वे कालं विधत्त.' इत्यनेन राजवीर्यनिक्षेपसमयसम्पादनात् 'अनसूया—प्रियंवदे' इति व्यक्तिद्वयं निर्दिश्यते। 'या विश्वं व्याप्य स्थिता' इत्यनेन गगनसम्पर्किणी मिश्रकेशी। 'यां सर्वबीजप्रकृतिरित्याहुः' इत्यनेन परब्रह्मरूपत्वात् 'अदितिकश्यपौ'। 'प्राणिनो यया प्राणवन्तः' इत्यंशेन च सर्वाण्येव पूर्वापरनिर्दिष्टानि सूतविदूषकादीनि पात्राणि निर्दिश्यन्ते; पवनेन प्राणिनां प्राणवत्त्वलाभ इव अस्यापि काव्यस्य तैस्तैः पात्रैरेव नाटकत्वलाभात्। अत एवेयं पत्रावली संज्ञिका नान्दीति। किमत्र प्रमाणम्? इति चेच्छृणु-

'यस्यां बीजस्य विन्यासो ह्यभिधेयस्य वस्तुन.।
श्लेषेण वा समासोक्त्या नान्दी पत्रावलीति सा'॥ इति दर्पणोक्तम्।

नान्द्याः—उक्तलक्षणरूपाया अन्ते—पाठसमाप्तौ—

सूत्रधारः—( पृ० ५ ) सूत्रं नाटकीयकथासूचकवाक्यं धारयति समुपस्थापयति यः सः—प्रधाननट इत्यर्थ.। तथाहि—

'नाट्योपकरणादीनि सूत्रमित्यभिधीयते।
सूत्रं धारयतीत्यर्थे सूत्रधारो मतो बुधैः॥' इति।

अपरञ्च—'नाटकीयकथासूत्रं प्रथमं येन सूच्यते।
रङ्गभूमिं समाक्रम्य सूत्रधारः स उच्यते॥' इति।

एवञ्च—'चतुरातोद्यनिष्णातोऽनेकभूषासमावृतः।
नानाभाषणतत्त्वज्ञो नीतिशास्त्रार्थतत्त्ववित्।
वेशोपचारचतुर. पौरुषणविचक्षणः।
नानागतिप्रचारज्ञो रसभावविशारद.॥
नाट्यप्रयोगनिपुणो नानाशिल्पकलान्वित.।
छन्दोविधानतत्त्वज्ञः सर्वशास्त्रविचक्षणः॥
तत्तद्गीतानुगलयकलातालावधारणः।
अवधाय प्रयोक्ता च योक्तृणामुपदेशकः॥
एवंगुणगणोपेतः सूत्रधारोऽभिधीयते।' इति।

**सूत्रधारः**—अलमतिविस्तरेण(१)। [नेपथ्याभि(२)मुखमवलोक्य] आर्ये! यदि नेपथ्यविधानमवसितं तदिहागम्यताम्।

**नटी**—[प्रविश्य] आर्य! इयमहमस्मि। आज्ञापयतु आर्यः को नियोगोऽनुष्ठीयतामिति। ( अज्ज! इअह्मि। आणवेदु अज्जो को णिओओ अणुचिट्ठिअदु (३) त्ति।

( १ ) अलमिति। अतिविस्तरेण—नान्दीपाठस्य अत्यन्तप्राचुर्येण, अलम्—इतोऽधिकं नान्दीपाठो मा विधेय इत्यर्थः। यदीतोऽपि बहुतरं नान्दीपाठो भवेत्तदा कालक्षेपो भविष्यति, अतोऽधिकनान्दीपाठनिधानं व्यर्थमेवेति तात्पर्यम्। अत्र वारणार्थे तृतीया। विस्तर इत्यत्र—'प्रथने वावशब्दे' (पा० ३।३।३३) इति शब्दप्रथने घञ्प्रत्ययस्य निषेधादप्प्रत्ययः। अन्यत्र तु विस्तारः, वृक्षासनयोस्तु विष्टर इत्येव भवतीति बोध्यम्।

( २ ) नेपथ्याभिमुखमिति। नेपथ्याभिमुखं-वेशरचनागृहाभिमुखमवलोक्य—अत्र नटी विद्यते न वा इति दृष्ट्वा। यदि अन्यत्र सभाभिमुखं दृष्टिं निक्षिप्य सम्बोधयेत्तदाऽवश्यं तस्य लोकानभिज्ञत्वं स्यात्, सम्बोध्यस्य वस्तुतः तदुपस्थितस्यानाभिमुख्येनैव सम्बोधनं विधेयमिति लोकव्यवहारसिद्धत्वात्। अन्यथा विरक्ताः सभ्या भवेयुरित्यवधेयम्।

आर्ये—श्रेष्ठे, साध्वि, प्रिये! 'पत्नी चार्येति सभाष्या' इति भरतः। पत्न्याः सम्बोधनमिदम्। आर्यपदं तस्याः आर्यायाः सदाचारिणीत्वं सूचयति। न च नटोक्तौ 'आर्ये' इति सम्बोधनमनुचितमिति वाच्यम्, 'वाच्यौ नटीसूत्रधारावार्यनाम्ना परस्परम्' इति साहित्यदर्पणोक्तेर्विद्यमानत्वात्। नेपथ्यविधानम्—पात्रावबोधकवेषरचना, शृङ्गारविधानमिति वा। यदि अवसितं-परिसमाप्तम्, तत्—तदा, इह—अस्मिन् स्थाने, आगम्यताम्—त्वमागच्छेरित्यर्थः।

( ३ ) नटीति। प्रविश्य—रङ्गशालायामिति शेषः, प्रवेशं विधाय। आर्य—प्रिय, सूत्रधारसंबोधनमिदम्, इयमहम्—[ नटी स्वात्मानं निर्दिशति—इयमहमिति ] अस्मि—उपस्थिता, आगतास्मीत्यर्थः। आर्यः—पूज्यः [ भवान् ], आज्ञा-

( १ ) सूत्रधार—बस, अब अधिक विस्तार करने की आवश्यकता नहीं। ( नेपथ्य की ओर देखकर )।

( २ ) आर्ये! नेपथ्यविधान ( खिलाड़ियों का वेश-भूषा से सुसज्जित होना आदि काम ) समाप्त हो चुका हो तो यहाँ आओ।

( ३ ) नटी—( प्रवेश करके ) आर्य! मैं यह आई, आप आज्ञा दीजिये मेरे लिये क्या आदेश है?

सूत्र—आर्ये! इयं हि रसभावविशेषदीक्षागुरोर्विक्रमादित्यस्य अभिरूपभूयिष्ठा परिषत्। अस्यां च कालिदासग्रथितवस्तुना नवेनाभिज्ञानशाकुन्तलनामधेयेन नाटकेनोपस्थातव्यमस्माभिः, तत्प्रतिपात्रमाधीयतां (१) यत्नः।

पयतु-निर्दिशतु, मामिति शेषः, आदेशमात्रेणैवाहं तदर्थं यतिष्ये इति हृदयम्। कः-कतमः, नियोगः-निदेशः, [ मया ] अनुष्ठीयताम्-क्रियताम्, इति। भवदाज्ञानन्तरमेव तत्कार्यसम्पादनतत्परा भवामीति भावः।

( १ ) सूत्रेति। आर्ये!-प्रिये, इयं हि रसभावविशेषदीक्षागुरोः = रसाः-शृङ्गारादयो नव। तथा चाह दर्पणे—

'शृङ्गारहास्यकरुणरौद्रवीरभयानकाः।
'बीभत्सोऽद्भुत इत्यष्टौ रसाः शान्तस्तथा मतः॥' इति।

भावाः—प्रधानतः प्रतीयमाना रसाभिव्यञ्जकाः सञ्चारिभावा देवराजादिविषयका उद्बुद्धमात्रा रत्यादिस्थायिभावाश्च, तथा चोक्तं दर्पणकारैः—

'सञ्चारिणः प्रधानानि देवादिविषया रतिः।
उद्बुद्धमात्रः स्थायी च भाव इत्यभिधीयते'॥ इति।

तेषां विशेषः—प्रकृष्टो भेदः तस्य दीक्षागुरुः—प्रधानोपदेशकः, रसभावविषये विशेषेण दीक्षागुरुरिति वा, तस्य रसभावसिशेषदीक्षागुरोः—रसभावविषयेषु प्रधानशिक्षकस्य, विक्रमे—पराक्रमे, आदित्यः-सूर्य इवेति तस्य विक्रमादित्यस्य-'विक्रमादित्य' इतिप्रसिद्धाभिधेयस्य नरपतेः, अभिरूपाः-पण्डिता विद्वांस एव भूयिष्ठाः—बहुतरा यस्यां सा विद्वद्बहुलेत्यर्थः, परिषत्—सभा [ समुपस्थिताऽस्तीति शेषः ]। अस्यां च-अत्र परिषदि, कालिदासेन-तन्नामकेन केनचिद्विख्यातमहाकविना ग्रथितं-निबद्धं यद्वस्तु—इतिवृत्तं सर्वविषय इति वा यत्र तथोक्तेन, नवेन—नूतनेन, अपूर्वेणेति यावत्, नेतः पूर्वं किमपि सकलरससञ्चारमिश्रितं तादृशं नाटकमासीदिति शकुन्तलामधिकृत्य कृतं पुस्तकं शाकुन्तलम्, अभिज्ञानं च तत् शाकुन्तलं च-अभिज्ञानशाकुन्तलम्। [ अत्र अङ्गुरीयकदर्शनद्वारा नायककर्तृकशकुन्तलापरिणयविषयकावबोधस्य प्रधानवृत्तान्ततयाभिज्ञानशाकुन्तलमिति नाटकस्य नाम कृतं बोध्यम् ] नाटकेन—दृश्यकाव्यविशेषेण, तथा च दर्पणे—

( १ ) सूत्रधार—आर्ये! शृङ्गारादिक नव रसों तथा भावों के दीक्षागुरु महाराज विक्रमादित्य की विद्वानों से भरी हुई यह सभा है। अतः हमें कालिदास के बनाये हुए 'अभिज्ञानशाकुन्तल' नामक नवीन नाटकसे इस सभाकी सेवा करनी चाहिये। इसके लिए तुम प्रत्येक पात्रको आदरपूर्वक समझा दो।

नटी—सुविदितप्रयोगतया आर्यस्य न किमपि परिहास्यते। (सुविदिदप्पओअदाए अज्जस्स ण किंपि (१)परिहाइस्सदि।)

सूत्र—[ सस्मितम् ] आर्ये! कथयामि ते (२) भूतार्थम्।

आपरितोषाद्विदुषां न साधु मन्ये प्रयोगविज्ञानम्।

---

'नाम कार्यं नाटकस्य गर्भितार्थप्रकाशकम्' इति।

तल्लक्षणमपि तत्रैव—

'नाटकं ख्यातवृत्तं स्यात् पञ्चसन्धिसमन्वितम्' इत्यादि। उपस्थातव्यम्—आराधनीयम्, नाटकस्यास्याभिनयं विधाय रङ्गस्थान् सभ्यान् सन्तोषयाम इति निष्कृष्टम्।

तत्—तस्मात्, प्रतिपात्रं—प्रतिकुशीलवम्, एतन्नाटकान्तर्गतप्रत्येकाभिनेतृविषये इत्यर्थः, यत्नः—अभिनयचारुतोत्पादाय विशेषतया आदरः आधीयताम्—क्रियताम्। [ तेन च सर्वैरभिनेतृभिः स्वस्वकर्मणि सावधानैर्भवितव्यमिति भावः ] अयमेव त्वां प्रति मे नियोग इति तात्पर्यम्।

( १ ) नटीति। सुविहितः—सम्यक् सम्पादितः प्रयोगः—अभिनयव्यापारो येन तस्य भावस्तया, एतेनाभिनयप्रशंसाविधानेन रङ्गस्थानां सभ्यानां समुन्मुखीकरणात् प्ररोचना नाम भारतीवृत्तेरङ्गं संदर्शितम्। यथा दर्पणे—

'उन्मुखीकारः प्रशंसातः प्ररोचना' इति।

तथा व्याजेन नटस्य प्रशंसाऽपि सूचितेति बोध्यम्। आर्यस्य-भवतः, किमपि—अभिनये कश्चिदपि प्रयोगः, न परिहास्यते—न परिहीणं भविष्यति न स्खलितं भविष्यतीत्यर्थः। तथा च प्रतिपात्रयत्नाधाने न किञ्चित्प्रयोजनम्, यथा सर्वदा तथैवाद्यापीति भावः।

( २ )सूत्रेति। स्मितम्=ईषद् हास्यं तेन सहेति सस्मितम्—नटीकृतप्रशंसाया निर्मूलत्वद्योतनाय स्मितकरणमिति बोध्यम्। आर्ये=प्रिये, ते-तव समीपे, भूतार्थम्—सत्यविषयं, 'भूतं क्ष्मादौ पिशाचादौ न्याय्ये सत्योपमानयोः' इति विश्वः, कथयामि—निगदामि।

उपर्युक्तं युक्त्या समर्थयति—आपरितोषेति। विदुषां—पण्डितानाम्, आपरितोषात्—सन्तोषप्राप्तिपर्यन्तम्, यावद्विज्ञाः सन्तोषं न प्राप्स्यन्ति तावत्कालमित्यर्थः।

---

( १ ) नटी—हमारे साथ पात्र काम करने में बड़े निपुण हैं, इनके कारण आपका कुछ भी परिहास नहीं होगा।

( २ ) सूत्रधार—( मुस्कुराता हुआ आर्ये! मैं तुमसे सच कहता हूँ कि :—
जब तक विद्वान् लोग मेरे कौशलसे गद्गद न हो जायँ, तब तक मैं अपने नाट्य कार्य को

बलवदपि शिक्षितानामात्मन्यप्रत्ययं चेतः ॥ २ ॥

प्रयोगविज्ञानम्, प्रयोगस्य आङ्गिक-वाचिक-आहार्यसात्त्विकरूपाभिनयचतुष्टय-क्रियाकलापस्य विज्ञानम्-विशेषशिक्षाम्, साधु—सम्यगुत्कृष्टमेव स्थितम्, इति न मन्ये—न स्वीकरोमीत्यर्थः। कुतः? इति चेत्, तत्राह—बलवदपीति शिक्षितानां—विज्ञानाम्, मादृशानामशिक्षितानां कथा तु दूरे तिष्ठत्विति भावः, बलवदपि—सुदृढमपि, चेतः—मनः, आत्मनि-स्वस्मिन्, विषये, अप्रत्ययम्—अविश्वसनीयम्, भवतीति शेषः। लोकेऽस्मिन् वस्तुतः सुशिक्षिता अपि जना मदीयेयं शिक्षा समुत्कृष्टैवेति निश्चेतुं न शक्नुवन्ति, मादृशानां मन्दमतीनां जनानां कथा तु तत्र दूरतः परिहरणीया इति निष्कृष्टार्थः। अत एव सुविहितेत्यादिना त्वया प्रकटितोऽपि विश्वासो न मयि समुचित इति भावः।

काव्येऽत्र पूर्वार्द्धे—विद्वद्भिरेव निरीक्षणीयं मदीयाभिनयकौशलमिति अन्तर्हिताभिप्रायवलात्—पर्यायोक्तिरलङ्कारः। यथा चाह दर्पणकारः—

'पर्यायोक्तं यदा भङ्ग्या गम्यमेवाभिधीयते' इति। भामहोऽपि—

'पर्यायोक्तं प्रकारेण यदन्येनाभिधीयते।
वाच्यवाचकशक्तिभ्यां शून्येनावगमात्मना ॥' इति।

परार्द्धे तु—सामान्येन विशेषस्य समर्थनादर्थान्तरन्यासः तल्लक्षणञ्च—

'सामान्यं वा विशेषेण विशेषस्तेन वा यदि।
कार्यं च कारणेनेदं कार्येण च समर्थ्यते ॥
साधर्म्येणेतरेणार्थान्तरन्यासोऽष्टधा मतः।' इति।

अत्र द्वयोरप्यलङ्कारयोरङ्गाङ्गिस्वरूपेण साकर्यम्। केचित्तु—'अर्थान्तरन्यासोऽयम्-अर्थापत्त्या सङ्कीर्यते, इति वदन्ति। इयमार्या नाम नीतिः। तथा चोक्तम्—

'यस्याः पादे प्रथमे द्वादश मात्रास्तथा तृतीयेऽपि।
अष्टादश द्वितीये चतुर्थके पञ्चदश साऽऽर्या ॥' इति।
'पद्यं चतुष्पदी तच्च वृत्तं जातिरिति त्रिधा।
वृत्तमक्षरसंख्यातं जातिर्मात्राकृता भवेत् ॥' इति च।

अत्र गणनियमो यथा—

'लक्ष्मैतत् सप्त गणा गोपेता भवति नेह विषमे जः।
षष्ठो जश्च न लघु वा प्रथमार्द्धे नियतमार्यायाः' ॥

---

अच्छा नहीं कह सकता। क्योंकि 'मैं इस कामको कर ही लूँगा' ऐसी बलवती धारणा रहने पर भी शिक्षितोंके सामने स्वयं अपने चित्तको विश्वास नहीं होता ( अर्थात् यह सन्देह बना ही रहता है कि शिक्षित लोग इससे सन्तुष्ट होंगे या नहीं ) ॥ २ ॥

नटी—[ सविनयम् ] एवमेतत् । अनन्तरकरणीयमिदानीमार्य आज्ञापयतु । ( एवं णेदं । अणंतरकरणिज्जं दाणिं अज्जो ( १ ) आणवेदु । )

सूत्र—आर्ये ! किमन्यदस्याः परिषदः श्रुतिप्रमोदहेतोर्गीतात्करणीयमस्ति (२) ।

---

षष्ठे द्वितीयलात् परके न्ले मुखलाच्च सयतिपदनियमः ।
चरमेऽर्द्धे पञ्चमके तस्मादिह भवति षष्ठो लः ॥

आर्यायाः पूर्वार्द्धे सप्त गुणाः स्युरन्ते तु गुरुवर्ण एकः । तत्र विषमे=प्रथमतृतीयपञ्चमसप्तमरूपे मध्यगुरुर्गणो न स्यात् । षष्ठो गणो लघुचतुष्टयात्मको मध्यगुरुको वा स्यात् । तत्र षष्ठे न्ले लघुचतुष्टयात्मके सति द्वितीयलघुवर्णादारभ्य सयतिपदं प्रवर्त्तते । परके सप्तमे लघुचतुष्टयात्मके सति प्रथमलघुवर्णादारभ्य पदप्रवृत्तिः स्यात् । तथा परार्द्धे तु पञ्चमगणे लघुचतुष्टयात्मके सति तत्रापि तस्मात् प्रथमाक्षरादारभ्य पदप्रवृत्तिर्भवति । तथा चान्तिमार्द्धे षष्ठो गण एकलघुवर्णात्मक एव भवति न तु पूर्वार्द्धवत् मध्यगुरुः सर्वलघुर्वा भवतीति तात्पर्यम् ।

गणस्तु चतुर्मात्रात्मकः पञ्चविध एव भवति । तथा चोक्तम्—

'ज्ञेयाः सर्वान्तमध्यादिगुरवोऽत्र चतुष्कलाः ।
गणाश्चतुर्लघूपेताः पञ्चार्यादिषु विश्रुताः ॥' इति ।

अस्यार्थः—सर्वगुरुः-गुरुवर्णद्वयम्, अन्तगुरुः-गुरुवर्णान्तं लघुवर्णद्वयम्, मध्यगुरुः—लघुवर्णद्वयसकलितो गुरुवर्णः, आदिगुरु—गुरुवर्णपूर्वकं लघुवर्णद्वयम्, तथा लघुवर्णचतुष्टयात्मको गणो भवतीत्यवधेयम् ॥ २ ॥

( १ ) नटीति । विनयेन सहेति सविनयं-विनयपूर्वकं, विनीतभावमवलम्ब्येति भावः । एतत् भवदुक्तम्, एवम्—इत्थं, समीचीनमेवेत्यर्थः । [ अनेन नटकथनस्वीकारेण तत्प्रशंसापि सूच्यते ] अनन्तरकरणीयम्—उत्तरकालकर्तव्यम्, परस्तात् यत् कर्त्तव्यं तत्सर्वमित्यर्थः, आर्यः—भवान्, आज्ञापयतु—कथनेनानुमोदयतु ।

( २ ) सूत्रेति । आर्ये-प्रिये, अस्याः—एतत्समुपस्थितायाः परिषदः-सभायाः, श्रुतिप्रमोदहेतोः—श्रुतेः—श्रवणस्य प्रमोदः—आमोदस्तस्य हेतुः—कारणं तस्मात्, श्रवणसुखसम्पादकात्, गीतात्—गानात्, अन्यत् परम्, किं करणीयमस्ति ?—किं विधेयमस्ति ?, अतः गीतमेव आरभ्यतामित्याशयः

---

( १ ) नटी— ( विनयपूर्वक ) आपका कहना ठीक है । अब इसके आगे जो करना हो वह बताइए ।

( २ ) सूत्रधार—आर्ये ! गाने के अतिरिक्त इस सभा के श्रवण को आनन्द देनेवाला और कौन काम हो सकता है ?

नटी—अथ कतमं पुनः ऋतुमधिकृत्य गास्यामि । ( अध कदमं उण उदुं अधिकरिअ (१) गाइस्सं । )

सूत्र—आर्ये ! नन्विममेव तावदचिरप्रवृत्तमुपभोगक्षमं ग्रीष्मसमयमधिकृत्य गीयताम् । सम्प्रति (२) हि—

सुभगसलिलावगाहाः पाटलसंसर्गसुरभिवनवाताः ।
प्रच्छायसुलभनिद्रा दिवसाः परिणामरमणीयाः ॥ ३ ॥

---

( १ ) नटीति । अथेति प्रश्नार्थे । कतमं-षण्णामृतूनां मध्ये कम्, [ निर्धारणे डतमः ] ऋतुमधिकृत्य-आश्रित्य, गास्यामि-गानं विधास्यामि ।

( २ ) सूत्रेति । आर्ये—प्रिये, नन्वित्यनुनये, अनुज्ञायां वा, अचिरप्रवृत्तम्—सम्प्रति समुपस्थितम्, [ अचिरेति विशेषणेन कुसुमपल्लवादीनां नूतनतया सौरभसौन्दर्यातिशयो व्यञ्जित ] उपभोगक्षमं-सेवनार्हं, शीतलमन्दसुगन्धपवनादिसेवनयोग्यमित्यर्थः । [ एतेन अभिनयजनितखेदापनोदः प्रकटितः ] ग्रीष्मसमयमेव—ग्रीष्मर्तुमेव, तावदधिकृत्य-आश्रित्य, ग्रीष्मसमयवर्णनमुखेनेत्यर्थः, गीयतां—गानं क्रियताम् । ग्रीष्मप्रवृत्तिं समाश्रित्य गीयतामित्युक्तत्वात्तत्प्रवृत्तिं दर्शयति-सम्प्रति हीति । इदानीन्तु इत्यर्थः, अस्य श्लोकेनान्वयः ।

सुभगेति । स्वतिशयेन भगो बलो येष्वेतादृशाः सलिलावगाहा येषु ते तथोक्ताः, सुभगोऽतिमनोहरः सलिलेषु जलेष्ववगाहो मज्जनं येषु ते इति वा; पाटलानां—पाटलनामधेयकुसुमानां संसर्गेण-स्पर्शेन सुरभिः-सुगन्धिः वनवातः—काननपवनो येषु ते, तथोक्ताः; प्रकृष्टा छाया यत्र तादृशे स्थाने सुलभा—अनायासलभ्या निद्रा-सुप्तिर्येषु ते तथा; परिणामे—परिपाके सायंकाले इति यावत्, रमणीयाः-मनोहराः; सुखविहारायेति भावः, दिवसाः, यत्र वर्त्तन्ते इति शेषः । [ एवं सर्वगुणसम्पन्नं ग्रीष्मकालमधिकृत्य गीयतामित्याशयः ] अत्र सर्वविशेषणैः प्रकृते स्वीयश्रमापनोदो ध्वन्यते, अत एव परिकरालङ्कारः । तथा च—

'उक्तिर्विशेषणैः साभिप्रायैः परिकरो मतः ॥' इति ।

---

( १ ) नटी—तो फिर किस ऋतुका गाना गाया जाय ?

( २ ) सूत्रधार—आर्ये ! यह जो अभी शीतल, मन्द, सुगन्ध पवनादि सेवन करने योग्य ग्रीष्मऋतु विद्यमान है, उसीका गाना गाओ । क्योंकि इस समय :—

जल में स्नान करना अच्छा लगता है । पाटल ( पुष्पविशेष ) से टकरा-टकराकर वन-वायु सुगन्धित हो रही है, जहाँ कि अच्छी तरह छाया हो, ऐसे स्थानों में नींद मजे से आती है और सूर्यास्त के समय का दिन बड़ा सुन्दर मालूम होता है ॥ ३ ॥

नटी—तथा । (१) । ( तह । ) ( इति गायति )

**ईषदीषच्चुम्बितानि भ्रमरैः पश्य सुकुमारकेसरशिखानि ।**
**अवतंसयन्ति दयमानाः प्रमदाः शिरीषकुसुमानि ॥ ४ ॥**

( ईषदीषच्चुम्बिआइं भमरेहिं उह सुउमारकेसरसिहाइं । )
ओदंसअंति दअमाणा पमदाओ सिरीसकुसुमाइं ॥ )

---

ग्रीष्मसमयस्वभाववर्णनात्, स्वभावोक्तिश्च । तथा चाह दण्डी—

'नानावस्थं पदार्थानां रूपं साक्षाद् विवृण्वती ।
स्वभावोक्तिश्च जातिश्चेत्याद्या सालङ्कृतिर्मता ॥' इति ।

केचित्तु—दिवसानां गीतेन वर्णनीयताप्रतिपादनं प्रति सुभगसलिलावगाहरम्यादिकारणकलापानां सूपन्यासात् समुच्चयोऽलङ्कार इति वदन्ति ।

'समुच्चयोऽयमेकस्मिन् सति कार्यस्य साधके ।
खले कपोतिकान्यायात् तत्करः स्यात्परोऽपि चेत् ॥
गुणः क्रिया वा युगपत् स्यातां यद्वा गुणक्रिये ॥'

इति दर्पणोक्तलक्षणात् श्रुतिवृत्त्यनुप्रासौ शब्दालङ्कारौ । आर्या जातिः । तल्लक्षणं तु प्रागुक्तम् ॥ ३ ॥

( १ ) नटीति । तथेति स्वीकारोक्तिः तदेव करोमीत्यर्थः ।

ईषदीषदिति । प्रमदाः—प्रकृष्टो मदो रूपसौभाग्यजनितो विकारविशेषो यासां ताः, मदविह्वलास्तरुण्य इत्यर्थः । मदातिरेकाद्भूषणार्थं पुष्पावचयनमासां प्रसिद्धम् । तथाऽपि दयमानाः—सदयाः सत्यः, सुकुमारकेसरशिखानि—सुकुमाराः-कोमलाः केसराणां-किञ्जल्कानां शिखा येषां तानि, भ्रमरैः—मधुकरैः, ईषदीषत्-अनिर्भरं यथा स्यात्तथा चुम्बितानि-स्पृष्टानि, एवम्भूतानि शिरीषकुसुमानि=तदाख्यपुष्पाणि, अवतंसयन्ति-कर्णालङ्कारीकुर्वन्ति, इति पश्येत्यन्वयः । ग्रीष्मसमय एव शिरीषकुसुमानां विकसनादियं ग्रीष्मसमयमभिक्रत्यैव गानप्रवृत्तिरिति बोध्यम् ।

अत्र सुकुमारकेसरशिखानि कुसुमानि सन्तीति हेतोर्दयमानाः सत्यः प्रमदा अवतंसयन्तीति हेतुहेतुमद्भावात् पदार्थलिङ्गकं काव्यलिङ्गमलङ्कारः ।

तथा चोक्तम्—

'हेतोर्वाक्यपदार्थत्वे काव्यलिङ्गं निगद्यते ।' इति ।

इयमुद्गाथा नाम जातिः । तथा चोक्तं पिङ्गले—

'पुव्वद्धे उत्तद्धे मत्ता तीसत्तत्ति सुभअ संभणिआ ।
सो उग्गाहो वुत्तो पिङ्गलक इदिट्ठसट्ठिमत्तङ्गो ॥

---

( १ ) नटी—जो आज्ञा ( गाती है ) :—

यह देखो ! भ्रमरसमूह ने धीरे-धीरे चुम्बन करते हुए जिनके रसों को चूस लिया है,

सूत्र—आर्ये ! साधु गीतम्। अहो ! रागापहृतचित्तवृत्तिरालिखित इव विभाति सर्वतो रङ्गः। तदिदानीं कतमं प्रयोगमाश्रित्यैनमाराधयामः ?(१)।

नटी—ननु प्रथममेव आर्येण आज्ञप्तमभिज्ञानशाकुन्तलं नाम अपूर्वं नाटकमभिनीयतामिति। ( णं पढमं ज्जेव अज्जेण आणत्तं अहिण्णाणसउंतलं णाम अउव्वं णाडअं अहिणीअदु(२)त्ति। )

---

अस्यानुवादस्तु—

पूर्वार्द्धे उत्तरार्द्ध मात्रास्त्रिंशदिति सुभग संभणिता।
वा उद्गाथा उक्ता पिङ्गलकविदृष्टषष्टिमात्राङ्गाः॥ इति॥ ४॥

( १ ) सूत्रेति। आर्ये-प्रिये, साधु गीतम्-अत्यन्तसमीचीनतया गानं कृतमित्यर्थः। साधुत्वं दर्शयति—अहो इति। अहो ! इत्याश्चर्यं, रङ्गः—रङ्गभूमिः, नाट्यशाला, तत्रस्थलोकगण इति वा, रागेण-गीतस्वरेण, अपहृता-बलादाकृष्य नीता चित्तवृत्तिर्यस्य स तथोक्तः सन् [ बद्धः इति पाठे तु, रागे-गानस्वरे बद्धा-लीना, चित्तवृत्तिर्यस्य स इत्यर्थः ] अत एव सर्वतः—समन्ततः, आलिखितः—चित्रित इव विभाति-प्रकाशते, अत्र इवशब्दस्योत्प्रेक्षाव्यञ्जकतयोत्प्रेक्षालङ्कारः। तत्-तावत्, कतमं कम्, प्रयोगम्—अभिनयम्, आश्रित्य-अवलम्ब्य, एनं—रङ्गम्, आराधयामः-सन्तोषयामः, वयमिति शेषः।

( २ ) नटीति। नन्विति सम्बोधने। प्रथम-पूर्वम्, आर्येण-भवता, आज्ञप्तम्-उपदिष्टम्, 'अभिज्ञानशाकुन्तलनामधेयेन नाटकेनोपस्थातव्यमस्माभि'रित्यादिनेति शेषः। किमित्याज्ञप्तमित्याह—अभिज्ञानशाकुन्तलमिति। अपूर्वम्—अभिनवम्, चेतोहरमिति यावत्। अभिनीयताम्, अस्माभिरिति शेषः। पुनश्चात्र ते प्रश्ना न सङ्गच्छन्ते इत्यभिप्रायः।

---

ऐसे कोमल केसर युक्त गुच्छोंवाले शिरीषके फूलोंको, मदमाती युवतियाँ सदयभाव ( आह्लाद ) से अपने-अपने कर्णफूल बना रही हैं॥ ४॥

( १ ) सूत्रधार—आर्ये ! तुमने बहुत अच्छा गाना गाया। ओह ! तुम्हारे रागने सब का चित्त चुरा लिया है, देखो, इस समय यह नाट्यसभा किसी चित्रकारके लिखित चित्र की तरह शोभ रही है। अतः बताओ, इस समय हमलोग किस अभिनय से सभा को प्रसन्न करें ?

( २ ) नटी—आप तो पहले ही कह चुके हैं, कि आज अभिज्ञानशाकुन्तलनामक अपूर्व नाटकका अभिनय किया जायगा—आप उसे भूल तो नहीं गये हैं ?

**सूत्र**—आर्ये । सम्यगनुबोधितोऽस्मि । अस्मिन् क्षणे खलु विस्मृतं मयैतत् । (१)कुतः—

**तवास्मि गीतरागेण हारिणा प्रसभं हृतः ।**
**एष राजेव दुष्यन्तः सारङ्गेणातिरंहसा ॥ ५ ॥**

इति निष्क्रान्तौ । ( २ )

इति प्रस्तावना । (३)

---

( १ ) सूत्रेति । सम्यगनुबोधितः—त्वया सम्यक् स्मारितः। अस्मिन् क्षणे खलु —तव गानक्षण एव। एतत्—'नवेनाभिज्ञानशाकुन्तलनामधेयेन नाटकेनोपस्थातव्यमस्माभिः' इत्यादि वचनम् ।

विस्मरणकारणं निर्वक्ति—तवेति । अतिरंहसा-वेगातिशयशालिना; अत एव हारिणा—हर्तुं शीलमस्येति तेन दूरमाकर्षतेरित्यर्थः, सारङ्गेण-मृगेण, एषः-वनधावी राजा दुष्यन्त इव, हारिणा-मनोहारिणा, चित्ताकर्षकेणेति, यावत्, तव गीतरागेण-गानस्वरेण, प्रसभं-बलात्, हृतः-आसक्तचित्तः, अस्मि । राजपक्षे दूरं प्रच्यावितः । अत्र श्रौती उपमालङ्कारः । तदुक्तं दर्पणे—

'श्रौती यथेववाशब्दाविवार्थो वा वतिर्यदि इति मेदिनी । पथ्यावक्त्रं वृत्तम् । 'युजोजन सरिद्भर्तुः पथ्यावक्त्रं प्रकीर्तितम्' इति ॥ ५॥

( २ ) इतीति । निष्क्रान्तौ—रङ्गशालातो निर्गतौ नटनटाविति शेषः ।

( ३ ) प्रस्तावनेति । तल्लक्षणं यथाह दर्पणे—

'नटी विदूषको वापि पारिपार्श्विक एव वा ।
सूत्रधारेण सहिताः संलापं यत्र कुर्वते ॥
चित्रैर्वाक्यैः स्वकार्योत्थैः प्रस्तुताक्षेपिभिर्मिथः ।
आमुखं तत्तु विज्ञेयं नाम्ना प्रस्तावनाऽपि सा ॥ इति ।

अत्र सादृश्याद् दुष्यन्तप्रवेशरूपकार्यान्तरप्रसाधनाद् अवलगिताख्यप्रस्तावना

'यत्रैकत्र समावेशात् कार्यमन्यत् प्रसाध्यते ।
प्रयोगे खलु तज्ज्ञेयं नाम्नावलगितं बुधैः ॥' इति दर्पणोक्तेः ।

---

( १ ) सूत्रधार—आर्ये ! तुमने अच्छी याद दिलायी । इस समय तो मैं उस बात को भूल ही गया था । क्योंकि:—

बडे वेगसे भागते मृगद्वारा भगाकर दूर पहुँचाये हुए इन राजा दुष्यन्त के समान तुम्हारे मनोहर गानेने हठात् मेरा मन मोह लिया था ॥ ५ ॥

( २ ) ( दोनों चले जाते हैं ) ।

( ३ ) प्रस्तावना समाप्त ।

[ ततः प्रविशति रथारूढः सशरचापहस्तो मृगमनुसरन् राजा(१)सूतश्च ]

( १ ) तत इति। शरेण सह वर्त्तत इति सशरं-बाणयुक्तं, चापं-धनुर्हस्ते यस्य स तथोक्तः—धृतधनुर्बाणः, राजा दुष्यन्तः सूतः-तत्सारथिश्च मृगं-कञ्चिद्धरिणम्, अनुसरन्-अनुधावन्, प्रविशति नाट्यशालायामिति भावः। 'सूतः क्षत्ता च सारथिः' इत्यमरः

अयं नायको धीरोदात्तः। धीरोदात्तस्य संस्कृतं पाठ्य सूतस्यापि। तदुक्तन्चादिभरते—

'धीरोद्धते धीरललिते धीरोदात्ते तथैव च।
धीरप्रशान्ते च तथा पाठ्यं योज्यं च संस्कृतम्' ॥ इति।

मातृगुप्ताचार्याश्च—

'संमतानां देवतानां राजन्यामात्यसैनिके।
वणिङ्मागधसूतानां पाठ्य योज्यं च संस्कृतम्' ॥ इति।

धीरोदात्तस्य लक्षणमुक्तं दर्पणे—

'अविकत्थनः क्षमावानतिगम्भीरो महासत्त्वः।
स्थेयान्निगूढमानो धीरोदात्तो दृढव्रतः कथितः' ॥ इति।

तद्गुणास्तूक्ताः सुधाकरे—

'तद्गुणास्तु महाभाग्यमौदार्यं स्थैर्यदक्षते।
औज्ज्वल्यं धार्मिकत्वं च कुलीनत्वं च वाग्मिता ॥
कृतज्ञत्वं नयज्ञत्वं शुचिता मानशीलता।
तेजस्वित्व कलावत्त्व प्रजारञ्जकतादयः' । इति ॥

इत आरभ्य एतदङ्कसमाप्ति यावन्मुखसन्धिः। तथा चात्र 'वयं तत्त्वान्वेषान्मधुकर! हतास्त्वं खलु कृती' इत्युक्तप्रकारेण राज्ञः शकुन्तलाप्राप्तावौत्सुक्याद् 'कधं इमं जणं पेक्खिअ-' इति वचनेन शकुन्तलायाश्च राजप्राप्तौ औत्सुक्यादारम्भोनामाद्या कार्यावस्थाऽभिहिता। यथोक्तं दर्पणे—

'भवेदारम्भ औत्सुक्यं यन्मुख्यफलसिद्धये' इति ॥

तथैवानुसूयाप्रियंवदाभ्यां परिवर्द्धितं शकुन्तलादुष्यन्तयोरन्योन्यप्रेम्यप्रेमबीज नामार्थप्रकृतिः। तथा चोक्तं साहित्यदर्पणे—

'अल्पमात्रं समुद्दिष्टं बहुधा यद्विसर्पति।
फलस्य प्रथमो हेतुर्बीजं तदभिधीयते ॥'

---

( १ ) ( इसके बाद रथ पर सवार हाथमें धनुष-बाण लिये राजा दुष्यन्त और सारथि मृग का पीछा करते हुए रङ्गमञ्च पर आते हैं )

किसी बात के बहाने से हँसती थी। विनयवारितवृत्तिः-विनयेन वारिता वृत्तिर्यस्य सः। विनय के कारण जिसका व्यापार दबा है। न विवृतः न संवृतः=न प्रकाशित किया न छिपाया। अनुरक्ता नितम्बिनी नायक के सामने ऐसा करती है।

पृ. ११५—अकाण्डे=अचानक, वास्तविक अवसर न होने पर भी।

पृ. ११६—विवृत्तवदना—मुँह फेर कर। असक्तम्=न फँसा हुआ भी। शकुन्तला के मन में राजा के प्रति अनुराग उत्पन्न हो गया था। अतः वह वहाँ से जाना नहीं चाहती थी। जब उसकी सखियां जाने लगीं तो वह कुछ न कुछ बहाना करके कुछ देर और राजा को देखना चाहती थी। पाथेय=मार्गभोजन।

पृ. ११७—अपदेशेन=बहाने से।

पृ. ११८—भागधेयं=कर। निर्व्वपन्ति=देते हैं।

पृ. ११९—वर्णेभ्यः=ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य और शूद्र इन चार वर्णों से। उत्तिष्ठति=करके रूप में मिलता है। क्षयि=नष्ट होने वाला। तपःषड्भागं=तप का छठा हिस्सा। अक्षय्य=कभी नष्ट न होने वाला। आरण्यकाः=जङ्गल में रहने वाले। प्रतिहारभूमि=द्वार।

पृ. १२१—ऋषिकल्प=ऋषितुल्य। ऋषेः ईषद् न्यून। ईषदसमाप्तौ कल्पप्—कल्पप् प्रत्यय। अध्याक्रान्ता=स्वीकार की है, ग्रहण की है। अमुनापि=इस राजा ने भी। यहां 'अपि' शब्द से सब चरणों में ऋषियों का आक्षेप होता है। ऋषियों की तरह यह भी। इस पद्य में राजा की ऋषियों से तुलना की गई है। जो गुण ऋषियों में हैं वे सब इस राजा में भी हैं। केवल अन्तर इतना ही है कि यह राजर्षि कहलाता है, वे केवल ऋषि। सर्वभोग्ये आश्रमे=राजा के पक्ष में इसका अर्थ है 'गृहस्थाश्रम'। ऐसे आश्रम में जिसका अन्य आश्रमों के लोग आश्रय लेते है। 'यथा वायुं समाश्रित्य वर्तन्ते सर्वजन्तवः। तथा गृहस्थमाश्रित्य वर्तन्ते सर्व आश्रमाः-मनु। ऋषिपक्ष में इसका अर्थ है तपोवन जिसमें सब आश्रमों के लोग आश्रय लेते हैं। रक्षायोगात्-रक्षायाः योगः तस्मात्। प्रजा की रक्षा करके। ऋषिपक्ष में रक्षार्थं योगः तस्मात्। शरीररक्षा के लिये अष्टाङ्ग योग करके। तप.—राजा के पक्ष में लोकोत्तर धर्म। ऋषिपक्ष में-चान्द्रायणादि व्रत।

पृ. १२२—द्यां स्पृशति=स्वर्ग तक पहुँचता है। वशिन.=जिसने काम, क्रोध आदि दुर्भावनाओं को वश में कर लिया है। यह अर्थ दोनों पक्षों में लगता है। चारणद्वन्द्वगीतः=राजा के पक्ष में स्तुतिपाठकों के स्त्री-पुरुष-युगल से गाया हुआ। ऋषिपक्ष में गन्धर्वमिथुन के द्वारा गाया हुआ। पुण्य=पवित्र।

पृ. १२३—वलभित्सख'—वलभित् इन्द्र. तस्य सखा। टच् प्रत्यय होकर यह शब्द अकारान्त हो गया है। चित्र=आश्चर्य। उदधिश्यामसीमा—उदधि. एव श्यामा सीमा यस्या. सा तां। समुद्र पर्यन्त। कृत्स्नां=सम्पूर्ण। परिघ=अर्गला,

ब्यौड़ा, वह लकड़ी जो दरवाजा बन्द करके उसके पीछे लगाई जाती है। प्रांशु= लंबे। भुनक्ति=भोग करता है, शासन करता है।

पृ. १२४—आशासन्ते=आशा करते हैं, अभिलाषा करते हैं। समितिषु= लड़ाइयों में। पौरुहूते=इन्द्र के।

पृ. १२५—उपनयतः=दोनों देते हैं। इहस्थः=यहां रहने वाला। अभ्यर्थयन्ते प्रार्थना करते हैं।

पृ. १२६—इष्टि=यज्ञ। मनाथीक्रियतां=सनाथ कारिये, रहिये।

पृ. १२७—गलहस्त=गरदनियां। गलहस्त देकर आदमी को बाहर निकाला जाता है। परन्तु यहा राजा को जहाँ वह जाना चाहता है वहां ढकेला जा रहा है। राजा आश्रम में जाना चाहता है और वहीं से तापस बुलाने आए हैं। इसीलिये विदूषक ने 'अनुकूलगलहस्त' कहा है। पूर्वेषां अनुकारिणि=पूर्वजों का अनुकरण करने वाले। राजा के पूर्वज भी सदा मुनियों की रक्षा में तत्पर रहते थे। युक्तरूपं- अतिशयेन युक्तम्, युक्त शब्द से रूपप् प्रत्यय।

पृ. १२८—आपन्नाभयसत्रेषु—आपन्नानां अभय एव सत्राणि तेषु। आपद्ग्रस्त लोगों को अभय देने के यज्ञ में। दीक्षिता'–दीक्षा संजाता एषां ते। व्रतग्रहण किया है। यज्ञ करने के पहिले यज्ञ करने की योग्यता संपादन करने के लिये एक कर्म किया जाता है उसे दीक्षा कहते हैं। दीक्षा लेने पर पुरुष उस कार्य को छोड़ कर अन्य कार्य नहीं कर सकता है। अनुपदं=पीछे पीछे। अपरिवाधं=बाधारहित। सपरिवाधं=बाधासहित।

पृ. १२९—रथचक्ररक्षीभूतोऽस्मि=रथ के पहियों की रक्षा करने वाला हो गया हूँ। विदूषक की यह उक्ति उसकी कायरता के अनुकूल होने के कारण हँसी उत्पन्न करने वाली है। यह वैसी ही उक्ति है जैसे कोई कहे कि यदि हमें कोई न मारे तो हम सबको मार डालेंगे। देवीनां–यहाँ यह शब्द दुष्यन्त की माता के लिये आया है। आदर के लिये बहुवचन का प्रयोग किया गया है। आज्ञप्तिहार.=आज्ञावाहक, समाचारवाहक।

पृ. १३०—पुत्रपिण्डपालनो नाम उपवासः=पुत्र की देह की रक्षा की कामना से किया जाने वाला उपवास। यह उपवास माता अपने पुत्रको दीर्घायु करने के लिये करती है। अब इसका व्यवहार बहुत कम हो गया है। कुछ लोगों के मन में यह उपवास पौत्रप्राप्ति के लिये किया जाता है जिसमें पुत्र को मरने पर पिण्ड मिले। परन्तु यह अर्थ उचित नहीं प्रतीत होता है। तस्मिन् दीर्घायुषा इत्यादि= उस अवसर पर आपको अवश्य आना चाहिये।

पृ १३१—त्रिशङ्कु.–यह सूर्यवंशी राजा था। इसने तीन बड़े पाप किये थे— १. पिता को रुष्ट करना, २. वसिष्ठ की गाय मारना और ३. गोमांसभक्षण ये पाप तीन

शङ्कु तुल्य हो गए थे इसीसे इसका नाम त्रिशङ्कु पड़ा। 'पितुश्चापरितोषेण गुरोर्दोग्ध्रीवधेन च। अप्रोक्षितोपयोगाच्च त्रिविधस्ते व्यतिक्रमः'—वायुपुराण। यह अपने शरीर को बहुत प्रेम करता था। एक बार इसने सदेह स्वर्ग जाने की इच्छा से वसिष्ठ को यज्ञ करने को कहा। वसिष्ठ ने ऐसा करना अस्वीकार कर दिया। तब वह उनके पुत्रों के पास पहुँचा। उन्होंने भी उसकी बात नहीं मानी। इस पर उसने उन्हें अपशब्द कहे। उन्होंने क्रुद्ध होकर शाप दिया कि 'तू चाण्डाल हो जायगा।' तब वह विश्वामित्र के पास पहुँचा। उन्होंने उसे यज्ञ कराया और अपने प्रभाव से सदेह स्वर्ग भेज दिया परन्तु इन्द्र और सब देवताओं ने उसे स्वर्ग से नीचे ढकेल दिया। जब विश्वामित्र ने यह देखा तो उन्होंने उसे मार्गमें ही रोक दिया। तब से वह आकाश में उलटा लटक रहा है। अन्तरा = बीच में।

पृ. १३०—कृत्ययो. भिन्नदेशत्वात्—दो काम दो भिन्न भिन्न स्थानों पर करने हैं। आश्रम का पालन करने के लिए तपोवन में रहना आवश्यक है और माता की आज्ञा पालन करने के लिए घर जाना आवश्यक है। द्वैधीभवति = दो भागों में बँट गया है। स्रोतः = प्रवाह। स्रोतोवहा = नदी। जिस प्रकार पहाड़से प्रतिहत होने पर नदी का प्रवाह दो भागों में बँट जाता है।

पृ. १३३—पुत्र इव गृहीतः = पुत्र की तरह माना है।

पृ. १३४-१३५—इमां अस्मत्प्रार्थनां—हमारी इस प्रार्थना को अर्थात् हमारी शकुन्तलाविषयक चाह को। अन्त:पुरिकाभ्य: = रानियों से। परोक्षमन्मथ:-परोक्षः मन्मथः यस्य स। कामकला से अनभिज्ञ। परमार्थेन न गृह्यतां—सच मत मानना। राजा का तात्पर्य यह है कि मैं तो विषयानन्द से पूर्णतया परिचित पुरुष हूँ और वे तापस कन्याएँ तो जङ्गली लड़कियाँ हैं। मृगों के साथ पली होने के कारण उन्हें कामकेलि का क्या ज्ञान? हमारा उनके साथ प्रणय नहीं हो सकता। हमने जो कुछ कहा उसे सच मत मानना।

पृ. १३६—एवमेतत् = ठीक कहते हो। ऐसी बात है। स्वनियोगं अनुतिष्ठ = अपना काम करो।



# तृतीय अङ्क

पृ. १३७—कुश–एक प्रकार की घास है। इसका धार्मिक कृत्यों में काम पड़ता है। यजमानशिष्यः = यज्ञ करने वाले = ऋषि का शिष्य। धर्मशास्त्र के अनुसार शिष्य का यह कर्त्तव्य है कि वह गुरु के लिये जङ्गल से कुश लावे। प्रविष्टमात्र एव = प्रविष्ट एव प्रविष्टमात्रः तस्मिन् प्रविष्टमात्रे। मयूरव्यंसकादित्वात् समास'। वस्तुतः 'प्रविष्टमात्रं' होना चाहिये। भट्टोजि ने कौमुदी में 'चिदेव चिन्मात्र'

उदाहरण दिया है। यह नित्यसमास होने के कारण अस्वपद विग्रह होता है। इस पर बालमनोरमाकार ने लिखा है 'निपातनाद् अनुनासिकनित्यतेत्याहुः'। परन्तु कालिदास ऐसे शब्द का पुंल्लिङ्ग में प्रयोग करते हैं। 'स विद्रुमात्रः किल नागरूपं' रघु०। तत्रभवान् = पूज्य। संस्कृत में आदर प्रकट करने के लिये 'तत्रभवान्, अत्रभवान्' आदि शब्दों का प्रयोग किया जाता है। निरुपप्लव = निर्बाध।

पृ. १३८—हुङ्कारेणैव-वस्तुत' यहां हुङ्कारेणेव' पाठ होना चाहिये। 'वर्णात् कारः'—वा। जहां वर्णनिर्देश करना हो वहां वर्ण से स्वार्थ में 'कार' प्रत्यय होता है। यहां 'हुँ' वर्ण से 'कार' प्रत्यय हुआ है। यहां बालमनोरमाकार ने लिखा है—यद्यपि 'कार' प्रत्यय धातु से विहित नहीं है तथापि अधिकारबलात् इसकी कृत संज्ञा होती है। इसीलिए प्रातिपदिक संज्ञा होकर सुप् विभक्ति आती है। प्रयोजनाभावात् ककार की इत्संज्ञा नहीं होती। अनार्धधातुकत्वात् इट नहीं होता बहुल की अनुवृत्ति होने से कहीं कहीं वर्णनिर्देश में कार प्रत्यय नहीं भी होता—जैसे 'अस्य च्वौ' इस सूत्र में। हुङ्कार की तरह। व्यपोहति = दूर करता है। वेदीसंस्तरणार्थं = वेदी पर बिछाने के लिए। दर्भान् = कुश नामक घास को। ऋत्विज् = हवन करने के लिये कम से कम चार ब्राह्मणों की आवश्यकता होती है उन्हें ऋत्विज् कहते हैं। उपाहरामि = ले जाता हूँ। उशीर = खस।

पृ. १३९—श्रुतिमभिनीयं = सुनने का अभिनय करके। आपतलङ्घनात् = लू लग जाने से। निर्वापणाय = गरमी शान्त करने के लिये। उपचर्यतां = उपचार करो। द्वितीयं उच्छ्वसितं = दूसरा प्राण है।

पृ. १४०—वैतानिकं-वितान = यज्ञ, विताने भवं वैतानिकं, यज्ञ का शान्त्युदकं—शान्त्यर्थं उदकं शान्त्युदकं, शान्तिकारक जल अथवा तीर्थ। विसर्जयामि = भेजता हूँ। इसी जल को देने के बहाने से तृतीय अङ्क के अन्त में गौतमी का प्रवेश होता है। विष्कम्भक—कथा के वे अंश जिनको अङ्कों में विस्तार से दिखलाना अभीष्ट न हो परन्तु घटनाचक्र को समझने के लिए जिनका ज्ञान आवश्यक हो उन्हें अर्थोपक्षेपकों के द्वारा उपस्थित करना चाहिये। अर्थोपक्षेपक पांच होते हैं—विष्कम्भक, प्रवेशक, चूलिका, अङ्कावतार और अङ्कमुख। बीते हुए और आगे आने वाले कथांशों को दिखलाने वाले दृश्य को विष्कम्भक कहते हैं। विष्कम्नाति इति विष्कम्भक। यह दो प्रकार का होता है—शुद्ध और सङ्कीर्ण। एक या अनेक मध्यम पात्रों के द्वारा कल्पित विष्कम्भक शुद्ध होता है। एक मध्यम और एक नीच दो भिन्न वर्गों के पात्रों के द्वारा कल्पित विष्कम्भक सकीर्ण होता है। यह अङ्क के आदि में आता है। इसीलिए यह प्रथम अङ्क के पहिले भी आ सकता है। प्रकृत विष्कम्भक शुद्ध श्रेणी का है।

पृ. १४१—निम्नात् = नीचे की ओर से। जिस प्रकार जल नीचे की भूमि से

ऊपर की ओर नहीं वहता उसी प्रकार मेरा मन शकुन्तला की ओर से नहीं लौट रहा है।

पृ. १४२—कुसुमायुधस्य इत्यादि—कुसुमायुध होते हुए भी यह गरमी। और्वं=बडवानल। मद्विधानां=मेरे ऐसे लोगों के लिये। भस्मावशेषः=राख हो जाने पर भी।

पृ. १४३—अतिविश्वसनीयाभ्यां—काम और चन्द्रमा के नाम से संसार को विश्वास होता है कि इनसे कोई कष्ट नहीं होगा। क्योंकि काम कुसुमायुध है और चन्द्रमा की किरणें ठंढी होती हैं। अभिसन्धीयते=धोखा दिया जाता है। काम और चन्द्रमा कामिजनों को अपने नाम से विश्वास उत्पन्न करके धोखा देते हैं। क्योंकि उनसे उनको वहुत कष्ट होता है। कामिसार्थ=कामियों का झुंड।

पृ. १४४—वज्रसारीकरोषि—वज्रस्य सारः इव सारः येषां ते वज्रसाराः, न वज्रसाराः अवज्रसाराः तान् वज्रसारान् करोषि। च्वि प्रत्यय। वज्र के समान स्थिरांश वाले वनाते हो। इस पद्य के पूर्वार्ध में पहिले कुसुमशर का और बाद में इन्दु का नाम आया है। उत्तरार्ध में क्रम वदल गया है। इसलिये यहाँ प्रक्रमभंग दोष है। परन्तु राजा की उन्मादावस्था के कारण वह गुण हो गया है। इसी प्रकार 'इन्दु' शब्द दो वार आने पर भी यहाँ कथितपदता दोष नहीं है।

पृ. १४५—अनिशमपि इत्यादि—इस श्लोक का दो प्रकार से अर्थ लगाया जाता है—(१) जिस प्रकार काम हमें पीड़ा दे रहा है उसी प्रकार यदि वह शकुन्तला को भी पीड़ा दे रहा हो तो निरन्तर पीड़ा देने वाला होने पर भी वह हमें प्रिय है। (२) यदि काम शकुन्तला को लक्ष्य करके ( शकुन्तला के लिये ) हमें पीड़ा देता है तो वह हमें प्रिय है। पहिले अर्थ में दोष यह है कि राजा को यह मालूम है कि शकुन्तला मुझ पर आसक्त है। द्वितीय अंक से यह बात स्पष्ट होती है। इसके अतिरिक्त कोई भी पुरुष अपनी प्रेमिका को कष्ट हो यह नहीं चाहता। दूसरे अर्थ में यह दोष है कि यह निश्चित रूप से ज्ञात है कि मुझे जो कामपीड़ा हो रही है वह शकुन्तला के कारण है। फिर भी दूसरे अर्थ में एक प्रकार का त्याग झलकता है इसलिये पहिले अर्थ की अपेक्षा दूसरा अर्थ अच्छा है।

पृ. १४६—अनुक्रोश =दया। श्रवणोपकण्ठे—श्रवणस्य उपकण्ठे=कान तक।

पृ. १४७—निरस्तविघ्नैः=जिनका विघ्न दूर कर दिया गया है। अनुज्ञातः= अनुमति पाकर। प्रियादर्शनात् ऋते—प्रिया दर्शन को छोड़ कर। उग्रातपां=उग्र धूप के समय। अन्य पुस्तकों में 'उग्रतपा' पाठ है।

पृ. १४८—बालपादपवीथ्या=छोटे छोटे पौधों वाले मार्ग से। बन्धनकोपाः= फूलों के वृन्त। अवचितपुष्पा=जिनसे फूल तोड़ लिये गए हैं।

पृ १५१—विटपान्तरेण—डालियों के वीच से। लब्ध नेत्रनिर्वाण=नेत्रों का सुख पा लिया। शिलापट्ट अधिशयाना-'अधिशीङ्स्थासां कर्म' अधि उपसर्गपूर्वक

शीङ् धातु के योग में शिलापट्टं में द्वितीया हुई। उपास्यते=शुश्रूषा की जा रही है। लताव्यवहितः=लता की आड़ से। विश्वस्तकथितानि=निर्भय होकर की जाने वाली बातें। आसां=इनकी।

पृ. १५२—उपवीज्य=हवा करके।

पृ. १५३—आतपदोषः=लू की पीड़ा। निर्वर्ण्य=ध्यान से देख कर। स्तनन्यस्तोशीरं=जिस शरीर में कामजन्य सन्ताप शान्त करने के लिये स्तनों पर खस का लेप लगाया गया है। प्रशिथिलमृणालैकवलयं=मृणाल के ढीले-ढाले एक वलय वाला। कामपीडा शान्त करने के लिये उपचार किये जा रहे हैं। शकुन्तला इतनी शिथिल हो गई थी कि वह एक से अधिक वलय धारण नहीं कर सकती थी। साबाधं-आबाधया सहितं=कामपीड़ा से युक्त।

पृ. १५४—प्रसर=वेग। सुभगमपराद्धं=सुन्दर अपराध। कामपीडा और लू दोनों से समान व्यथा होती है। परन्तु कामपीडा में शरीर सुन्दर दिखाई देता है और लू की व्यथा से वह नीरस हो जाता है। शकुन्तला का शरीर व्यथित होनेपर भी सुन्दर था। इसीसे राजा ने अनुमान किया कि उसे मदनबाधा है।

पृ. १५८—निगूहसि-छिपाती हो। परिहीयसे=दुबली होती जा रही हो। अवितथं=सच। क्षामक्षामकपोल-क्षामक्षामौ कपोलौ यस्य तत्, चुचुके गालवाला। काठिन्यमुक्तस्तनं—काठिन्येन मुक्तौ स्तनौ यस्य तत्, ढीले कुच वाली। मध्य = कमर। क्लान्ततर=अत्यन्त दुर्बल। प्रकामविनतौ=अत्यन्त झुके हुए। अंसौ=कन्धे।

पृ. १५९—पत्राणामिव इत्यादि—पत्तों को सुखाने वाले पवन के द्वारा छूई हुई माधवीलता की तरह। वः आयासहेतुका=तुम लोगों को कष्ट देने वाली।

पृ. १६०—निर्बन्धः=आग्रह। स्निग्धजनसंविभक्त=स्निग्धजनेषु संविभक्तं, मित्रों में बाँटा हुआ। सह्यवेदनं—सह्या वेदना यस्य तत्, सहन करने योग्य है। समदुःख-सुखेन जनेन=सुख और दुःख में समान रूप से साथ देने वाले मित्रों के द्वारा। आधिहेतुं=आधेः हेतुः तं मनोव्यथा का कारण।

पृ. १६१—अत्रोत्तरश्रवणकातरतां गतोऽस्मि=इस प्रश्न के उत्तर को सुनने के लिये कातर हो गया हूं। राजा यह जानता है कि शकुन्तला उससे प्रेम करती है। तथापि जब सखियाँ शकुन्तला से उसके आयास का कारण पूछती हैं तो वह उसका उत्तर सुनने के लिये अधीर हो जाता है।

पृ. १६३—निर्वापयिता=ताप शान्त करने वाला। तपात्यये—तपस्य अत्ययः तस्मिन्, ग्रीष्म ऋतु के बाद। काम ने ही राजा को कष्ट दिया था, अब उसी ने शकुन्तला के मुख से युक्त उत्तर दिला कर उसे शान्ति प्रदान की। ग्रीष्म ऋतु में जो दिवस लोगों को कष्ट देता है वही दिवस वर्षा ऋतु में सुख देता है।

पृ. १६४—वा अनुमतं-तुम दोनों को इष्ट हो। अन्यथा स्मरतं माम्=नहीं

तो मुझे स्मरण करना। अर्थात् मैं मर जाऊँगी। केवल तुम्हारी स्मृति में रह जाऊँगी। विमर्शच्छेदी=संशय दूर करनेवाला।

पृ. १६५—दूरं गत. अस्याः मनोरथः=इसका मनोरथ गहराई तक चला गया है। राजा के प्रति इसका प्रेम इसके मन में दृढ़ हो गया है। अक्षमा इयं कालहरणस्य=अब यह विलम्ब बरदाश्त नहीं कर सकती।

पृ. १६६—निभृतं=गुप्त रूप से। प्रजागरकृश=जागने के कारण दुबला कामपीड़ा अधिक होने पर रात में निद्रा नहीं आती।

पृ. १६७—अन्तस्तापैः अशिशिरतरै=हृदय की व्यथा के कारण गरम। यह 'अश्रुभि.' का विशेषण है। अन्तस्ताप अशिशिरतर होने में कारण है। यहाँ 'अन्तस्तापात्' पाठ अधिक अच्छा होगा। कार्य और कारण में एक ही विभक्ति होने से अर्थ समझने में कठिनाई होती है। विवर्णमलीमस यहाँ 'विवर्णमणीकृत' पाठ अच्छा होगा। विकृत वर्ण होने के कारण मैला अथवा जिसके रत्न मैले हो गये हैं। भुजन्तस्तापाङ्गप्रवर्त्तिभि.—भुजे न्यस्तात् अपाङ्गात् प्रवत्तितु शील येषां ते तैः। कामपीडा के कारण राजा प्राय. जमीन पर ही सो जाता था। अपनी भुजा को मोड कर तकिया बना लेता था। ऐसा करने से उसकी एक आँख का कोना उसके कङ्कण के पास आ जाता था। उसमें से बहने वाले आंसुओं से कङ्कण के रत्न मैले हो जाते थे।

पृ. १६८—अनतिलुलितज्याघाताङ्कात् मणिबन्धनात्—किशोरकेलिकार ने इसकी दो प्रकार से व्याख्या की है। दोनों व्याख्यान सन्तोषप्रद नहीं हैं। यहाँ 'लुल विमर्दने' धातु है। वस्तुतः यह क्रियाविशेषण होना चाहिए और 'अनति' के स्थान पर 'अनभि' होना चाहिए। अनभिलुलितज्याघाताङ्क—मणिबन्धन पर के प्रत्यञ्चाघातजन्य व्रणकिण को विना रगड़े कङ्कण नीचे खसक जाता था। यह इस बात को व्यक्त करता है कि राजा बहुत दुर्बल हो गया था। स्रस्तं स्रस्तं=बार बार नीचे खसक आता है। प्रतिसार्यते=पुन: ऊपर सरका दिया जाता है।

पृ. १६९—मदनलेखनं=प्रेम का पत्र। सुमनोगोपितं=फूलों में छिपा कर। देवतासेवापदेशेन=देवपूजा के व्याज से। कहीं कहीं 'देवशेषापदेशेन' पाठ है। देवनिर्माल्य के बहाने से। शेषा का अर्थ है निर्माल्य। 'शेषा निर्माल्यदाने स्यात्'—हैम। 'तथेति शेषामिव भर्तुराज्ञामादाय मूर्ध्ना मदन. प्रतस्थे'—कुमार०।

पृ. १७०—उपन्यासानुरूपां=अपनी अवस्था का परिचय देने योग्य।

पृ. १७१—अवधीरणाभीरुक=अवज्ञा से डरने वाला। शकुन्तला डरती है। कि कहीं राजा गँवार लड़की समझ कर उस के प्रेम को अस्वीकार न कर दे। पत्र लिखने के बाद यदि ऐसा हुआ तो बड़ा ही अपमान होगा। वेपते—काँपता है।

पृ. १७२—करभोरु—करभौ इव ऊरू यस्या सा तस्याः सम्बोधने। हे करभ के

समान ऊरु वाली। मणिबन्ध से लेकर कनिष्ठिका के मूल पर्यन्त हथेली का बाहरी हिस्सा करभ कहलाता है। यह जिस प्रकार चढ़ाव उतारदार होता है उसी प्रकार सुन्दर चढ़ाव उतार दार जघन वाली।

पृ. १७३—आत्मगुणावमानिनि—राजा का आशय यह है कि शकुन्तला सब गुणों से भरी है। वह जिस पुरुष को इशारा करे वही अपने आपको उसे अर्पण कर दे। फिर भी वह अपने गुणों को कुछ न समझकर यह सोचती है कि राजा उसके प्रणय की अवज्ञा करेगा। यह तो विचित्र बात है। को नाम सन्तापनिर्वापहेतुकां इत्यादि—कौन पुरुष ऐसा है जो सन्ताप दूर करने वाली शरत् काल की चांदनी को छाते से रोकेगा।

पृ. १७४—विस्मृतनिमेषेण=बिना पलक गिराये।

पृ. १७६—असन्निहितानि लेखनसाधनानि=लिखने का सामान पास नहीं है। शुकोदरसुकुमारे—शुकस्य उदरं इव सुकुमारे, सुग्गे के पेट के समान कोमल। भक्तिः—रचना।

पृ. १८०—तपति इत्यादि—तुम्हें तो काम केवल सन्ताप देता है, हमें तो वह जला डालता है। दिवस जितना चन्द्रमा को हतप्रभ कर देता है उतना कुमुदिनी को नहीं। यहां 'तपति' और 'दहति' के अन्तर पर ध्यान दीजिए।

पृ. १८१—यथासमीहितफलस्य स्वागतं=मनचाहे फल का स्वागत है। राजा मनचाहा फल है। वह अचानक मिल गया। अविलम्बिनो मनोरथस्य=अविलम्ब प्राप्त होने वाले मनोरथ का स्वागत है। यहां मनोरथ का अर्थ है मनोरथ विषयीभूत राजा।

पृ. १८२—सन्दष्टकुसुमशयनानि—यह 'गात्राणि' का विशेषण है। सन्दष्टं कुसुमशयनं येषु तानि। राघवभट्ट ने 'सन्दष्ट' का अर्थ 'सम्यक् लग्न' किया है। जिनमें कुसुमशयन चिपक गया है। अङ्ग उठाये जाते हैं तो उनमें चिपका हुआ कुसुमशयन भी उठ आता है। यह अन्दर की गरमी का सूचक है अथवा सन्तुष्टं कुसुमशयनं य॰ तानि। जिन्होंने कुसुमशयन को रगड़ कर म्लान कर दिया है। आशु=शीघ्र। विमर्दितमृणालवलयानि—विमर्दितानि मृणालवलयानि यैः तानि। जिन्होंने शीघ्र मृणाल के कङ्कणों को रगड़ कर खराब कर दिया है। इससे बेचैनी व्यक्त होती है। बेचैनी के कारण छटपटाने वाले अङ्गों ने मृणालवलयों को विमर्दित कर दिया है। गुरुपरितापानि—गुरु॰ परितापः येषु तानि। बहुत गरमीवाले। यह विशेषण उपर्युक्त दोनों विषयों में कारण है। गरमी के कारण ही अङ्गों में कुसुमशयन चिपक गया है और मृणालवलय विमर्दित कर दिये गये हैं। गात्राणि अङ्ग। उपचारं न अर्हन्ति-माननीय पुरुष के आने पर सम्मान प्रदर्शन के लिए जो कार्य किया जाता है, जैसे उठकर खड़ा हो जाना इत्यादि, उपचार कहलाता है। तुम्हारे अङ्ग उपचार करने

योग्य नहीं है। राजा को देखकर शकुन्तला खड़ी होना चाहती थी। उसी पर राजा ने यह कहा है। ससाध्वसं=घबराहट से। उत्तम्य=उत्कण्ठित होकर।

पृ. १८३—लब्धौषधः इत्यादि—शकुन्तला राजा के वियोग में पीड़ा का अनुभव कर रही थी। वह उसके पास आ गया है। अतः औषध प्राप्त हो गया है।

पृ. १८४—पुनरुक्तवादिनीं करोति—राजा और शकुन्तला का प्रेम उनकी अवस्था और चेष्टा से ही व्यक्त है। उसी बात को पुन कहने के कारण प्रियंवदा पुनरुक्तवादिनी हुई। उस विषय में उसका कुछ भी कहना व्यर्थ है। क्योंकि दोनों एक दूसरे के भाव को जानते हैं।

पृ. १८५—आर्त्ति = पीडा।

पृ. १८६—अभ्युपपत्त्या = अनुग्रह करके। साधारणोऽयं प्रणयः=यह प्रार्थना तो दोनों तरफ से है।

पृ. १८७—अलं वा इत्यादि—रानियों के विरह से उत्कण्ठित महाराज को कष्ट मत दो। शकुन्तला की यह उक्ति चतुराई से भरी है। वह यह जानती है कि राजा पूर्णरूप से उसके प्रेमपाश में बँध गया है। फिर भी वह उसके मुख से यह बात स्पष्ट सुनना चाहती है। वह उसके मुख से यह कहलाना चाहती है कि रानियों को देखकर वह उसे भूल न जायगा। अनन्यपरायणं = दूसरे को न चाहने वाला। अन्यथा = दूसरे रूप में। अर्थात् यदि तुम यह समझती हो कि मैं तुम्हारी अपेक्षा दूसरी स्त्रियों को अधिक चाहता हूँ। पुनः हतः—एक बार तो काम ने मारा ही था दूसरी बार विचित्र कल्पना करके तुमने मारा।

पृ. १८८—बन्धुजनशोचनीया = सम्बन्धियों के शोक का कारण यदि कोई पुरुष किसी स्त्री को एक बार स्वीकार करके कुछ समय बाद छोड़ दे तो वह स्त्री बन्धुजनों के शोक का कारण हो जाती है।

पृ. १८९—परिग्रहबहुत्वेऽपि=बहुतसी पत्नियाँ होने पर भी। परिग्रह=भार्या, पत्नी। समुद्ररसना = समुद्र से घिरी हुई। उर्वी = पृथ्वी।

पृ. १९१—प्रेक्षस्व इत्यादि—देखो देखो जिस प्रकार ग्रीष्म ऋतु में बादल की हवा लगने से मयूरी प्रसन्न होती है उसी प्रकार राजा की बात सुनकर शकुन्तला ताजी हो रही है। मर्षय तं लोकपालं = तुम दोनों राजा से माफ कराओ। विस्रब्ध प्रलापिनीभिः अस्माभिः = मनमानी बकवाद करने वाली हम लोगों के द्वारा। उपचारातिक्रमेण = शिष्टाचार का उल्लङ्घन करके। यत् भणितं = जो कहा।

पृ. १९२—मन्त्रितं=कहा। मर्षयतु = माफ करावे। कः अत्ययः = क्या दोष। विषोढुं अर्हति = क्षमा करें। परोक्षं वा इत्यादि—पीठ पीछे कौन क्या नहीं कहता। शकुन्तला उस समय को ध्यान में रख कर कह रही है जब राजा छिपकर बात सुन रहा था।

पृ. १९३—रम्भोरु=कदली स्तम्भ के समान चिकने और चढ़ाव उतारदार जघन वाली। तवाङ्गसङ्गमृष्टे=तुम्हारे बदन से विमर्दित। क्लमापहे=ग्लानि दूर करने वाले। स्वजनत्वात्=अपना समझ कर। अवकाशं अनुमन्यसे=स्थान दोगी। मया क्रीडसि=मुझसे मजाक करती हो।

पृ. १९४—तपस्वीमृगपोतकः=बेचारा मृग का बच्चा। प्रभ्रष्टां=खोई हुई को। संयोजयामि=मिला देती हूँ। इस बहाने से दोनों सखियाँ चली जाती हैं और शकुन्तला और राजा को एकान्त में मिलने का अवसर देती हैं।

पृ. १९६—सखीभूमौ=सखी के स्थान पर। शीकरैः=जल के कणों से। ताल-वृन्त=पंखा। संवाहयामि=दबाऊँ।

पृ. १९८—अपरिनिर्वाणः दिवसः=अभी सायंकाल नहीं हुआ है।

पृ. २००—आत्मन' अनीशां कृत्वा=अपने ऊपर बेकाबू बनाकर।

पृ. २०१—अप्यौत्सुक्ये इत्यादि—यह प्रथम मिलन के समय नवोढा नायिका की अवस्था का वर्णन है। प्रतीपाः=प्रतिकूल। काङ्क्षन्त्योऽपि=चाहते हुए भी। व्यतिकरसुखं=परस्पर अंग दान से मिलन (सुरत) सुख। स्वाङ्गदाने कातराः=अपना अंगदान करने में लज्जा और भय से आक्रान्त रहती हैं। लब्धान्तरत्वात् मदनेन एव न खलु आबाध्यन्ते=मन में स्थान पाकर काम इनको पीडा देता है केवल इतना ही नहीं। क्षिप्तकालाः कुमार्यः मनसिजं अपि आबाधन्ते=जिन्होंने रतिसुख का काल अर्थात् यौवन का आरम्भ व्यर्थ अकेली अवस्था में बिता दिया है ऐसी कुमारियाँ काम को भी पीड़ा देती हैं। क्योंकि काम अचरितार्थ रहता है।

पृ. २०४—साङ्गभङ्गम्=अंगडाई लेकर। यह कामपीडा का परिणाम है।

पृ. २०५—पर्यन्तकुरवकैः=पास ही तपोवन के किनारे पर उगे हुए कुरवक के वृक्षों से। भावानुबन्धं=प्रेम।

पृ. २०६—निर्दयोपभोगस्य इत्यादि=शिरीष का पुष्प तो कोमल होता है पर उसका वृन्त कठिन होता है। उसी प्रकार तुम्हारा रूप तो अति कोमल है परन्तु तुम्हारा हृदय न जाने से कैसे इतना कठिन है। इदं श्रुत्वा इत्यादि=यह सुनकर अब तो मेरा यहाँ से जाने का सामर्थ्य नहीं है।

पृ २०७—सङ्क्रान्तोशीरपरिमलं—संक्रान्तः उशीरस्य परिमलः यस्मिन् तत्। जिसमें खस की खुशबू पैठ गई है। निगडमिव=बेडी की तरह।

पृ २०९—अपदेशेन=बहाने से। परिदेवनानन्तर=रोने के बाद।

पृ २१३—भर्तुराभाषणपदमेतत्=यह पति को बुलाने का शब्द है। शकुन्तला के मुख से अपने लिये 'आर्यपुत्र' शब्द सुन कर राजा को विश्वास हुआ कि इसने मुझे पति मान लिया है। स्त्रियाँ अपने पति को आर्यपुत्र कहती हैं।

पृ. २१४—प्रतिमोच्य=पहिना कर। श्यामलतामनोहरं करं—इससे यह प्रतीत

होता है कि शकुन्तला श्याम वर्ण की थी। नवो निशाकरः=नया चन्द्रमा, जिसमें एक कला होती है। उभयकोटिम् आश्रितः=उसके दोनों किनारे मिल गए हैं। नया चन्द्रमा मोडे हुए मृणाल के समान दिखाई देता है। उसके दोनों किनारे मिल जायँ तो वह मृणालवलय के समान दिखाई देगा।

पृ. २१६—सेव्य=मालिक। अयमेव अत्यादरः इत्यादि–जब कोई पुरुष किसी स्त्री की बहुत चापलूसी करता है तो समझना चाहिये कि उसके मन में प्रेम है और वह समागम चाहता है।

पृ. २१७—अयि मदिरेक्षणे इत्यादि–ओ मस्त करने वाले नेत्र वाली! हम कोई अविनय करेंगे, इसकी शका मत करो। शकुन्तला के मन में यह सन्देह उत्पन्न हो गया है कि कहीं यह फूँक कर आँख में गया हुआ कमलरेणु निकालने के बहाने चुम्बन न कर ले। स्फुरितेन=स्पन्दन से, फड़कान से। अपरिचितकोमल=पहिले कभी दाँत से परिचित न होने के कारण कोमल।

पृ. २१९—इदमपि उपकृतपक्षे—यह भी तो उपकार ही है। सुरभि मुख–शकुन्तला पद्मिनी नायिका है। उसके मुख से कमल की सुगन्ध आती है।

पृ. २२०—इदम्—यह कह कर राजा चुम्बन करने का प्रयत्न करता है। वक्त्र ढौकते–शकुन्तला मुख फेर लेती है।

पृ. २२१—आमन्त्रयस्व सहचरम्—अपने सहचर से विदा लो। गौतमी आ रही है। अत. शकुन्तला को सचेत करने के लिये यह कहा गया है। अनसूया और प्रियंवदा में से किसी ने दूर से चक्रवाक-वधू के बहाने से कहा है। मञ्च पर चुम्बन आदि नहीं दिखलाना चाहिये। इसलिये कवि ने इस अवसर पर नायक और नायिका को अलग किया है:

पृ. २२२–२२३—धर्मकनीयसी=धर्म की (मानी हुई) छोटी बहिन। मम वृत्तान्तोपलम्भनिमित्तम्=मेरा समाचार जानने के लिए। विटपान्तरितः=डालियों के आड़। जाते=बच्ची!। अत्याहितं=महाभीतिः, यहाँ इसका अर्थ है 'खराब हालत'। इह देवता इत्यादि=तू क्या यहाँ अकेली बैठी है?

पृ. २२४—मालिनी=एक नदी का नाम है। अभ्युक्ष्य=सींच कर। अस्ति विशेष=अवस्था में फरक है।

पृ २२६—सुखोपनते=अनायास प्राप्त होने पर। कालहरण=वृथा समय खोना। लतागृह, सन्तापहर इत्यादि=शकुन्तला की यह उक्ति दो अर्थ वाली है। एक अर्थ लतागृह के पक्ष का है और दूसरा राजा के। हे लतागृह!=हे कुञ्ज!। हे सन्तापहर!=हे छाया देकर सन्तापहरण करने वाले!। राजा के पक्ष में हे लतागृह सन्तापहर' एक साथ लिया जा सकता है। हे लतागृह में सम्भोग करके कामजन्य सन्ताप को हरण करने वाले। आमन्त्रयामि=लतागृह के पक्ष में 'विदा

लेती हूँ' राजा के पक्ष में 'पुनः बुलाती हूँ'। 'परिभोगार्थं=लतागृह के पक्ष में 'सुख-पूर्वक आश्रय लेने के लिये' राजा के पक्ष में 'सम्भोग के लिये'।

पृ. २२६—अङ्गुलिसंवृताधरोष्ठम् = अधरश्च ओष्ठश्च अधरोष्ठं, 'द्वन्द्वश्च प्राणितूर्य-सेनाङ्गानाम्', इस नियम से एकवद्भाव और नपुंसकत्व होता है। अङ्गुलिभिः संवृतम् अधरोष्ठं यस्मिन् तत्। अथवा—अधरः ओष्ठः अधरोष्ठः अङ्गुलिभिः संवृतः अधरोष्ठः यस्मिन् तत्। जिस समय राजा चुम्बन का प्रयत्न कर रहा था उस समय शकुन्तला ने अपनी अङ्गुलियों से अपने ओठ ढक लिये थे। प्रतिषेधाक्षरविक्लव—मा, मा, इत्यादिभि प्रतिषेधाक्षरः विक्लवम् अपि अभिरामम् अथवा-प्रतिषेधाक्षराणां विक्लवम् अस्पष्टोच्चारणं तेन अभिरामं=चुम्बन का प्रतिषेध करते समय घबडाया हुआ होने पर भी सुन्दर।

पृ. २२७—अंसविवर्त्ति = असे विवर्त्तते इति अंसविवर्त्ति = कन्धे पर फेरा हुआ। पहिले मना करने पर फिर अङ्गुलियों से ढकने पर भी जब राजा नहीं माना तब शकुन्तला ने अपना चेहरा कन्धे की तरफ फेर लिया।

पृ. २२८—शरीरलुलिता=लोटपोट करने के कारण शरीर से विमर्दित। मन्मथलेखः—प्रणय का पत्र। नखैः अर्पित=नखों से लिखा हुआ। आसज्य-मानेक्षण –आसज्यमाने ईक्षणे यस्य सः। जिसकी दृष्टि गड़ गई है (टकटकी बँध गई है) ऐसा मैं। निर्गन्तुं न ईशः अस्मि = बाहर निकलने में समर्थ नहीं हूँ।

पृ. २२९—सुवदना यदि पुनः रहः प्रत्यासत्तिं यास्यति = सुवदना यदि पुनः एकान्त में मिले। कालं न हास्यामि = समय न खोऊँगा। विषमाः प्रकृतिदुरवापा हि = क्योंकि विषयभोग स्वभाव से ही दुर्लभ होते हैं।

पृ. २३०—विघ्नैः क्लिष्टं = विघ्नों से पीडित। मे मूढहृदयं=मेरा मूढ हृदय। इति गणयति = ऐसा मानता है। प्रियायाः प्रत्यक्षम् इत्यादि = प्रिया के सामने न जाने मेरा मन उस प्रकार कैसे कातर हो गया। सायन्तने = सायं भवं सायन्तनं तस्मिन्=सायंकालीन। सवनकर्म=यज्ञकार्य, अग्निहोत्र, होम। 'सवनं त्वध्वरे स्नाने सोमनिर्दलनेऽपि च'—मेदिनी। सम्प्रवृत्ते=प्रारम्भ होने पर।

पृ. २३१—हुताशनवतीं वेदीं परित=अग्नियुक्त वेदी के चारों तरफ। प्रकीर्णा = व्याप्त। छायाः=प्रतिबिम्ब, परछाईं। भयमादधानाः = भय उत्पन्न करने वाली, डरावनी। सन्ध्याभ्रकूटकपिशा=सन्ध्याकालीन मेघसमूह के समान काले और पीले रङ्ग की। 'श्याव स्यात् कपिशः पिङ्गपिशङ्गौ कद्रुपिङ्गलौ'—अमर०। पिशिता-शनानां–पिशितं मांसम् अशनं भोजनं येषां ते। तेषां=राक्षसों की। राक्षस आकाश में उडते हैं। इसलिये वे स्वय पृथ्वी पर नहीं दिखाई देते। उनकी छाया दिखाई देती है। इस श्लोक में भयानक रस है।

पृ. २३२—सावष्टम्भम् = अकड़ के साथ। अवष्टम्भ में गर्व, हिम्मत, धैर्य, तेज आदि अनेक भाव मिले होते हैं।

—०:※:०—

# चतुर्थ अङ्क

पृ. २३४—कुसुमावचयं—पाणिनीय व्याकरण के अनुसार 'सुकुमावचायं' होना चाहिये। 'हस्ताऽऽदाने चेः अस्तेये'–इस नियम से 'घञ्' होकर वृद्धि होगी 'कुसुमावचय' का अर्थ है फूल चोराना। 'अन्यत्र यूयं कुसुमावचायं कुरुध्वमत्रास्मि करोमि सख्य.'—काव्य प्र०। यह कालिदास के अपाणिनीय प्रयोग का एक उदाहरण है। निर्वृत्तकल्याणा—निर्वृत्तं कल्याणं तस्याः सा=यहाँ कल्याण शब्द विवाह के अर्थ में आया है। विवाह हो गया है। अनुरूपभर्तृभागिनी–अनुरूप भर्तार भजते इति अनुरूपभर्तृभागिनी=योग्य पति पा गई है।

पृ. २३४—दृष्टि'=यज्ञ। विसर्जित.=विदा किया जाने पर। अन्त.पुरसमागमाद्=महल की सुन्दरियों से भेंट होने पर। आकृतिविशेषाः आकृतीना विशेषा.। सुन्दर आकृति। अथवा—आकृतिः विशेष. येषा ते=विशेष प्रकार की सुन्दर आकृति वाले पुरुष। गुणविरोधिनः—गुणैः विरोध. येषा ते=गुणहीन। ऐसा माना जाता है कि सुन्दर आकार वाला पुरुष गुणहीन नहीं होता। जहाँ सुन्दर रूप है वहां अच्छे गुण अवश्य रहते हैं। यदुच्यते पार्वति पापवृत्तये न रूपमित्यव्यभिचारि तद्वचः'—कुमार०। 'नह्याकृतिः सुसदृशं विजहाति वृत्तम्—मृच्छ०। 'आकारसदृशप्रज्ञ.-रघु०। 'यत्राकृतिस्तत्र गुणा वसन्ति'—वृ० स०।

पृ २४०—अविरलपादत्वरया-अविरलाः पादा. यस्यां तादृशी त्वरा यस्यां सा तया=जल्दी जल्दी कदम बढ़ाते हुए तेज गति से।

पृ. २४१—अर्घ्योदक—सत्कार के लिये पूजा की सामग्री और जल। आवेगस्खलितया=घबड़ाहट और जल्दी के कारण लड़खड़ाने वाली। अग्रहस्तात्—अग्रश्चासौ हस्तश्च। अवयव और अवयवी का लक्षणया अभेद मान लिया जाता है। अथवा–हस्तस्य अग्रम्–ऐसा करके आहिताग्न्यादि गण में पाठ करके विकल्प से 'अग्र' का पूर्वनिपात किया जा सकता है। परन्तु ऐसा करने से बहुव्रीहि समास की प्रक्रिया तत्पुरुष में करनी पड़ेगी। अतः पहिला प्रकार ही ठीक है। (काले की टिप्पणी)

पृ. २४५–हला, द्वयोरेव इत्यादि–शकुन्तला को दुर्वासा के शाप का पता नहीं था। उसका ध्यान राजा की ओर लगा था। सखियाँ उस वृत्तान्त को उनसे छिपाना चाहती हैं। क्योंकि उनके मन पर उस वृत्तान्त का असर बहुत खराब हो सकता है। कस्तावदुष्णोदकेन इत्यादि–शकुन्तला को दुर्वासा के शाप का वृत्तान्त बताना नवमलिका को गरम पानी से सींचने के समान होगा।

पृ २४५—प्रभाता रजनी=रात समाप्त होकर प्रभात हो रहा है। कण्व प्रवास से लौट आये हैं। उन्होंने अपने शिष्य को समय का ध्यान रखने के लिये कहा है।

पृ. २४७—दशान्तरेषु—दशानाम् अन्तराणि दशान्तराणि तेषु=राघवभट्ट के अनुसार यहां 'अन्तर' शब्द 'विशेष' वाचक है। दशाविशेषों के विषय में, अथवा अनेक दशाओं के विषय में, अथवा दशाओं के अनेक रूपों के विषय में, अथवा अन्याः दशा दशान्तराणि तेषु। भिन्न भिन्न दशाओं के विषय में अर्थात् दशाओं के भेद के विषय में। नियम्यते=शिक्षा दी जाती है। राघवभट्ट के अनुसार इस वाक्य में 'दैवेन' कर्ता है। उसका अध्याहार करना होगा। 'व्यसनोदयाभ्यां' यह हेतु समर्पक पद है। दैव चन्द्र और सूर्य के व्यसन और उदय के द्वारा मानो मनुष्यों को विभिन्न दशाओं के विषय में शिक्षा दे रहा है। अथवा 'व्यसनोदयाभ्यां' को ही कर्ता मान सकते हैं। चन्द्र और सूर्य के व्यसन और उदय मानो मनुष्यों को ही विभिन्न दशाओं की शिक्षा दे रहे हैं।

पृ. २४८—अन्तर्हिते—अस्त हो जाने पर। सस्मरणीयशोभा=जिसकी शोभा केवल स्मरण का विषय रह गई है। इस पद्य से दुष्यन्त और शकुन्तला के वृत्तान्त की व्यञ्जना हो रही है। चन्द्रवंश में उत्पन्न राजा दुष्यन्त के चले जाने से शकुन्तला शोभाहीन हो गई। उसे उसका वियोग असह्य हो रहा है।

पृ २४९—कर्कन्धू=बेर। तुहिनम्=ओस को। अग्रसन्ध्या=प्रभात काल। प्रभात और सायं दोनों वेलाएं दिन की रात्रि के साथ सन्धि होने के कारण दोनों सन्ध्या कहलाती हैं। एक को प्रभातसन्ध्या और दूसरी को सायंसन्ध्या कहते हैं। रञ्जयति=लाल कर रही है। दार्भ=दर्भ नाम की घास का बना हुआ। उटजपटल= झोपड़ी का छप्पर।

पृ २५०—आयच्छमानः=फैलाता हुआ, अंगड़ाई लेता हुआ। इस पद्य में स्वभावोक्ति अलङ्कार है। पादन्यासं कृत्वा=पैर रख कर। क्षितिधरगुरोः= पर्वतों में श्रेष्ठ।

पृ. २५१—क्रान्तं-पार किया। विष्णोः मध्यमं धाम=आकाश। अत्यारूढिः= अत्यन्त उन्नति। अपभ्रंशनिष्ठा=अन्त में पतनवाली। उन्नति के शिखर पर पहुँचने के बाद पतन होता है। यह पद्य शकुन्तला पर आगे आने वाली आपत्ति की सूचना देता है। अपटीक्षेपेण=परदा हटा कर। अपटी जवनिका इति राघवभट्टः। जब किसी पात्र को आनन्द, दुःख, भय आदि भावों के वेग में सहसा प्रवेश कराना होता है तब संस्कृत नाटकों में अपटीक्षेपेण-लिखा रहता है।

पृ २५२—एवं नाम इत्यादि-विषयपराङ्मुख तपोवन में रहने वाले जनोंपर ऐसी आफत कभी नहीं पड़ी जैसी दुष्यन्त के अनार्य आचरण के कारण शकुन्तला पर पड़ी है। तपोवन से नगर जाने पर राजा शकुन्तला को एकदम भूल गया। उसने उसका समाचार जानने के लिए कभी कोई आदमी नहीं भेजा और न कोई पत्र ही भेजा। प्रेमसंबंध स्थापन करके इस प्रकार भूल जाना अनार्य आचरण

है। इस वाक्य के अनेक पाठ मिलते हैं। कविसम्मत मूलपाठ कौन सा है यह कहना कठिन है। इस संस्करण में जो पाठ छपा है उसमें 'इति' व्यर्थ मालूम पड़ता है।

पृ. २५३—ननु प्रभाता रजनी इत्यादि—यहाँ अनसूया के दो-तीन वाक्य ढीले ढाले से लगते हैं। किशोरकेलिकार कहते है—शिष्यवाक्येन प्रभात बुद्ध्वा। परन्तु 'अपटीक्षेपेण' से अनसूया की दूसरी उक्ति तक का ग्रन्थ पढ़ने से प्रतीत होता है कि न अनसूया का वाक्य शिष्य सुन रहा है और न शिष्य का वाक्य अनसूया। अनसूया तो शयन पहिले ही छोड़ चुकी है। शयन छोड़ने के बाद ही तो वह परदा हटा कर मञ्च पर आयी। वह शकुन्तला के भविष्य के विषय में इतनी चिन्तित है कि उसके पुन. साने जाने की कोई सम्भावना नहीं। बम्बई संस्करण· में अनसूया की दूसरी उक्ति इस प्रकार आरम्भ होती है—'प्रतिबुद्धापि किं करिष्यामि। न मे उचितेष्वपि निजकरणीयेषु हस्तपाद प्रसरति। काम· इदानीं सकामो भवतु'—इत्यादि। हमारे विचार से निम्नलिखित पाठ अधिक अच्छा होगा—प्रतिबुध्यापि किं करिष्यामि। न मे उचितेषु करणीयेषु हस्तपादं प्रसरति। काम इदानीं सकामो भवतु'—इत्यादि। मैं यह जान कर भी क्या कर सकती हूँ कि राजा ने अभद्र व्यवहार किया है। इस दुःख का प्रतीकार करने के लिये जो उचित कार्य करना चाहिये उसमें मेरे हाथ पैर नहीं चलते। दुष्ट काम सफल मनोरथ हो। इत्यादि। यह उक्ति अनसूया की प्रथम उक्ति से सम्बद्ध होगी।

पृ. २५४—दु.खशीले तपस्विजने = जिनका दु.खसहन करने का अभ्यास पड़ गया है ऐसे तपस्वियों में से। सखीगामी दोषः इति = सखी का (शकुन्तला का) दोष है यह। व्यवसाययितुं = निश्चय करके कहना।

पृ. २५५—आपन्नसत्त्वा = गर्भिणी। प्रस्थानकौतूहलं = विदाई का उत्सव। निर्वर्तयितुं = सम्पन्न करने के लिये।

पृ. २५६—सुखसुप्तिकाप्रश्ननिमित्तं = सुख से निद्रा आई या नहीं यह पूछने के लिये। धूमोपरुद्धदृष्टेः = धूम से व्याकुल दृष्टि। पावकस्य = अग्नि के।

पृ. २५७—सुशिष्यपरिदत्ता = अच्छे शिष्यको दी हुई। ऋषिपरिरक्षितां = ऋषियों से रक्षित। विसर्जयामि = भेजता हूँ। आख्यातः—कहा।

पृ. २५८—अग्निशरणं—अग्निशाला में। अग्निहोत्री के घर में एक कमरा अग्नि रखने के लिये अलग कर दिया जाता है। धनिक लोग एक स्वतन्त्र मकान में अग्निशाला बनाते हैं। श्रौत अग्नि तीन होते हैं–गार्हपत्य, आहवनीय और दक्षिणा। छन्दोमय्या वाचा=छन्दोबद्ध वाणी से।

पृ. २५९—अग्निगर्भां शमीं—एक बार देवताओं की आज्ञा से अग्नि ने शिवजी का शुक्र धारण किया। परन्तु वह उसकी गरमी सहन न कर सका। तब उसने

शमी वृक्ष में शरण ली। देवता जब अग्नि को खोजने निकले तब उन्होंने उसे शमी वृक्ष में पाया। तभी से उन्होंने शमी वृक्ष को उसका स्थायी निवासस्थान बना दिया। यह कथा महाभारत के अनुशासनपर्व में दी है। इस सम्बन्ध में एक और कथा महाभारत के शल्यपर्व में मिलती है। एक बार भृगु के शाप के डर से अग्नि ने शमी वृक्ष में शरण ली। कण्व को शकुन्तला के कुमारी अवस्था में गर्भिणी होने का समाचार देववाणी द्वारा अग्निशरण जैसे पवित्र स्थान पर उपासना के समय मिला। इस अप्रिय समाचार को कोई भी मनुष्य कण्व तक नहीं पहुँचा सकता था। यदि कण्व को किसी मनुष्य से यह समाचार मिलता तो वे उस पर विश्वास न करते। कदाचित झूठी शिकायत समझ कर समाचार देने वाले को ही शाप देकर भस्म कर डालते। कदाचित् क्रुद्ध होकर अविनय के लिए दुष्यन्त को ही शाप देकर भस्म कर डालते। देववाणी के द्वारा यह समाचार मिलने से यह अनर्थ न हो पाया। उन्हें दुष्यन्त और शकुन्तला के सम्बन्ध पर विश्वास हो गया, और इस बात का भी सन्तोष हुआ कि जो कुछ भी हुआ वह देवताओं की इच्छा से जगत् के कल्याण के लिए हुआ। इस घटना से अनसूया और प्रियवदा के भी सिर का बहुत बड़ा बोझ उतर गया। उत्कण्ठासाधारण परितोष=भावी वियोगजन्य दुःख के साथ सुख।

पृ २६० —नारिकेलसमुद्के=नारियल के डब्बे में नरियरी में। कालहरणक्षमा= समय बीतने पर भी खराब न होनेवाली। केसरगुण्डा=नागकेसर का पराग।

पृ. २६१—गोरोचना—यह गाय के सिर से निकलता है। कुछ लोगों के अनुसार यह गाय के पित्त अथवा मूत्र से बनता है। इसका उपयोग औषध रूप में किया जाता है। इसका तिलक के लिए अथवा सुगन्धित द्रव्य के रूप में भी उपयोग होता है। तीर्थमृत्तिका=तीर्थ की मिट्टी। दूर्वाकिसलयानि=दूब। समालम्भनं=अलङ्कार। 'समालम्भनमालेपे तिलकेऽलङ्कृतावपि'—यादवप्रकाश। उपर्युक्त पदार्थ माङ्गलिक माने जाते हैं। जब कोई व्यक्ति यात्रा करता है तो उसे ये पदार्थ दिए जाते हैं। विरचयामि=एकत्र करती हूँ।

पृ. २६२—प्रतीष्टनीवाराभि॰=जिन्होंने निवार धान्य हाथ में लिया है। स्वस्तिवाचनिकाभि॰—स्वस्ति इति वाचन स्वस्तिवाचनं, तत् प्रयोजनं आसां ताः स्वस्तिवाचनाः, 'पुण्याहवाचनादिभ्यः लुग् वक्तव्य'—इस वार्तिक से छ प्रत्यय का लोप होता है। स्वस्तिवाचनाः एव स्वस्तिवाचनिका, स्वार्थे कन्, 'प्रत्ययस्थात् कात् पूर्वस्यात् इदाप्यसुपः'—इस नियम से 'क' के पूर्व, के 'अ' को 'इ' हो गया है। अथवा—स्वस्तिवाचनाय हिता॰ स्वस्तिवाचनिकाः, ठक्। स्वस्तिवाचन (आशीर्वाद देने) के लिये आई हुई, अथवा बूढ़ी सुहागिन होने के कारण नववधू को आशीर्वाद देने योग्य।

पृ. २६४—वीरप्रसविनी = पुत्र को जन्म देने वाली। निषीदतं=बैठो।

पृ. २६५—ऋजुका = सीधी। प्रसाधयतः = अलंकृत करती हैं।

पृ. २६६—विप्रकार्यते = अपमानित किया जा रहा है। यहाँ इसका अर्थ है 'विरूप बनाया जा रहा है' तुम्हारा रूप रत्नाभरणों से अलंकृत करने योग्य है। आश्रम सुलभ पुष्पादि आभरणों से तुम्हारा सौन्दर्य बिगड़ रहा है।

पृ २६७—मानसी सिद्धिः = अलौकिक योग बल से उत्पन्न किये पदार्थ। क्षौम = रेशमी साड़ी। आविष्कृतं = प्रकट किया, दिया।

पृ २६८—निष्ठ्यूतः = उगिला, दिया। चरणोपराग = पैर रंगाना। लाक्षारसः= महावर। आपर्वभागोत्थितैः = मणिबन्ध तक बाहर निकले हुए। किसलयच्छाया-परिस्पर्धिभिः=सौन्दर्य में कोमल पत्तों के साथ स्पर्धा करने वाले।

पृ. २६९—कोटरसम्भवाऽपि इत्यादि = प्रियंवदा शकुन्तला से कहती है कि यद्यपि तू तपोवन में पैदा हुई है तथापि तुझे रानियों के समान अलङ्कार मिले हैं। अभ्युपपत्त्या = वनदेवताओं के इस अनुग्रह से। वनस्पतिसेवां=तपोवन के वृक्षों के द्वारा की हुई सेवा को। अभिषेकार्थं = स्नान के लिये। मालिनीतीर अवतीर्णाय= मालिनी नदी के तट पर उतरे हुए।

पृ. २७०—अननुभूतभूषण इत्यादि—कवि ने अनसूया से यह जानबूझ कर कहलाया है। क्योंकि यह प्रश्न उठ सकता है कि तपोवन में रहने वाली लड़कियों को महल में पहिने जाने वाले आभूषणों का उपयोग कैसे मालूम हुआ। यह तपोवन की लड़कियों का भोलापन व्यक्त करता है। विनियुञ्जाते=दोनों पहिनाती हैं।

पृ. २७१—स्तम्भितवाष्पवृत्तिकलुषः—स्तम्भिता या वाष्पस्य वृत्तिः तया कलुषः। अश्रु के प्रवाह को रोकने के कारण रुँधा हुआ। दर्शनं=दृष्टि। राघवभट्ट के अनुसार सब इन्द्रियों से प्राप्त होने वाला ज्ञान। दर्शनं तत्तदिन्द्रियज ज्ञानम्। वैक्लव्यं = विह्वलता। अरण्यौकसः—अरण्यं एव ओकः यस्य तस्य। जङ्गल में रहने वाले। तनयाविश्लेषदुःखैः=लड़की के वियोग के दुःख से। अभिज्ञानशाकुन्तल के सर्वोत्तम चार श्लोकों में से यह पहिला है। 'काव्येषु नाटकं रम्यं तत्र रम्या शकुन्तला। तत्रापि च चतुर्थोऽङ्कस्तत्र पद्यचतुष्टयम्।'

पृ. २७४—ययातेरिव शर्मिष्ठा—ययाति चन्द्रवंश के एक राजा थे। इनका शुक्राचार्य की लड़की देवयानी के साथ विवाह हुआ था। राक्षसों के राजा वृषपर्वा की लड़की शर्मिष्ठा देवयानी के साथ दासी के रूप में भेजी गई थी। शर्मिष्ठा सुन्दरी और गुणवती थी। ययाति उस पर मुग्ध हो गए और उन्होंने उससे गान्धर्व विधि से विवाह कर लिया। वह उनको देवयानी की अपेक्षा अधिक प्रिय थी। शर्मिष्ठा और शकुन्तला के साम्य पर ध्यान दीजिये। दोनों का गान्धर्व विधि से विवाह हुआ था। दोनों ने पिता की आज्ञा प्राप्त करने के पहिले ही विवाह कर

लिया था। दोनों को बड़ी सवतें थी। इसी कारण यहाँ शर्मिष्ठा का उदाहरण दिया गया है। (देखिये शाकुन्तल पर काले की टिप्पणी)

पृ. २७५—क्लृप्तधिष्ण्या = क्लृप्तानि धिष्ण्यानि येषां ते। जिसके स्थान बनाये गए हैं। अर्थात् वेदी के चारों तरफ स्थापित। समिद्वन्तः—समिधा वाले, जिनमें समिधा हवन की गई है। प्रान्तसंस्तीर्णदर्भाः—प्रान्तेषु संस्तीर्णाः दर्भाः येषां ते। जिनके चारों तरफ दर्भ रखे गए हैं। हव्यगन्धैः दुरितं अपघ्नन्तः=हवि के गन्ध से पाप को दूर करने वाले। वैतानाः वह्नयः—यज्ञसम्बन्धी अग्नि। त्वां पावयन्तु = तुम्हें पवित्र करें। यहाँ 'पावयन्तु' के स्थान पर 'पालयन्तु' पाठ अधिक अच्छा होगा।

पृ. २७८—न व्यवस्यति=प्रवृत्त नहीं होती। शकुन्तला प्रातःकाल आश्रम के वृक्षों को अच्छी तरह जल से सींच कर तब स्वयं जल पीती थी। नादत्ते इत्यादि-अपने अलङ्कार के लिये पत्तियों को तोड़ने से वृक्षों को कष्ट होगा यह समझ कर वह कोमल पत्तियाँ नहीं तोड़ती थी। आदौ इत्यादि—जब पौधे में फल लगने का समय आता था तो उसे आश्रम के अन्य सब लोगों की अपेक्षा पहिले खुशी होती थी। अनुज्ञायतां = अनुमति दीजिये। आकाशे—आकाश से वाणी सुनाई देती है। अगला पद्य आकाशवाणी है।

पृ. २८०—कमलिनीहरितैः सरोभिः रम्यान्तरः—खिली कमलिनियों से बीच बीच में हरे सरोवर वाला। छायाद्रुमैः नियमितार्कमरीचितापः = छाया-प्रधान वृक्षों से निवारित सूर्यताप वाला। पन्थाः = मार्गः। कुशेशयरजोमृदुरेणुः—कमलों के पराग से कोमल धूल वाला। शान्तानुकूलपवनः = शान्त और अनुकूल पवन वाला। शिवः = मङ्गलमय। जिस तरफ यात्री जाता है उसी दिशा में बहने वाला पवन अनुकूल पवन कहलाता है। मन्द और अनुकूल पवन शुभसूचक होता है। हिंस्र जन्तुओं आदि की बाधा से रहित होने के कारण मार्ग शिव होगा।

पृ. २८१—सविस्मय आकर्णयन्ति-रम्यान्तरः इत्यादि पद्य परदे के पीछे से पढ़ा गया है। यह आकाशवाणी है। कोई वक्ता न दिखाई देने के कारण सब आश्चर्य चकित होकर सुनते हैं। वनवासबन्धुभिः—वनवासेन बन्धुभिः। वन में एक साथ रहने के कारण ज्ञातिभाव को प्राप्त हुए। प्रतिवचनीकृतं = प्रत्युत्तर बनाया है। कण्व ने तपोवन के वृक्षों को सम्बोधन करके कहा था कि शकुन्तला पतिगृह जा रही है आप लोग अनुमति दीजिये। उसी पर शार्ङ्गरव ने यह पद्य कहा है। उसका कहना है कि तपोवन के वृक्ष कोकिल के मधुर शब्द द्वारा अपनी अनुमति दे रहे हैं।

पृ २८३—उद्गीर्णदर्भकवलः इत्यादि = प्रियंवदा कह रही है कि मनुष्यों की बात ही गलत है तपोवन की मृगी, मयूर और लताएँ भी दुःखी हैं। लताओं से गिरने वाले पत्ते वनके अश्रु माने गये हैं।

पृ. २८५—सङ्कल्पित इत्यादि—मेरे द्वारा तुम्हारे लिए पहिले ही से निश्चय किए हुए, गुणों में अपने समान, पति को तुमने अपने गुणों से प्राप्त किया। तुम्हारे विषय में मेरी चिन्ता दूर हो गयी। अब मैं इस समीपवर्ती आम के पेड़ को इस माधवी लता का वर बनाऊंगा। यह ध्यान देने की बात है कि कण्व ने शकुन्तला के विवाह को अपनी अनुमति दे दी इतना ही नहीं बल्कि वे कहते हैं कि उन्होंने दुष्यन्त को ही पहिले ही से उसके लिए चुना था। सौभाग्य से वह उसी के हाथ पड़ी। उन्हें उसके लिए कोई प्रयत्न भी नहीं करना पड़ा। शकुन्तला ने अपने गुणों से ही आकृष्ट कर लिया।

पृ. २८६—निक्षेपः=धरोहर। अयं जनः=इसके द्वारा दोनों सखियां अपना परामर्श कर रही हैं। उनका आशय यह है कि माधवी लता को तो हमें सौंप रही हो, परन्तु हमें किसके हाथ सौंपा।

पृ. २८७—स्थिरीकर्तव्या=ढाढ़स देना चाहिए। उटजपर्यन्तचारिणी=कुटी के आसपास घूमने वाली। गर्भभारमन्थरा=गर्भ के भार से शिथिल। सुखप्रसवा=सुखपूर्वक बच्चा दे दे। विसर्जयिष्यसि=भेजना।

पृ. २८८—व्रणविरोपणं=घाव को भरनेवाला। 'रुहः पोऽन्यतरस्याम'—इस नियम से 'रुह' के 'ह' को विकल्प से 'प' हो गया है। न्यषिच्यत-डाला जाता था, लगाया जाता था। 'उपसर्गात् सुनोति' इत्यादि नियम से 'नि' उपसर्ग के बाद 'सिच्' के 'स' को 'ष' हो गया है। पुत्रकृतकः=माना हुआ पुत्र, धर्म का पुत्र। कृतक' पुत्र पुत्रकृतकः। मयूरव्यंसकादि समास। किशोरकेलिकार ने 'आहिताग्न्यादित्वात् परनिपात' लिखा है। परन्तु यह नियम 'बहुव्रीहि समास के लिये है। 'पुत्रकृतकः' में बहुव्रीहि समास नहीं है। श्रेण्यादयः कृतादिभिः'-इस नियम से समास करने में भी एक कठिनाई है। 'पुत्र' शब्द का श्रेण्यादिगण में पाठ नहीं है। वह गण आकृतिगण भी नहीं है। अतः यहा मयूरव्यंसकादि समास मानना ही ठीक होगा। श्यामाकमुष्टिपरिवर्धितकः—श्यामाक वन में उत्पन्न होने वाला एक धान्य है। मुट्ठी मुट्ठी भर श्यामाक धान्य खिला कर पाला हुआ। पदवी—मार्ग।

पृ. २८९—अनुबध्नासि=पीछे पीछे आ रहे हो। अचिरप्रसूतोपरता=थोड़े ही दिन हुए बच्चा देकर मरी हुई।

पृ. २९०—उत्पक्ष्मणोः=उन्नत बरौनी वाले। नयनयोः उपरुद्धवृत्तिं=नेत्रों के व्यापार को रोकने वाले, अर्थात् दृष्टि को ढंकने वाले। स्थिरतया=धीरज से। शिथिलानुबन्ध कुरु=प्रवाह रोको। नतोन्नतभूमिभागे=ऊबड़-खाबड़ भूमि वाले। विषमीभवन्ति=लड़खड़ा रहे हैं।

पृ. २९१—ओदकान्त=आ उदकान्तात्=जलाशय तक। जब कोई विदेश जाता है तो घर के लोग किसी जलाशय तक उसके साथ साथ जाते हैं यह

शिष्टाचार है। स्निग्धः=प्रिय व्यक्ति। नः=हम लोगों को। सन्दिश्य प्रतिगन्तुम् अर्हसि=विदा करके वापस जा सकते हैं। क्षीरवृक्ष—वट वृक्ष या ऐसे ही अन्य वृक्ष जिनमें से दूध निकलता है क्षीरवृक्ष कहलाते हैं। ये शुभ होते हैं।

पृ. २९२—युक्तरूपम्=अतिशयेन युक्तं, रूपप् प्रत्यय। चित्तवान्=प्राणी। पुटकिनीपत्रान्तरितां=कमलिनी के पत्ते से ढकी। व्याहृतः अपि=पुकारने पर भी। मुखे उदूढमृणाला=मुख में मृणाल लिये।

पृ. २९४—संयमधनान्—संयम' धनं येषां तान्। तप को ही अपना धन समझने वाले। कण्व की इस युक्ति की व्यञ्जना यह है कि हमारी अनुपस्थिति में तुमने जो कुछ किया उसे हमने यथार्थ दृष्टि से देख कर तुम्हें क्षमा कर दिया। परन्तु अब हमारे तपोबल का स्मरण रख कर उसके साथ उचित व्यवहार करना। अन्यथा जो परिणाम होगा उसे तुम समझ सकते हो। अथवा—हम लोग तपोधन हैं। तुम लड़की के साथ चाहे जैसा व्यवहार करो हम कुछ न कहेंगे। खराब व्यवहार से उस बेचारी को कष्ट होगा। उससे तुम्हारा भी जीवन सुखमय न होगा। बस यही बात है अथवा—हम गरीब तपस्वी हैं। वरदक्षिणा के रूप में तुम्हें कुछ दे नहीं सकते। हमारे पास केवल कन्या है। उसे तुम्हारे घर विदा कर रहे हैं। गरीब की लड़की समझ कर इसे कष्ट मत देना। उच्चैः कुलञ्चात्मना'—अपने बड़े कुल का भी ध्यान रखना। उच्च कुल के लोग किसी के साथ बुरा व्यवहार नहीं करते। त्वय्यस्या. इत्यादि—यह सम्बन्धियों के दबाव के बिना अपने मन से तुम्हारे प्रेम में पड़ गई। तुमने भी इसे अपने मन से स्वीकार किया। तुम्हें किसी ने आग्रह नहीं किया था। ऐसा होने पर अब यदि तुम इसे स्वीकार न करोगे तो यह तुम्हारी कृतघ्नता होगी। तुम्हारे प्रति इसका जो अटूट अनुराग है इसके बदले में तुम्हें इसे क्या देना चाहिए इसे अच्छी तरह सोच लो।

पृ. २९५—सामान्यप्रतिपत्तिपूर्वकं=सामान्या प्रतिपत्तिः पूर्वा यस्मिन् कर्मणि तत् यथा स्यात्तथा सामान्यप्रतिपत्तिपूर्वं तदेव सामान्यप्रतिपत्तिपूर्वकम्। तुम अन्य पत्नियों को जिस आदर और प्रेम से देखते हो उसी आदर और प्रेम से इसे भी देखना। भाग्य-धीनम् इत्यादि—अन्य सब पदार्थ—अच्छे वस्त्र, उत्तम आभूषण इत्यादि—भाग्य के अनुसार मिलते हैं। उनके विषय में लड़की के सम्बन्धी कुछ नहीं कह सकते। यहां 'स्त्रीबन्धुभिर्याच्यते' के स्थान पर 'वाच्यं वधूबन्धुभि.' पाठ अच्छा होगा इस नाटक के चार प्रसिद्ध श्लोकों में से यह दूसरा है।

पृ. २९७—शुश्रूषस्व गुरून्=ससुराल के वृद्धजनों की सेवा करना। विप्रकृतापि=पति के द्वारा अपमानित की जाने पर भी। रोषणतया=क्रोध से। प्रतीपं मास्म गमः=प्रतिकूल व्यवहार मत करना। भूयिष्ठं=बहुत। दक्षिण=अनुकूल, उदार। भोगेषु=सब प्रकार का सुख प्राप्त होने पर। अनुत्सेकिनी=घमंडरहित।

वाम.=जो बातें कहीं है उनके विरुद्ध व्यवहार करने वाली। आधय:=मनस्ताप। यह ससुराल जाते समय बेटी को पिता की शिक्षा है। भारतीय आदर्श पर ध्यान दीजिये। यह इस नाटक का तीसरा प्रसिद्ध श्लोक है।

पृ ३००—अभिजनवत'=उत्तम कुल में उत्पन्न। त्रिभवगुरुभि: कृत्यै'—घर में जितनी अधिक सम्पत्ति होती है उस घर में उतना ही अधिक काम भी होता है। सम्पन्न पुरुष की पत्नी होने के कारण रात-दिन बहुत से बड़े बड़े कामों में लगी रहोगी।

पृ. ३०१—प्राची इव=पूर्व दिशा की तरह। शुच=शोक को। शकुन्तला ने कण्व से कहा था कि आप से वियुक्त होकर मैं कैसे जीऊँगी। इस पर कण्व कह रहे हैं कि यह दु ख तुम्हें थोड़े ही दिनों तक सतावेगा। अपने घर जाकर जब तुम गृहस्थी के कामों में लग जाओगी और तुम्हें लड़के बच्चे हो जायँगे तब तुम मेरे विरह को भूल जाओगी। सख्यौ एनम् इत्यादि—दोनों सखियों के प्रति शकुन्तला का प्रेम समान था। ऐसी अवस्था में यदि वह किसी को पहिले आलिङ्गन करे और किसी को बाद में, तो भेद प्रकट होगा। अत. उसने दोनों को एक साथ आलिङ्गन करने को कहा। यह चौथा श्लोक है।

पृ. ३०२—सदिगन्तमहीसपत्नी—दिगन्तै. सह सदिगन्ता, सदिगन्ता च सा मही च, तस्या. सपत्नी। दिगन्तपर्यन्त पृथ्वी की सौत बन कर। पृथ्वी भी राजा की पत्नी मानी जाती है। इसलिये उसकी रानी पृथ्वी की सौत हुई। दौष्यन्तिम्—दुष्यन्तस्य अपत्यं पुमान् तम्। 'अत इञ्'—अपत्यार्थ में इञ् प्रत्यय हुआ है। अप्रतिरथ—न विद्यते प्रतिरथ' यस्य तं। बेजोड़ बहादुर। तस्सन्निवेशितधुरेण—तस्मिन् सन्निवेशिता धू येन तेन। यहां समासान्त अच् प्रत्यय हुआ है। पुत्र को साम्राज्य का भार सौंप कर। कुछ लोग 'अभिजनवतो भर्तु:' इत्यादि पद्य के स्थान पर 'भूत्वा चिराय' इत्यादि पद्य को चौथा उत्तम पद्य मानते हैं।

पृ. ३०६—रचितपूर्वं=पहिले डाले हुए। उटजद्वारविरूढं=पर्णकुटी के द्वार पर पौधे के रूप में उगे हुये। नीवारबलिं=पालतू पशु-पक्षियों के खाने के लिये डाला हुआ नीवार-धान्य। यहां बलि शब्द पञ्च महायज्ञ वाले बलि के लिये नहीं आया है। क्योंकि वह तो सिद्धान्न का होता है। सिद्धान्न से पौधे नहीं उग सकते। यहां बलि से पौधों के उगने की बात कही गई है। अतः यह बलि शब्द तपोवन की लड़कियों द्वारा वहां के पशु-पक्षियों के खाने के लिये डाले कच्चे नीवार धान्य का बोधक है। ये पौधे उटज के द्वार पर ही उगे होने के कारण हर बार बाहर भीतर आते जाते कण्व को शकुन्तला की याद दिलावेंगे।

पृ. ३०८—अर्थ.=धन। परिग्रहीतु=स्वामी के घर। चिरस्य निक्षेप=बहुत काल से रखे हुए धरोहर को। अर्पयित्वा=लौटा कर। कण्व शकुन्तला के पति के घर भेज कर ऐसा अनुभव कर रहे हैं मानों उनके सिर से बहुत बड़ा बोझ उतर गया हो।

# पंचम अङ्क

पृ. ३०९—कञ्चुकी—यह अन्तःपुरः में काम करने वाला वृद्ध नौकर है। कञ्चुक अथवा लम्बा कुरता पहिनने के कारण इसे कञ्चुकी कहते हैं। यह ब्राह्मण होता है। यह अनेक गुण-सम्पन्न और सर्वकार्य-कुशल होता है। अन्तःपुरचरो वृद्धो विप्रो गुणगणान्वितः। सर्वकार्यार्थकुशलः कञ्चुकीत्यभिधीयते'—भरतः। 'ये नित्यं सत्यसम्पन्नाः कामदोषविवर्जिताः। ज्ञानविज्ञानकुशलाः कञ्चुकीयास्तु ते स्मृताः'—मातृगुप्ताचार्य.। संस्कृत नाटकों में प्रथम बार प्रवेश करते ही यह अपनी वृद्धावस्था पर दु.ख करता हुआ देखा जाता है। कञ्चुकः अस्यास्तीति कञ्चुकी।

पृ. ३१०—आचारः इति—कञ्चुकियों का यह कर्तव्य है इस लिये। अधिकृतेन = नियुक्त। अवरोधगृहेषु = जनानखाने में। वहुतिथे = वहुत अधिक। 'तस्य पूरणे डट्—इस नियम से डट् प्रत्यय करके 'वहुपूगगणसङ्घस्य तिथुक्'—इस नियम से तिथुक् आगम किया गया है। प्रस्थानविक्लवगतेः—प्रस्थाने विक्लवा गतिः यस्य तस्य। चलते समय लड़खड़ाती हुई गति वाले।

पृ. ३११—अभ्यन्तरगताय = अन्त.पुरः में स्थित। स्वम् अनुष्ठेयं = अपना काम। अकालक्षेपार्हं = जिसमें देर नहीं लगाई जा सकती। आं ज्ञानम् इत्यादि—बुढ़ापे के कारण कञ्चुकी भूल गया था कि उसे क्या करना है। जरा सोचने पर उसे याद आई कि महाराज को कण्व के शिष्यों के आगमन की सूचना देनी है। लङ्घ्यते तमसा पुनः—फिर अज्ञान से ढंक जाती है। बूढे आदमी की बुद्धि क्षण भर में जागती है और पुनः क्षण भर में लुप्त हो जाती है। इसकी उपमा बुझते हुए दीप से दी गई है। क्योंकि उसकी लौ क्षणभर में तेज और क्षण भर मे मन्द हो जाती है।

पृ. ३१२—प्रजा. स्वाः प्रजाः इव = अपनी प्रजा को अपनी सन्तान की तरह। तन्त्रयित्वा = अच्छे मार्ग पर चला कर। विविक्तम् = एकान्त। यूथानि सञ्चार्य = झुण्डों का नेतृत्व करके।

पृ. ३१३—अनतिपात्यम्—इस वाक्य में यदि 'देवस्य' को कर्ता माना जाय तो 'महाराज देर नहीं लगाते' ऐसा अर्थ होगा यदि 'मया' इस पद का अध्याहार करके उसे कर्ता माना जाय तो 'मुझे देर नहीं लगाना चाहिये' ऐसा अर्थ होगा। धर्मासनात्—राजा दरवार में जिस आसन पर बैठ कर न्याय करते है उसे धर्मासन कहते हैं।

पृ ३१४—षष्ठांशवृत्तः—राजा अपनी प्रजा की आमदनी का छठा भाग कर के रूप में लेता है। अत उसे 'षष्ठांशवृत्ति' कहते हैं।

पृ. ३१५—चरितार्थता = अभीष्टसिद्धि। अतिश्रमापनयनाय न—यहां 'अति' का अन्वय 'अपनयन' से है। अतिशयेन श्रमापनयनं तस्मै। जिस प्रकार हाथ में

पकड़ा हुआ छाता जितना आराम देता है उसकी अपेक्षा अधिक कष्ट देता है। उसी प्रकार राज्य राजाओं को जितना सुख देता है उसकी अपेक्षा अधिक कष्ट देता है।

पृ. ३१७—अतनुषु इत्यादि—बहुत सम्पत्ति की अवस्था में भाई-बन्धुओं में झगड़ा होने पर तुम उनका विभाग करके झगड़ा मिटाते हो। यहाँ 'सविभक्ताः' यह पाठ ठीक नहीं है। इसका अर्थ करने में बहुत खींचातानी करनी पड़ती है। बम्बई संस्करण का 'ज्ञातयः सन्तु नाम' पाठ अच्छा है। बहुत धन रहने पर सगे सम्बन्धी भले ही साथ रहें। यदि 'संविभक्ता.' रखना है तो 'प्रतनुषु विभवेषु' कर देना चाहिए। धन कम हो जाने पर सम्बन्धी साथ छोड़ देते हैं। त्वयि तु इत्यादि-प्रजा के बन्धु का कार्य आप में समाप्त होता है। अर्थात् आपही सच्चे बधु हैं।

पृ. ३१८—गोवृन्दारक इत्यादि—दिन भर परिश्रम करके थके हुए बल को यदि सायंकाल कहा जाय कि तुम श्रेष्ठ बैल हो तो क्या उसकी थकावट दूर हो जायगी? विदूषक की उक्ति की व्यञ्जना यह है कि परिश्रम करके थका हुआ राजा वैतालिकों के मुख से अपनी तारीफ सुन कर ताजगी का अनुभव कर रहा है; यह अजब सी बात है। सस्मितं—विदूषक की बात सुन कर राजा हँस देता है। क्योंकि उसके पास विदूषक की बात का कोई जवाब नहीं है।

पृ. ३२१—इस पद के एक वाच्याथ और दो व्यङ्ग्यार्थ हैं। वाच्यार्थ आम्र-मञ्जरी, कमल और भ्रमर के पक्ष का है। दो व्यङ्ग्यार्थों में से एक राजा और हंसवती के पक्ष का और दूसरा राजा और शकुन्तला के पक्ष का है। राजा आम्रमञ्जरी और हंसवती के पक्ष का अर्थ समझता है। शकुन्तला के पक्ष का अर्थ दुर्वासा के शाप के कारण उसे समझ में नहीं आया। प्रेक्षक तीनों अर्थ समझते हैं।

पृ. ३२२—सकृत्कृतप्रणयोऽयं जनः—यहा 'अय जन.' यह हंसवती और राजा दोनों में से किसी एक के लिए माना जा सकता है। हंसवती मेरे द्वारा केवल एक बार प्रेम की गई। अथवा मैंने हंसवती के साथ केवल एक बार प्रेम किया। हसवतीमन्तरेण=हसवती के विषय में। उपालम्भनम् आगतोऽस्मि= ताना मारा गया हूँ।

पृ. ३२३—गृहीतस्त्वया इत्यादि—तुमने दूसरे के हाथों से भालू की चोटी पकड़ी है। इसी अवस्था में जीवन से निरास मुझ असहाय का छुटकारा कैसे हो सकता है? राजा ने विदूषक से हंसवती को समझाने के लिए कहा। उसी पर विदूषक ने यह कहा। यहा विदूषक हसवती को भालू और अपने को उसकी चोटी पकड़ने वाला समझता है। राजा पर कुपित हसवती विदूषक की न मालूम क्या दुर्दशा करेगी यह सोच कर वह जीवन से निराश है और अपने को असहाय समझता है। जो भालू की चोटी पकड़ेगा उसी पर तो भालू चोट करेगा। वह यह तो देखेगा नहीं कि किसकी आज्ञा से चोटी पकड़ी गई है।

पृ. ३२४—रम्याणि इत्यादि—हंसवती का गाना सुन कर राजा किसी इष्टजन के विरह का अनुभव कर रहा है। यह इष्टजन शकुन्तला है। दुर्वासा के शाप के कारण उसे अपनी उत्कण्ठा का कारण समझ में नहीं आ रहा है। वह अपनी उत्कण्ठा को पूर्वजन्म के किसी प्रिय व्यक्ति के विरह का फल समझ रहा है।

पृ. ३२५—उपत्यका = पर्वत के पास की भूमि। देवः प्रमाणम् = जैसी महाराज की आज्ञा।

पृ. ३२६—अग्निशरण = अग्निशाला।

पृ. ३२७—सम्मार्जन = झाड़ू देना, लीपना, सफाई करना। अलिन्द = दरवाजे के सामने का चबूतरा। उपोढतपसां = जिन्होंने तपस्या का व्रत ग्रहण किया है।

पृ. ३२८—मम अपरिचितैः = मुझे न जानने वाले लोगों द्वारा। वीरुधां प्रसवः = लताओं से उत्पन्न होने वाले फूल, फल। विष्टम्भितः = नष्ट कर दिया। कुछ पुस्तकों में 'मम अपचरितैः' पाठ है। मेरे दुष्कर्मों के कारण। यह माना जाता है कि राजा के दुष्कर्मों का फल प्रजा को भोगना पड़ता है। आरूढबहुप्रतर्क = आरूढाः बहवः प्रतर्काः यस्मिन् तत्। बहुत प्रकार के तर्क करने वाला। अपरिच्छेदाकुलं = अपरिच्छेदेन आकुलं। निश्चय न होने के कारण घबड़ाया हुआ

पृ. ३२९—भुजदण्डनिर्वृते। भुजदण्डेन निर्वृते। भुजदण्ड से पालित समाजयितुम = अभिनन्दन करने के लिए। अभिन्नस्थितिः = अभिन्ना स्थिति येन सः। लोकमर्यादा का उल्लङ्घन न करने वाला।

पृ ३३०—वर्णानाम, अप्रकृष्टः अपि = वर्णों में जाति अथवा कर्म में नीच। अपथं न भजते = कुमार्ग पर नहीं जाता। न पन्थाः इत्यपथम्। यह नित्य नपुंसक है। जनाकीर्ण—मनुष्यों से भरा हुआ। हुतवहपरीतम् इव=आग लगे हुए की तरह। शार्ङ्गरव एकान्त में रहने वाला था। इस लिये वह मनुष्यों से भरे हुये नगर को देख कर घबड़ा गया। संवेगः = घबड़ाहट। अभ्यक्त = तेल लगाया हुआ। प्रबुद्धः=जागा हुआ।

पृ ३३१—स्वैरगतिः = स्वतन्त्र। शारद्वत नगर के लोगों को अज्ञान में पड़े देखकर दुःखी हो रहा है। शार्ङ्गरव की अपेक्षा शारद्वत अधिक प्रबुद्ध प्रतीत होता है।

पृ ३३२—प्रागेव मुक्तासनः—राजा खड़ा होकर ऋषियों की प्रतीक्षा कर रहा था।

पृ. ३३३—तथापि वयमत्र इत्यादि—पुरोहित ने राजा के विनय की प्रशंसा की। परन्तु शार्ङ्गरव को कोई आश्चर्य नहीं हुआ। उसके विचार से राजा ने वही किया जो किसी सभ्य पुरुष को करना चाहिए। वह दरबारी चापलूसी से अपरिचित होने के कारण खरी सुनाने वाला था।

पृ. ३३५—अवगुण्ठनवती=घुंघुट वाली। इससे यह स्पष्ट है कि घुंघुट की प्रथा

बहुत पुरानी है। यह कहना ठीक नहीं है कि परदे की प्रथा मुसलमानों के साथ भारत आयी। 'असूर्यंपश्या' आदि शब्दों का प्रयोग पाणिनीय व्याकरण में भी मिलता है। कुछ लोगों का मत यह है कि प्राचीन काल में यज्ञ आदि अवसरों पर स्त्रियां सबके सामने आती थीं'। अतः परदे की प्रथा तो भारत में थी नहीं। अवगुण्ठन की वात तो वह नव वधू और धनिक घर की स्त्रियों का आभूषणमात्र था। असूर्यंपश्या आदि शब्द भी केवल सौकुमार्य व्यक्त करते हैं। उनसे परदे की प्रथा का समर्थन नहीं होता। नातिपरिस्फुटशरीरलावण्या—नातिपरिस्फुटं शरीरस्य लावण्यं यस्या सा। अथवा—नातिपरिस्फुटं शरीरं लावण्यं च यस्याः सा। घूँघट के कारण और शार्ङ्गरव आदि मुनियों के बीच में होने के कारण शकुन्तला का शरीर और लावण्य स्पष्ट नहीं दिखाई देता था। यहां शकुन्तला की उपमा पकने के कारण पीले पत्तों पर पड़े कोमल पत्ती से दी गई। शार्ङ्गरव आदि पके पत्ते हैं और शकुन्तला कोमल पत्ती है।

पृ. ३३६—कुतूहलगर्भः इत्यादि—कुतूहल से भरा होने पर भी मेरा तर्क काम नहीं कर रहा है। किशोरकेलिकार ने कुतूहलगर्भ होना अप्रसरण में हेतु माना है और 'प्रनिहतः' का अर्थ 'उपहित.' किया है। यह ठीक नहीं प्रतीत होता। कुतूहल होने से तो अधिक तर्क करने की इच्छा होती है। वह गलत होने के कारण ठीक लक्ष्य पर न पहुँचे यह बात भिन्न है। वस्तुत यहां 'कुतूहलगर्भं प्रहितो न मे तर्कः प्रसरति' अथवा 'कुतूहलगर्भोऽपि हतो न मे तर्कःप्रसरति' पाठ होना चाहिये। भवतु अनिर्वर्ण्यम इत्यादि—यह उक्ति राजा के चरित्र को ऊपर उठाती है। अनेक भार्या वाला होने पर भी दूसरे की विवाहित स्त्री को देखने की उसकी प्रवृत्ति नहीं है।

पृ. ३४२—एकैकस्य इत्यादि—किशोरकेलिकार ने इस चरण का अन्वय इस प्रकार माना है—एकैकस्य एकस्मिन् चरिते एकः किं भणतु। परस्पर के एक प्रकार के चरित्र में तीसरा क्या कहे? तुमने उसको प्रेम किया, उसने तुम्हें चाहा। दोनों ने तीसरे किसी से कुछ नहीं पूछा। इस प्रकार दोनों का चरित्र एक ही तरह का हुआ। इसका अन्वय इस प्रकार से भी हो सकता है—एकैकस्य चरिते एकः एकस्मिन् किं भणतु। परस्पर के चरित्र में तीसरा आदमी दोनों में से एक को क्या कहे? एकैकस्य=परस्पर के। यहां द्विरुक्ति वीप्सा का बोधक है। द्विरुक्त 'एक' शब्द बहुव्रीहिवत् माना जाता है। बहुव्रीहिवत् मानने से समास के दोनों खण्डों में सुब्लोप और पूर्व खण्ड को पुंवद्भाव होता है। ऐसा सम्पूर्ण पद सर्वनाम माना जाता है। यहां गौतमी की दोनों उक्तियों के बीच में राजा की उक्ति 'आर्ये कथ्यताम्' असंगत प्रतीत होती है। शार्ङ्गरव की बात सुनने पर राजा के मन में इतनी स्थिरता कैसे हो सकती है कि वह गौतमी को अपनी बात कहने को अनुमति दे। हां, गौतमी धड़ाके से अपनी बात कह जाय यह हो सकता है।

पृ. ३४३—किमिदमुपन्यस्तं=मेरे सामने यह क्या उपस्थित किया गया? किं नाम इत्यादि=क्या, आप कहते हैं मेरे सामने यह क्या रक्खा गया? आप तो स्वयं ही दुनियां में क्या होता है इसे अच्छी तरह जानते हैं।

पृ. ३४६—किं कृतकार्यद्वेषात् इत्यादि—शार्ङ्गरव का आशय यह है कि राजा ने पहिले तो शकुन्तला से प्रेम सम्बन्ध स्थापित किया। परन्तु बाद में विचार करने पर उसे वह अच्छा न लगा। इसीलिये अब उसे छिपा रहा है। मूर्च्छन्ति=बढ़ते हैं, उत्पन्न होते हैं। मूर्च्छा मोहसमुच्छ्राययोः—सि. कौ.। समुच्छ्राय माने वृद्धि।

पृ. ३४७—विशेषेणाधिक्षिप्तोऽस्मि=मेरी बहुत अधिक भर्त्सना की गई।

पृ. ३४८—कुन्दमन्तस्तुषारं—शकुन्तला के साथ तुषार के बूंद से भरे कुन्द के फूल की उपमा दी गई है। क्योंकि जैसे कुन्द के पेट में तुषार है वैसे ही शकुन्तला के पेट में बच्चा है। इसके अतिरिक्त सौकुमार्य और सौन्दर्य में भी दोनों समान हैं।

पृ. ३४९—अहो, धर्मावेक्षिणः इत्यादि—यह उक्ति राजा के चरित्र पर प्रकाश डालती है। राजा को अपने सुख की अपेक्षा धर्म का अधिक ध्यान है।

पृ. ३५०—अक्षत्रियं मन्यमानः=अपने को अक्षत्रिय मानते हुए। शकुन्तला के पेट में बच्चा है। इससे यह स्पष्ट है कि उसका किसी पुरुष से समागम हो गया है। ऐसी अवस्था में यदि राजा उसे स्वीकार करे तो दूसरे की वस्तु का अपहार होगा। क्षत्रिय का धर्म अपहरण करना नहीं, रक्षा करना है।

पृ. ३५१—दूरारोहिणी—बहुत ऊँचे बढ़ने वाली। शकुन्तला के मन में बड़ी बड़ी आशायें थीं। वह समझती थी कि अब मैं रानी बनूंगी। परन्तु जब राजा ने उसे नहीं पहिचाना तब उसकी आशालता मूल से कट गई। मा तावत्—इसका अन्वय 'विमानय.' से करना चाहिये। मुनि का अपमान=मत करो। कुछ लोग मा तावत्' के बाद 'प्रतिपद्यस्व' का अध्याहार करके इस अंश का अर्थ स्वतन्त्र रूप से करते हैं। इस अवस्था में 'कृताभिमर्शाम' इत्यादि श्लोक का पूर्वार्द्ध सोल्लुंठन अथवा धमकी की उक्ति समझनी चाहिये। मत स्वीकार करो। तुम्हारे जैसे चोर के साथ सत्पात्र का सा व्यवहार करने वाले मुनि का अपमान करो। अथवा—मुनि का अपमान करते हो? जानते नहीं क्या परिणाम होगा? कृताभिमर्शा=रगड़ी हुई। अर्थात् जिसके साथ तुमने चोरी से संभोग किया। अनुमन्यमानः=स्वीकृति देने वाला।

पृ. ३५२—मुष्टं=चुराये हुए। प्रतिग्राहयता=अर्पण करने वाला। पात्रीकृतः=सत्पात्र बनाये गये हो।

पृ. ३५३—अथवा संशयित इत्यादि—स्त्रियां अपने पति को आर्यपुत्र कहती हैं। परन्तु जब राजा ने शकुन्तला को पहिचाना ही नहीं तब वह उस सदाचार का पालन कैसे कर सकती है। अतः उसने बदल कर 'पौरव' शब्द से संबोधन किया है।

पृ ३५५—व्यपदेशं=कुलको। आविलयितुं=गन्दा करना। समीहसे=चाहती हो। कूलङ्कषा=तट को काटने वाली। सिन्धुः=नदी। ओघं=जल प्रवाह को।

पृ. ३५७—शक्रावतार=एक स्थान का नाम है। शचीतीर्थ=एक पवित्र जलाशय का नाम है। प्रत्युत्पन्नमतित्वं=हाजिर जवाबी।

पृ. ३५८—नलिनीपत्रभाजनगतं=कमल के पत्ते के बरतन में रखा हुआ। दोने में रखा हुआ।

पृ. ३५९—मृगपोतकः=मृग का बच्चा। उपच्छन्दितः=प्यार करके खुश करना चाहा। उपगतः=पास आया। तेन प्रणयः कृतः=वह पीने लगा। स्वगणे=अपने मण्डल में। आरण्यके=जङ्गल में रहने वाले।

पृ. ३६१—स्त्रीणाम् इत्यादि—इस पद्य का सीधा अर्थ कोकिल के पक्ष का है। इसके व्यङ्ग्यार्थ के रूप में शकुन्तला की उत्पत्ति की कथा झलकती है। 'परभृता.' यह पद मेनका का व्यञ्जक है। वेश्या होने के कारण वह दूसरों के द्वारा पाली जाती थी। 'स्वमपत्यजातं' यह मेनका की लड़की शकुन्तला का व्यञ्जक है। 'अन्यद्विजैः' यह पद कण्व का व्यञ्जक है। 'अन्तरिक्षगमनात् प्राक्' यह शकुन्तला को जन्म देकर आकाश में उड़ जाने के पहिले के काल का व्यञ्जक है। यह श्लोक सुनकर शकुन्तला ने अपनी उत्पत्ति के संबध का व्यङ्ग्यार्थ अवश्य समझा होगा। व्यङ्ग्यार्थ के आधार पर यह जानकर कि राजा उसे पहिचान कर भी न पहिचानने का नाटक कर रहा है उसे क्रोध आना स्वाभाविक है। इसके अतिरिक्त यह जानकर कि राजा उसे एक परभृता की लड़की समझता है, उसका क्रोध चरम सीमा तक पहुँच गया होगा। यही कारण है कि वह चतुर्थ अङ्क में दी हुई कण्व की शिक्षा को भूलकर आगे की उक्ति में राजा को 'अनार्य' और धोखेबाज कहती है। आखिर सहन करने की एक हद होती है। कुछ लोगों के मत में यह पद्य आगे आने वाली कथा की सूचना देता है। 'परभृताः' यह शकुन्तला का सूचक है। 'स्वमपत्यजातं' यह भरत का सूचक है। 'अन्यद्विजैः' यह मारीच के आश्रम में रहने वाले ऋषियों का सूचक है। 'प्रागन्तरिक्षगमनात्' यह स्वर्ग से लौटते समय शकुन्तला से राजा की भेंट होने के पहिले के काल का सूचक है। स्वर्ग से लौटते समय राजा की शकुन्तला से भेंट होने के पहिले मारीच के आश्रम के ऋषियों ने शकुन्तला के पुत्र भरत को पाला था। अन्तरीक्षम्—अन्तः ईक्ष्यते इति अन्तरीक्षम्, कर्मणि घञ्। अन्त. ऋक्षाणि यस्य तत् अन्तरिक्षम्। पृषोदरादित्वात् ह्रस्वम्।

पृ. ३६२—धर्मकञ्चुकव्यपदेशिनः—धर्म एव कञ्चुकः तेन व्यपदिशति तस्य। धर्म का चोंगा पहिन कर अपने को धार्मिक कहने वाले। तृणच्छन्नकूपोपमस्य—तृणैः छन्नः यः कूपः सः उपमा यस्य तस्य। घास से ढके कूएँ के समान। घास से

ढके कुएँ को जमीन समझकर यदि कोई पैर रखे तो नीचे गिर जायगा। अर्थात् धोखेबाज। राजा को सत्पुरुष समझ कर शकुन्तला ने सम्बन्ध किया। परन्तु वह धोखेबाज निकला।

पृ. २६३—अविभ्रमः=श्रृङ्गार के विकार से रहित। अर्थात् सच्चा। बनावटी क्रोध में श्रृङ्गार का विकार झलकता है। न तिर्यक् इत्यादि इस पद्य में क्रोध की अवस्था का चित्र खींचा गया है। पदेषु न सङ्गच्छते—क्रोध में मनुष्य सच झूठ सब कह देता है। शकुन्तला जो कह रही है वह मेरे विषय में घटता नहीं।

पृ. २६५—भेदात् भ्रुवोः इत्यादि—अति क्रोध से अत्यधिक लाल आँखों वाली इस रमणी ने, टेढी भौहों के बीच से अलग हो जाने के कारण, मानो काम का धनुष तोड़ डाला। जब भौहें अत्यधिक चढ़कर टेढ़ी हो जाती हैं तो वे बीच से अलग हुई सी प्रतीत होती हैं। ऐसी अवस्था में ऐसा मालूम होता है मानो प्रत्यञ्चा को बहुत तान देने के कारण धनुष बीच से टूट गया हो।

पृ २६७—इत्थमप्रतिहतम् इत्यादि—इस वाक्य तथा इसके आगे के अतः परीक्ष्य' इत्यादि श्लोक के द्वारा कालिदास प्रेमविवाह के विषय में अपने विचार व्यक्त कर रहे हैं। उनके मत में प्रेमविवाह खतरनाक होता है। युवक और युवतियाँ एक दूसरे को अच्छी तरह समझे बिना काम के वशीभूत शरीर-संबंध में कूद पड़ते हैं। प्राय. इसका परिणाम अप्रिय होता है। संभव है कालिदास के काल तक प्रेम-विवाह की प्रथा लोक में अप्रिय हो गई हो।

पृ. २६८—असम्भृतदोषैः—जो दोष नहीं किया वह दोष लगाकर।

पृ. २६९—परातिसन्धानम् इत्यादि—राजा लोग राजनीति विद्या के रूप में दूसरों को धोखा देकर अपना काम सिद्ध करना सीखते हैं।

पृ. २७२—वत्स, शार्ङ्गरव इत्यादि—गौतमी स्त्री है। अत. उसकी शकुन्तला के साथ अधिक सहानुभूति है।

पृ २७३—पुरोभागिनी—दूसरों के दोष देखने वाली। शकुन्तला ने राजा और शार्ङ्गरव आदि दोनों पक्षों के दोष दिखलाये। देखिये पृ. २७२ 'अहमिदानीम्' इत्यादि। परन्तु बिना आज्ञा के शार्ङ्गरव आदि के पीछे जाने से उसका दोष हो गया। उसको उसने नहीं देखा।

पृ २७४—पतिगृहे इत्यादि—यह वाक्य भी कालिदास का हृदय व्यक्त करता है। विवाह होने पर स्त्रियों के कर्त्तव्य के विषय में कालिदास का यह मत है।

पृ. २८१-स्त्रीसंस्थान-स्त्रिया. सस्थानम् इव सस्थान यस्य तत्। स्त्री के आकार का। आरात्=समीप। इस पद्य के उत्तरार्ध की व्याख्या अनेक प्रकार से की जाती है। परन्तु सीधा अर्थ यह मालूम होता है —अप्सरास्तीर्थ के पास तेजोमयी स्त्री के आकार की एक मूर्ति प्रकट हुई और इसे गोद में उठाकर गायब हो गई।

पृ. ३८२—प्रत्याविष्ट—छोड़ दिया है।

पृ ३८३—कामम् इत्यादि=त्यागी हुई मुनि की लड़की हमारी भार्या है यह बात हमें भले ही याद न आती हो। प्रत्याययन्तीव=विश्वास दिलाता है।

पृ. ३८४—अङ्कावतारः पृ. ३८४ से पृ. ३९७ तक के अंश को इस संस्करण में अङ्कावतार लिखा गया है। साहित्यदर्पणकार का भी यही मत है। दर्पणकार ने लिखा है कि— अङ्कान्ते सूचितः पात्रैस्तदङ्कस्याविभागत । यत्राङ्कोऽवतरत्येषोऽङ्कावतार इति स्मृत । यथा—अभिज्ञाने पञ्चमाङ्के पात्रैः सूचितः षष्ठाङ्कस्तदङ्कस्याङ्गविशेष इवावतीर्णः। परन्तु अन्य संस्करणों में इस अंश को प्रवेशक माना गया है। 'प्रवेशकोऽनुदात्तोक्त्या नीचपात्रप्रयोजितः। अङ्कद्वयान्तर्विज्ञेय शेषं विष्कम्भके यथा'। राघवभट्ट ने इस अंक को प्रवेशक माना है।

पृ. ३८५—कुम्भीलक=चोर। महामणिभासुरम्=अमूल्य रत्न जड़ा होने से चमकता हुआ। उत्कीर्णनामाक्षर=जिस पर नाम खुदा है।

पृ. ३८६—धीवर=मल्लाह। मा अन्तरा प्रतिबधान—बीच में मत रोको।

पृ. ३८७—आवुत्त=भगिनीपति। लप=बोल। बडिश=मछली मारने की कटिया। आजीव.=जीविका।

पृ. ३८८—श्रोत्रियः=यज्ञ करने वाला अग्निहोत्री ब्राह्मण।

पृ. ३८९—कल्पित =काटा। आगम.=प्राप्ति की कथा। आमिषगन्ध=मांस की दुर्गन्ध।

पृ. ३९०—ग्रन्थिच्छेदक=गिरहकट। गोपुरद्वारे=नगर के द्वार पर। सम्भवतः यह शब्द यहां राजमहल के फाटक के लिए आया है।

पृ. ३९१—अवसरोपसर्पणीया.=राजाओं के पास मौका देखकर जाया जाता है।

पृ. ३९२—स्वकुल्यानाम्=अपने कुल के लोगों का। उपपन्न.=ठीक है।

पृ ३९३—तव क्रीतक मे जीवितम्=आपने मेरी जिन्दगी खरीद ली है। सम्मित=तुल्य बराबर।

पृ. ३९५—अभिमत. जन =प्रियजन। पर्युत्सुकमना.=उत्कण्ठित।

पृ. ३९६—सुरामूल्य=शराब का दाम। शराब पीने के लिए। कादम्बरीसाक्षिक=शराब को साक्षी रख कर। शौण्डिकालय=शराब चुवाने वाले के घर। शराब की दुकान पर। यह दृश्य उस समय की सामाजिक अवस्था पर प्रकाश डालता है। ऐसा प्रतीत होता है कि उस समय के पुलिस अधिकारी अशिक्षित होते थे। उच्च पद पर राजवंश से संबंध रखने वालों की नियुक्ति होती थी। राजपुरुष अपराधियों को उनसे अपराध स्वीकार कराने के लिये कष्ट देते थे। परन्तु वे राजाज्ञा का पालन बड़ी ईमानदारी से करते थे। वे घूस नहीं लेते थे। काम हो

जाने पर यदि कोई इनाम दे तो ले लेते थे। निम्न वर्ग के लोगों में शराब पीने की प्रथा थी। प्रायः लोग अपना जन्मसिद्ध पेशा करना अपना कर्त्तव्य समझते थे। चोरी आदि अपराधों के लिये प्राण-दण्ड तक दिया जाता था। धीवर की 'पशुमारण कर्मदारुणः' इत्यादि उक्ति से मालूम पड़ता है कि बौद्ध धर्म धीरे-धीरे बढ़ रहा था।



## षष्ठ अङ्क

पृ. ३९७—आकाशयानेन = आकाश मार्ग से। अप्सराओं को उड़ने की शक्ति होती है। उन्हें विमान की आवश्यकता नहीं होती। मिश्रकेशी—अन्य संस्करणों में यहां प्रवेश करने वाली अप्सरा का नाम सानुमती है। इस संस्करण में उसका नाम मिश्रकेशी माना गया है।

पृ. ३९८—पर्यायनिर्वर्तनीयं = यह नियम था कि वारक्रम से एक अप्सरा अप्सरस्तीर्थ पर उपस्थित रहे। उस दिन मिश्रकेशी की पारी थी। अतः वह कार्य उसने संपन्न किया। अप्सरस्तीर्थसन्धिष्टम्—अप्सरा योनि में उत्पन्न मेनका आदि अप्सराओं का कहा हुआ। कुछ पुस्तकों में 'अप्सरस्तीर्थसान्निध्य' पाठ है। यह पाठ अच्छा मालूम पड़ता है। तथावत्········तावत्—किशोरकेलिकार ने इस अंश की जैसी व्याख्या की है उस प्रकार यहां 'तत् व्यर्थ' हो जाता है। जहां उसका प्रयोग किया गया है वहां वह ठीक नहीं बैठता। यदि उसका प्रयोग करना ही है तो उसे 'साम्प्रतं' के पास लाना चाहिये। हिन्दी का अनुवाद दूसरे ही मार्ग पर जा रहा है। यदि उसे ठीक माना जाय तो 'साम्प्रत' व्यर्थ हो जायगा। इसके अतिरिक्त अनुवाद से यह झलकता है कि कुबेर का स्नान होने के पहिले ही मिश्रकेशी राजा का वृत्तान्त देखने चली जाती है। इस अवस्था में राजा का वृत्तान्त जानने के बाद उसे कुबेर के स्नान के समय पुनः अप्सरातीर्थ पर आना चाहिये। परन्तु वह उसका नाम भी नहीं लेती। उद्यान में राजवृत्तान्त जानने के बाद वह वहां से सीधे शकुन्तला के पास चली जाती है। देखिये पृ. ४८१। अनुवाद को ठीक मानने से एक और कठिनाई उपस्थित होती है। मिश्रकेशी कुबेर के स्नान का समय होने के पहिले ही राजा का वृत्तान्त जानने के लिये उद्यान चली जाती है। वहां वह प्रायः मध्याह्नोत्तर दो बजे के समय तक रुकती है। क्या इतनी देर तक कुबेर के स्नान का समय ही नहीं होता? इन्हीं सब कठिनाइयों के कारण जो पाठ इस संस्करण में अपनाया गया है वह ठीक नहीं है। बम्बई संस्करण का पाठ अच्छा प्रतीत होता है। वह पाठ इस प्रकार है—निर्वर्तितं मया पर्यायनिर्वर्तनीयम् अप्सरस्तीर्थसान्निध्यं यावत् साधुजनस्याभिषेककालः इति, साम्प्रतम् आदि।

पृ. ३९९—शरीरभूता = अपने शरीर के समान प्यारी शकुन्तला मेनका की लड़की है। मिश्रकेशी भी एक अप्सरा है। इस नाते मेनका उसकी बहिन हुई। बहिन की लड़की होने के कारण शकुन्तला उसे अपने शरीर के समान प्यारी हुई। तथा च इत्यादि—मेनका ने मुझे पहिले ही से लड़की का समाचार लेने के लिये कह रखा है। उपस्थितोत्सवेऽपि दिवसे—वसन्त ऋतु में मदनोत्सव या वसन्तोत्सव मनाया जाता है। इस अवसर पर कामदेव का पूजन किया जाता है। लोग एक दूसरे पर अबीर रंग आदि डालते हैं। आजकल यह उत्सव होली के नाम से प्रसिद्ध है। विभवः = सामर्थ्य।

पृ. ४००—प्रणिधानेन=समाधि के द्वारा, योगबल से। तिरस्करिण्या विद्यया-यह एक विद्या है। इसे जानने वाला सबको देख सकता है, परन्तु उसको कोई नहीं देख सकता।

पृ. ४०१—आताम्रहरितवृन्तम्=ज़रा लाल और हरे वृन्त वाला। उच्छ्वसितमिव=प्राण की तरह, प्राण के समान। क्षणमङ्गल्यं—मङ्गलाय हितं मङ्गल्यं, क्षणेषु मङ्गल्य क्षणमङ्गल्यम्, उत्सवों में मङ्गलकारक। नियच्छामि=निश्चय करती हूँ। ज़रा लाल और हरे, उत्सवों में मङ्गलकारक दिखाई देने वाले इस आम के अङ्कुर को मैं वसन्त के प्राण के समान समझती हूँ। परभृतिके—एक का नाम परभृतिका और दूसरी का नाम मधुकरिका है। कालिदास के नामों के चुनाव पर ध्यान दीजिये। वसन्तऋतु में कोयल और भ्रमरी मस्ताती हैं।

पृ. ४०२—अग्रपदे परिस्थिता भूत्वा = पैर के पंजों पर खड़ी होकर। चूतप्रसवं= आम के बौर को।

पृ. ४०३—कपोतहस्तं—बन्द अञ्जलि। अञ्जलि के पीछे का भाग फूला हुआ होता है और आगे अङ्गुलियाँ सटकर चोंच की तरह हो जाती हैं। ऐसी अवस्था में उसका आकार कबूतर का-सा दिखाई देता है। मिलाये हुए हाथों का ऊपर का हिस्सा यदि खुला हो तो अञ्जलि होती है और यदि वह भी बन्द कर दिया जाय तो कपोतहस्त होता है।

पृ. ४०४—पञ्चाभ्यन्तरितः शरः = पाँच में से एक बाण। अरविन्द, अशोक, चूत, नवमल्लिका और नीलोत्पल ये कामदेव के पाँच बाण हैं।

पृ. ४०५—अनात्मज्ञे = अपने को न पहिचानने वाली। क्या तुम नहीं जानतीं कि तुम दासियाँ हो। तुम्हें राजा की आज्ञा के विरुद्ध नहीं जाना चाहिये। राजा की आज्ञा है कि वसन्तोत्सव न मनाया जाय। फिर भी तुम उसकी तैयारी कर रही हो यह अनात्मज्ञता है। अगृहीतार्थे आवाम्=हम दोनों को इस बात का पता नहीं था।

पृ. ४०८—मिश्रकेशी—नास्त्यत्र इत्यादि—मिश्रकेशी तिरस्करिणी विद्या के प्रभाव से कञ्चुकी वगैरह को दिखाई नहीं दे रही है। इसीलिये उसकी बातें भी

किसी को सुनाई नहीं दे रही हैं। उसकी उक्तियाँ प्रेक्षकों के लिये हैं। कतिचिद् दिवसानि=कुछ ही दिन हुए। चित्रकर्म अर्पयितुं=चित्र बनाने के लिये।

पृ. ४०९—बहुलीभूतोऽयमर्थः=यह बात फैल गई है, सबको मालूम हो गई है।

पृ. ४१०—भवत्योः कर्णपथं आयातं=आप दोनों ने सुना होगा। कौलीनं=अफवाह। पुरा यथा इत्यादि—मन्त्री आदि कर्मचारी पहिले की तरह रोज राजा से नहीं मिलते। क्योंकि दुःखी होने के कारण राजा उनसे मिलना नहीं चाहता। सारांश यह कि आजकल राजा राज्य के कार्य में विशेष ध्यान नहीं देता।

पृ. ४११—दाक्षिण्येन=अन्य रानियों के प्रति प्रेम व्यक्त करने के लिए आदरपूर्वक। अन्तःपुरेभ्यः—रानियों को। गोत्रेषु स्खलित =नाम की गलती करने पर। जब कोई पुरुष किसी स्त्री से गुप्त प्रेम करता है और रात दिन उसी का चिन्तन करता है तो अन्य स्त्रियों के साथ भी बातें करते समय उसके मुख से अचानक अपनी प्रेमिका का नाम निकल पड़ता है। नाम की इस गलती को गोत्रस्खलन कहते हैं। गोत्रस्खलन स्त्रियों को भी होता है। राजा शकुन्तला को बहुत प्रेम करता था। तथापि वह अन्य रानियों को यह मालूम नहीं होने देना चाहता था। अतः उनके साथ बातें करते समय वह बड़े प्रेम और आदर से उत्तर देता था। यह उसका दाक्षिण्य था। फिर भी कभी-कभी उसके मुख से गोत्रस्खलन हो जाता था। ऐसा होने पर वह लज्जा से सिर झुका लेता था।

पृ. ४१२—प्रभवतो वैमनस्यात्=बढ़ते हुए अथवा महान् मनस्ताप के कारण।

पृ. ४१३—वैमनस्यपरीतोऽपि=व्याकुल होने पर भी।

पृ. ४१४—वामप्रकोष्ठे इत्यादि—कफोणि (कोहनी) से लेकर मणिबन्ध (कलाई) तक के भाग प्रकोष्ठ कहते हैं। राजा के केवल बायें हाथ में कड़ा था। इस पर किशोरकेलिकार कहते है कि बायें प्रकोष्ठ में वलय धारण करना मङ्गलकारक होता है। यह ठीक नहीं प्रतीत होता। पुरुषों का दाहिना अङ्ग प्रधान होता है, बायाँ नहीं। सच बात यह मालूम पड़ती है कि कुछ काम करते समय दाहिने हाथ का कड़ा कहीं गिर पड़ा। विरहजन्य दुःख से राजा का चित्त अस्वस्थ होने के कारण उसका उधर ध्यान नहीं गया। अथवा पुरुषों में एक ही कड़ा पहिरने की प्रथा होगी। वह दाहिने हाथ में होना चाहिये। परन्तु चित्त अस्वस्थ होने के कारण भूल से बायें में पहिर लिया था। अथवा प्रथा के अनुसार दाहिने हाथ में पहिरना अलङ्कार होगा। विरह की अवस्था में अलङ्कार करना ठीक नहीं। तथापि कड़ा पहिरना आवश्यक है। अतः बायें हाथ में डाल लिया था। एकमेव काञ्चनं वलयं=केवल सोने का कड़ा। रत्नजड़ित नहीं। क्योंकि विशेष मण्डनविधि छोड़ दी थी। संस्कारोल्लिखितः=सान पर खरादा हुआ, अथवा परिष्कार के लिये खरादा हुआ। यहाँ 'संस्कार' का अर्थ 'सान' या 'परिष्कार' दोनों हो सकता है। न आलक्ष्यते=पता नहीं चलता।

पृ ४१५—प्रत्यादेशविमानिताऽपि—राजा ने शकुन्तला का परित्याग कर दिया। इससे उसका बड़ा अपमान हुआ। इस प्रकार परित्याग करके अपमानित की गई भी। अनुशयदुःखाय—पश्चात्तापजन्य दुःख का अनुभव करने के लिये।

पृ. ४१६—भूयोऽपि लङ्घित. इत्यादि—फिर शकुन्तला रूपी वायु इसके सिर पर चढ़ा है। न जाने इत्यादि = न मालूम इसकी चिकित्सा कैसी होगी।

पृ. ४१८—शिशिरविच्छेदरमणीये—शीतकाल के बीत जाने से अर्थात् वसन्त के आरम्भ होने के कारण रमणीय। निर्मक्षिकम्—मक्षिकाणां अभावः, मक्खियों तक का अभाव अर्थात् निर्जन। रन्ध्रोपपातिनः अनर्थाः—जब मनुष्य कष्ट में रहता है तब उस पर चारों तरफ से आपत्तियाँ आती हैं। छिद्रेष्वनर्था बहुलीभवन्ति।

पृ. ४२०—ब्रह्मवर्चसम् = ब्रह्मतेज। 'ब्रह्महस्तिभ्यां वर्चसः'—इस सूत्र से अच् प्रत्यय होने से यह शब्द अकारान्त नपुंसकलिङ्ग हो गया है।

पृ ४२१ = आसन्नपरिचारिका—सदा पास रहने वाली सेविका। लिपिकरी = चित्रकारिणी। मेधाविनी = किशोरकेलिकार ने इसे 'लिपिकरी' का विशेषण मान कर इसका अर्थ 'स्मरणशक्तिसम्पन्ना' किया है। वस्तुतः यह लिपिकरी का नाम है। अन्य संस्करणों में इसका नाम चतुरिका है। अतिवाहयिष्यामि = विताऊंगा। तस्मिन् चित्रफलके इत्यादि = चित्रपट पर मेरे स्वयं अपने हाथ से बनाया हुआ शकुन्तला का चित्र वहीं लाओ।

पृ. ४२४—सखे, सर्वमिदानीमित्यादि—राजा दुर्वासा के शाप के कारण शकुन्तला का परिणय भूल गया था। परन्तु विदूषक को क्या हो गया था। उसने राजा को स्मरण क्यों नहीं दिलाया। वह भी तो सब वृत्तान्त जानता था। यह इस कथा की एक ग्रन्थि है। इसी को सुलझाने के लिये कवि ने राजा से यह सब कहलाया है। राजा की उक्ति से मालूम पड़ता है कि शकुन्तला के परित्याग के समय विदूषक वहाँ उपस्थित नहीं था।

पृ. ४२५—विदूषक कहता है कि वह शकुन्तला का वृत्तान्त भूला नहीं था। परन्तु उसे उसने हँसी समझ लिया था। क्योंकि सब बतला कर अन्त में राजा ने कहा था कि जो कुछ मैं कह रहा हूँ उसे सच मत मानना। मैंने हँसी की है। देखिये पृ. १२५ क्व वयं क्व परोक्षमन्मथः—इत्यादि। यह सब होने पर भी कवि को यह बात खटक रही है कि यह ग्रन्थि ठीक तौर से सुलझती नहीं। इसीलिये अन्त में वह भवितव्यता को बलवती कह कर टाल देता है।

पृ ४२७—बलवत् अशरणः = बहुत असहाय। व्यवसिता = प्रवृत्त हुई। वाष्पप्रकर = आंसुओं का बोझ।

पृ. ४२९—जन्मप्रतिष्ठा = जन्मस्थान, माता।

पृ. ४३२—असन्निवृत्त्यै = फिर न मिलने के लिए। अतीतं = चला गया। अतट-

प्रपातः=पहाड़ की चोटी से पतन। वस्तुतः अतट और प्रपात पर्याय हैं। परन्तु यहां 'अतट' का अर्थ पहाड़ की चोटी अथवा ऊँची चट्टान है और 'प्रपात' का अर्थ पतन। राजा कहता है कि हमारे मनोरथों का अतटप्रपात हो गया। जिस प्रकार कोई व्यक्ति ऊँची चट्टान से गिरने पर मर जाता है उसी प्रकार शकुन्तलाविषयक मेरे मनोरथ सर्वदा के लिये नष्ट हो गये।

पृ. ४३३—अवश्यंभाविनः इत्यादि—अवश्य होने वाले विषयों का समागम अचानक होता है। इसका उदाहरण अंगूठी की प्राप्ति है।

पृ. ४३६—यदि अन्यहस्तगतं भवेद् इत्यादि—यदि यह अंगूठी राजा के हाथ में वापस न आकर किसी दूसरे के हाथ पड़ी होती तो अवश्य शोचनीय हो जाती। सखि—यह शब्द यहां शकुन्तला के लिए आया है।

पृ. ४३८—मदवरोधनिदेशवर्त्ती—अवरोध की आज्ञा में रहने वाला भृत्य रानियों का नौकर होगा। वह शकुन्तला को लेने क्यों जायगा? रानियां अपने लिये एक नई सवत लाना नहीं चाहेंगी। इसलिये 'मदवरोधगृहप्रवेशं' पाठ ठीक है। किशोरकेलिकार ने 'मदवरोधगृहप्रवेशं' यह पाठान्तर देखकर लिखा है 'नलोक-' इति षष्ठीनिषेधः। वस्तुतः यहां षष्ठी का निषेध नहीं है। 'गुणकर्मणि वेप्यते' इस वार्तिक से विकल्प से द्वितीया हुई है। कालिदास ने स्वयं अन्यत्र नेता शब्द का षष्ठी के साथ प्रयोग किया है। 'नेता चमूनामिव कृत्तिकासु'—देखिये रघु० चतुर्दश सर्ग श्लो० २२। इस श्लोक से पता चलता है कि तपोवन से राजमहल तक जाकर वापस आने में तीन दिन का समय लगता है। क्योंकि राजा के नाम में तीन अक्षर हैं। सम्भव है कि एक तरफ का मार्ग चौबीस घण्टे का ही हो। जाने और आने में केवल दो ही दिन लगते हों। एक दिन राजा ने सिपाही और सवारी आदि भेजने का इन्तजाम करने के लिये रख लिया हो। यह समय पैदल यात्रा का मालूम पड़ता है। सवारी से यात्रा करने वाले लोग इसके कुछ पहिले ही पहुँच जाते होंगे। क्योंकि राजा की उक्ति से मालूम पड़ता है कि उसके सिपाही शकुन्तला को लेने के लिये तीन दिन पूरा होने के पहिले ही पहुँच जायँगे। इसी बात का चतुर्थ अंक से समर्थन होता है। शकुन्तला राजभवन जाने के लिये ऋषियों के साथ तपोवन से प्रातःकाल करीब नौ-दस बजे रवाना हुई। क्योंकि शार्ङ्गरव कहता है—दूरमधिरूढः सविता। कण्व भी शकुन्तला से कहते हैं—उप-रुध्यते मे तपोऽनुष्ठानम्। यह तो हुआ रवाना होने का समय। अब राजमहल में पहुँचने के समय पर ध्यान दीजिये। यह समय भी करीब दस-ग्यारह बजे का ही है। राजा सबेरे का दरबार करके तुरन्त उठा था। पञ्चम अङ्क के आरम्भ में कञ्चुकी कहता है—तथापि शङ्कितवानस्मि इदानीमेव धर्मासनादुत्थिताय देवाय कण्वशि-ष्यागमनं निवेदयितुम्। इसके अतिरिक्त प्रतिहारी राजा से कहती है—एष अभि-

नवसम्मार्जनरमणीयः अग्निशरणालिन्दः। यह बात मध्याह्न के पूर्व ही हो सकती है। मध्याह्नोत्तर तो सम्मार्जन वासी हो जाता है। इस प्रकार शकुन्तला चौबीस घण्टे में रास्ता तय करके पैदल तपोवन से राजमहल पहुँची।

पृ० ४४१—वन्धुर=सुन्दर।

पृ ४४४—दीर्घापाङ्गविसारिनेत्रयुगलं=विस्तृत अपाङ्गों के कारण बड़े नेत्र वाला। लीलाञ्चितभ्रूलत=विलासयुक्त भ्रूलता वाला। दन्तान्तः इत्यादि=दांतों के बीच फैलने वाले हास्य की किरण रूपी ज्योत्स्ना से चमकने वाले ओठ वाला। कर्कन्धू इत्यादि—वेर की कान्ति वाले लाल ओठों से सुन्दर। विभ्रमलसत्=शृङ्गारभाव के विकार से शोभायमान। प्रोद्भिन्नकान्तिद्रवं=पसीने की बूँदों के कारण आविर्भूत कान्तिद्रव वाला। चेहरे पर पसीने बूदें क्या हैं मानो सौन्दर्य पिघल कर ऊपर आ गया है। ये सब मुख के विशेपण हैं। चित्रेऽप्यालपतीव=चित्र में होने पर भी मानो बोल रहा है।

पृ. ४४५—स्खलतीव मे दृष्टिः निम्नतप्रदेशेषु=स्तनादि गुप्त स्थानों पर मेरी दृष्टि मानो लड़खड़ा रही है। स्तनादि अङ्गों के अत्यन्त सुन्दर होने के कारण मेरी दृष्टि बार बार वहीं पड़ती है। सत्त्वानुप्रवेशशङ्कया=प्राणसञ्चार की शङ्का से। चित्र सजीव है।

पृ. ४४६-४४७—यद् यत् साधु न इत्यादि—जो जो अङ्ग चित्र में चित्रकार के दोप के कारण सुन्दर नहीं बनते उन्हें चित्रकार बार बार कूची फेर कर वस्तुभूत पदार्थ की तरह सुन्दर बनाता है। मैंने भी वैसा ही किया। परन्तु बहुत प्रयत्न करने पर भी मैं शकुन्तला के सौन्दर्य को यथावत् चित्रित नहीं कर पाया हूँ। उसका चित्र किञ्चित् ही लावण्य से युक्त हुआ है। तथा हि—राजा ऊपर कही हुई बात का उदाहरण दे रहा है चित्र कुछ सुन्दर और कुछ भद्दा है यह दिखला रहा है। चित्र के गुण और दोष व्यक्त कर रहा है। अस्यास्तुङ्गमिस्यादि—इसके दोनों स्तन कुछ ऊँचे से मालूम पड़ते हैं। अर्थात् वस्तुत' वे जितने ऊँचे हैं उससे चित्र में वे कुछ अधिक ऊँचे हो गए हैं। नाभि निम्न सी मालूम पड़ती है। अर्थात् वस्तुत' वह जितनी निम्न है उससे चित्र में कुछ अधिक गहरी हो गई है। चित्रपट सम होने पर भी वलियां (त्रिवलि) विपम और ऊँची हो गई हैं। अर्थात् वस्तुत. वे जैसी सम और जितनी ऊँची हैं वैसी नहीं बन पाई हैं। स्याही में अधिक तेल के प्रभाव से अङ्गों में मार्दव पुराना (प्रौढ़ा स्त्रियों के मार्दव जैसा) प्रतीत होता है। अर्थात् युवतियों के सौकुमार्य में जो ताजगी होती है वह ताजगी नहीं दिखाई देती। ये चित्र के दोप हैं। अथवा तेल के प्रभाव से अङ्गों का मार्दव चिरस्थायी दिखाई देता है—ऐसी व्याख्या करके तृतीय चरण को चित्र का गुण व्यक्त करने वाला माना जा सकता है। प्रेम से वह मानो जरा जरा मेरे मुख की तरफ देख रही है। मुस्कराती हुई मानो वह मुझसे बोल रही है। ये चित्र के गुण हैं। इस

प्रकार प्रथम तीन चरणों में चित्र के दोष और अन्तिम चरण में गुण अथवा प्रथम दो चरणों में दोष और अन्तिम दो चरणों में गुण व्यक्त किये गए हैं।

पृ. ४४८—निकामजला=बहुत जल वाली, जल से भरी। अतीत्य=छोड़कर। मृगतृष्णिकायां=असत्य वस्तु में। चमकती हुई बालू को देखकर मृग उसे जल समझता है और अपनी प्यास बुझाने की लालसा से उसकी तरफ दौड़ता है। यह मृगतृष्णा है।

पृ. ४५०—शिथिलबन्धनोद्वान्तकुसुमेन केशहस्तेन=बन्धन ढीला हो जाने के कारण जिससे फूल टपक रहे हैं ऐसे केशकलाप वाली। उच्चलितनीविना वसनेन=जिसकी साड़ी की गाँठ ढीली हो गई है ऐसी।

पृ ४५४—लम्बकूर्चानां=लम्बी दाढ़ी और मूँछ वाले। प्रसाधनं=अलङ्कार।

पृ ४५६—पाटच्चर=चोर।

पृ. ४५९—त्वां कारयामि इत्यादि=राजा ने भौंरे के लिये जो जेल की सजा निर्धारित की है उस पर ध्यान दीजिये।

पृ. ४६१—अहमपि इदानीं इत्यादि=अब तक मिश्रकेशी समझ रही थी कि सचमुच कोई भौंरा चित्र पर बैठ रहा है जिसे राजा उड़ाना चाहता है। परन्तु विदूषक के यह कहने पर कि 'यह चित्र है' वह समझी कि भौंरा चित्र का ही है। राघवभट्ट के अनुसार यहां 'एष' विदूषक के लिये आया है। परन्तु यह ठीक नहीं है। यहां यह शब्द राजा के लिये ही है। किशोरकेलिकार ने ठीक लिखा है। पौरोभाग्यं=गलती। दूसरे का दोष दिखलाना। राजा अब तक चित्र के पदार्थों को सच्चे पदार्थ समझ रहा था। विदूषक ने उसकी गलती दिखला कर उसे सचेत किया। राजा विदूषक से कहता है कि तुमने यह अच्छा नहीं किया। अब तक मैं एक रस होकर प्रिया के सहवास का आनन्द लूट रहा था। अब वह पुनः चित्र हो गई।

पृ ४६२—पूर्वापरविरुद्ध.=पहिले तो व्यभिचारिणी समझ कर शकुन्तला का परित्याग किया अब उसके लिये रो रहा है। यह पूर्वापरविरोध है। राघवभट्ट ने इसका अर्थ दूसरे प्रकार से किया है। पहिले तो चित्र को चित्र माना, फिर उन्मादावस्था में उसे सत्य समझा, अब पुनः उसे चित्र समझ रहा है। यह पूर्वापरविरोध है। यह अर्थ सरस नहीं है। पहिला अर्थ ठीक है।

पृ. ४६३—अविश्रामं=निरन्तर। विरह के कारण निद्रा नहीं आती। निरन्तर जागता रहता हूँ। अतः स्वप्न में उसका समागम नहीं हो पाता। सतत बहने वाले आँसुओं के कारण चित्र में भी उसे नहीं देख पाता।

पृ. ४६४—पिङ्गलिकावेदितया=पिङ्गलिका से यह समाचार पाकर कि किसी स्त्री का चित्र बनाने के लिये चतुरिका कलम वगैरह समान ले जा रही है। सबलात्कारं=जबरदस्ती।

पृ. ४६५—बहुमानगर्विता=किशोरकेलिकार ने इसका अर्थ इस प्रकार किया है—

बहुमानेन मत्कर्तृकेणात्यादरेण गर्विता जातगर्वा। यह ठीक नहीं मालूम पड़ता। कवि ने रानी वसुमती को कुलभार्या के रूप में चित्रित किया है। वह राजा से अधिक आदर पाकर घमण्ड क्यों करेगी? सो भी अपने पति से? यहाँ बहुमान का अर्थ है 'बहुत बढ़ी हुई ईर्ष्या'। जब रानी ने सुना कि राजा शकुन्तला के विरह से दुखी है तो उनके मन में सपत्नी के प्रति ईर्ष्या तीव्र हो गई। वह ईर्ष्याकृत कोप से भरी थी।

पृ ४६६—आत्मानमपि = अपने को भी। यहाँ 'आत्मानं' राजा या विदूषक का परामर्श करता है। विदूषक का आशय यह है कि चित्र छिपाने से तुम्हारी भी तो रक्षा होगी। अथवा चित्र के साथ मुझे अपनी भी तो रक्षा करनी पड़ेगी। नहीं तो कुपित होकर रानी न मालूम क्या करावेगी। कूटवागुरातः = गुप्त जाल से, षड्यन्त्र से। मेघच्छन्नप्रासादः=राजा के एक महल का नाम है। पारावत=कबूतर।

पृ. ४६७—प्रथमसम्भावनां = पहिले आकर की अथवा पहिले किये हुए प्रेम की रक्षा करता है। राजा यद्यपि शकुन्तला से प्रेम करने लगा है। फिर भी उसने अपनी पहिली रानियों के प्रति प्रेम और आदर का व्यवहार छोड़ा नहीं है। यह उसकी चतुराई है। नागरिक ऐसा ही व्यवहार करते हैं। अन्तरे = रास्ते में। कार्योपरोध इत्यादि—कार्य में बाधा नहीं डालना चाहती। पहिले तो चेटी को चित्र का सामान ले जाते देख रानी कुपित हुई थी और राजा को ताना मारने जा रही थी। परन्तु पीछे प्रतीहारी को पत्र ले जाते देख समझी कि अब राजा राज्य के कार्य में व्यस्त रहेंगे। ऐसे अवसर पर मेरा जाना ठीक नहीं। अतः लौट गई। यह रानी के चरित्र पर प्रकाश डालता है।

पृ ४६८—वारिपथोपजीवी = जहाजी व्यापार से धन कमाने वाला। नौव्यसनेन = जहाज डूब जाने से। विपन्नः=मर गया। वसु = धन। राजस्वमापद्यते = राजा का धन हो रहा है। जो लोग लावारिस मर जाते हैं उनकी सम्पत्ति राजा की हो जाती है। धनवृद्धि को भी कोई सन्तान नहीं थी।

पृ ४७०—आपन्नसत्त्वा=गर्भिणी। साकेतपुरस्य=अयोध्या के। निर्वृत्तपुंसवना= पुंसवन संस्कार गर्भ के तृतीय या चतुर्थ मास में किया जाता है। इससे स्पष्ट है कि धनवृद्धि की स्त्री गर्भिणी थी।

पृ. ४७१—पित्र्यं रिक्थम् अर्हति = पिता के धन का अधिकारी है।

पृ ४७२—पापादृते=इसकी व्याख्या अनेक प्रकार से की जाती है। हमारी प्रजा में जिसका जो सम्बन्धी मर जाय उसके स्थान पर दुष्यन्त उसका वह सम्बन्धी होगा यदि मरा हुआ आदमी पापी न रहा हो। अथवा—जिसका जो सम्बन्धी मर जायगा उसके स्थान पर दुष्यन्त उसका वह सम्बन्धी होगा यदि वह जीवित व्यक्ति पापी न हो अथवा—जिसका जो सम्बन्धी मर जायगा उसके स्थान पर दुष्यन्त उसका वह सम्बन्धी होगा यदि वह सम्बन्ध पाप का कारण न हो। अर्थात् यदि

किसी का पिता या पुत्र मर जाय तो दुष्यन्त उसका पिता या पुत्र होगा। परन्तु यदि किसी स्त्री का पति मर जाय तो दुष्यन्त उसका पति नहीं होगा।

पृ. ४७२—काले प्रवृष्टमिव = समय पर हुई वृष्टि के समान।

पृ. ४७३-सन्ततिविच्छेदनिरवलम्बना इत्यादि-सन्तति के विच्छेद से अवलम्बन-विहीन होने के कारण सम्पत्ति मूल पुरुष के मर जाने पर दूसरे के पास चली जाती है। मेरे मरने के बाद पुरुवंश की लक्ष्मी का भी तो यही हाल होगा। उपनतश्रेयोऽवमानिनं=आये हुए कल्याण का तिरस्कार करने वाले। राजा का आशय यह है कि गान्धर्व विधि से विवाहित मेरी स्त्री शकुन्तला गर्भिणी थी मैंने अज्ञानवश उसका परित्याग किया। अब मैं सन्तान के लिये रो रहा हूँ।

पृ. ४७४—संरोपितेऽप्यात्मनि = अपने आप को रोपित करने पर भी, गर्भिणी होने पर भी। 'आत्मा वै जायते पुत्रः' इस सिद्धान्त के अनुसार पुरुष गर्भ के रूप में स्त्री के उदर में अपने को ही रोपित करता है।

पृ. ४७६—पिण्डभाजः=पितर, स्वर्ग गए हुए पूर्वपुरुष। दुष्यन्त का आशय यह है कि मुझे सन्तान न होने के कारण मेरे मरने के बाद मेरे पितरों को पिण्ड देने वाला कोई न रहेगा। यथाश्रुति सम्भृतानि = वेदोक्त विधि से आयोजित। निवपनानि = पिण्डप्रदान, तर्पण वगैरह।

पृ. ४७७—धौताश्रुसेक—धातूनामनेकार्थत्वात् धौतः का प्रवाहितः अर्थ करना चाहिए। धौत. अश्रुसेकः। यस्मिन तत् धौताश्रुसेकं। यह उदक का विशेषण होगा। जिस जल में आँसू बहाये गए हैं ऐसा जल अर्थात् आँसू मिला जल। यदि इसे क्रिया-विशेषण माना जाय तो-धौतः अश्रुसेकः यस्मिन् कर्मणि तत् धौताश्रुसेकं यथा स्यात्तथा पिबन्ति। आँसू बहाते हुए पीयेंगे। व्यवधानदोषेण=पर्दे से आड़ हो जाने के कारण।

पृ. ४७८—अनुरूपमपि औषध इत्यादि—यहाँ 'अपि' 'एव' के अर्थ में आया है। बीमारी के योग्य ही औषध उसे दूर कर सकता है। चेटी का आशय यह है कि मैं एक मजदूरिन हूँ। इसलिए राजा मेरी बात पर ध्यान नहीं दे रहा है। उसकी बराबरी का कोई आदमी उसे समझावे तो वह धीरज धारण करेगा। विदूषक उसका मुँह लगा है। वह समझावेगा तब राजा को धीरज होगा।

पृ. ४७९-आमूलशुद्धसन्तातिः=मूल से ही शुद्धसन्तति वाला। प्रजावन्ध्ये=निःसन्तान। जिस प्रकार अनर्थों के देश में विद्या का प्रवाह नष्ट हो जाता है उसी प्रकार मूल से ही शुद्धसन्तति वाला यह पुरुवश मेरे निःसंतान होने के कारण अस्त हो रहा है।

पृ. ४८०—निर्वृत करोमि = शकुन्तला का वृत्तान्त बतला कर सुखी करूँ। देवजनन्या. = देवताओं की माता अदिति के।

पृ. ४८१—यज्ञभागसमुत्सुका देवाः = यज्ञभाग पाने के लिये उत्सुक देवगण। मिश्रकेशी का आशय यह है कि यदि दुष्यन्त निःसन्तान मर गया तो यज्ञों के द्वारा

देवताओं को तृप्त करने वाला कोई न रहेगा। अतः यज्ञभाग पाने के लिये उत्कण्ठित देवता स्वयं ही ऐसी व्यवस्था करेंगे जिससे दुष्यन्त और शकुन्तला का मिलन हो जाय।

पृ. ४८२—अनिषिद्धपरिजनां=अपनी सहेलियों को मना न करने वाली। राजा का कहना यह है कि रानी ने अपनी सहेलियों को माधव्य के साथ दुर्व्यवहार करने की छूट दे कर अच्छा नहीं किया।

पृ. ४८३—अत्याहित=महाभीति, डर की बात।

पृ. ४८४—आविष्करोति इत्यादि=यथा मारुतः अश्वत्थ व्याप्य आत्मान आविष्करोति तथा कम्प. सर्वाङ्ग व्याप्य आत्मान आविष्करोति। जिस प्रकार पवन पीपल के वृक्ष में व्याप्त होकर अपने को व्यक्त करता है उसी प्रकार कम्प सर्वाङ्ग में व्याप्त होकर अपने को व्यक्त कर रहा है। यहा किशोरकेलिकार ने 'नन्वत्राविष्कारस्य' इत्यादि लिख कर जो प्रश्न उठाया है वह प्रश्न 'आविष्करोति' यह पाठ रखने से नहीं उठता। 'आविष्करोति' सकर्मक क्रिया है। उसके स्थान पर 'आविर्भवति' पाठ कर दिया जाय तो वह प्रश्न उठेगा। जो पाठ इस संस्करण में रखा गया है उसे रखने से 'व्याप्य' और 'आत्मान' इन दो पदों का अध्याहार करना पड़ता है। इस पाठ को बदल कर 'आविर्भवति सर्वाङ्गम् अश्वत्थ इव मारुत.' कर देने से किसी भी पद का अध्याहार नहीं करना पड़ेगा। दिगवलोकनप्रासाद.= दिशाओं में दूर तक देखने के लिये बना महल। मेघच्छन्न प्रासाद बहुत ऊँचा था। उसकी छत से दिशाओं में दूर तक दिखाई देता था। ऐसे प्रासाद राजधानियों में बनाये जाते थे। उनकी छत से यह देखा जाता था कि कहीं से कोई शत्रु आक्रमण तो नहीं कर रहा है।

पृ. ४८५—तस्याग्रभागात् इत्यादि—जिस अत्युच्च प्रासाद की उपरितन भूमि पर पालतू मोर भी मार्ग में कई बार सुस्ता कर पहुँचते हैं, उस प्रासाद के शिखर पर किसी अदृश्य आकार वाले प्राणी ने तुम्हारे मित्र विदूषक को पकड़ लिया है। गृहा.—संस्कृत में 'गृह' शब्द सामान्यतः नपुसक लिङ्ग में चलता है। परन्तु उसका प्रयोग पुल्लिङ्ग में भी किया जा सकता है। ऐसी अवस्था में वह नित्य बहुवचन में रखा जाता है। 'इमे नो गृहा.'—मृच्छ० अङ्क प्र०। 'स्फटिकोपलविग्रहा गृहा.'—नैषध सर्ग २, श्लो० ७४।

पृ. ४८७—गतिभेद=बदली हुई चाल अर्थात् तेज गति। हस्तावारक—चमड़े या अन्य किसी पदार्थ का बना लम्बा दस्ताना जो धनुष की प्रत्यञ्चा की चपेट से हाथ की रक्षा करता है।

पृ. ४८९—कौणपापसद=राक्षसाधम। विस्तार के लिये टीका देखिये।

पृ. ४९०—भो. तिरस्करिणीगर्वित=हे तिरस्करिणी विद्या का गर्व रखने वाले तिरस्करिणी वह विद्या है जिसके प्रभाव से मनुष्य स्वय तो सबको देख सकता है

परन्तु उसको कोई नहीं देख सकता। मा च ते वयस्यसम्पर्कात् इत्यादि—मेरे मित्र माधव्य से लिपटे होने के कारण तुम्हारे मन में यह विश्वास न हो कि मैं माधव्य को लगने के डर से तुम्हारे ऊपर वाण न चला सकूंगा। मैं ऐसा वाण मारूंगा कि वह तुम्हें मार डालेगा और माधव्य बच जायगा।

पृ. ४९३—कालनेमिप्रसूति =कालनेमि नाम के राक्षस की सन्तान। दानव-गणः=राक्षसों का समूह। रणशिरसि=लड़ाई के मैदान में। सप्तसप्तिः=सूर्य। नैशं तिमिरं=रात के अन्धकार को। आत्तशस्त्रः एव=केवल शस्त्र लेकर ही।

पृ. ४९४—सम्भावनया=बहुमान से। तदपि कथ्यते—राजा शकुन्तला के विरह से दुःखी था। उस अवस्था में कदाचित् वह युद्ध करने न जाता। अतः मातलि ने उसे क्रोध दिलाने के लिये विदूषक को परेशान किया था।

पृ. ४९५—दिवस्पतेः=इन्द्र की। परिगतार्थं कृत्वा=यह वृत्तान्त समझा कर।

---

## सप्तम अङ्क

पृ. ४९७—ततः प्रविशति इत्यादि—राजा राक्षसों को मार कर लौट रहा है। राक्षसों के साथ युद्ध का वृत्तान्त नाटक में नहीं दिखलाया गया है क्योंकि नाटकों में युद्ध दिखलाना मना है। किसी पात्र के द्वारा उसका वर्णन भी नहीं कराया गया है। क्योंकि युद्ध कथा का अङ्ग नहीं है। सप्तम अंक के आरम्भ में राजा और मातलि के संवाद से उसका पता चलता है। राजा और मातलि रथ पर बैठ कर आकाश मार्ग से आते हैं। सत्क्रियाविशेषात्—सत्क्रियाविशेषं अपेक्ष्य। ल्यब्लोपे पञ्चमी।

पृ. ४९९—अवदानसम्मितां—अवदानेन सम्मितां, पराक्रम के योग्य। राघवभट्ट ने लिखा है 'अवदानं शुद्धकर्म'—इत्यमरः। परन्तु अमरकोश में 'अवदानं कर्मवृत्तं' पाठ मिलता है। रघुवंश के 'नैर्ऋतघ्नमथ मन्त्रवन्मुनेः'—इत्यादि श्लोक की व्याख्या में मल्लिनाथ ने लिखा है—'अवदानं पराक्रमः'। 'पराक्रमोऽवदानं स्यात्' इति भागुरि। देखिये—रघु० सर्ग ११ श्लो० २१। यहां यही अर्थ ठीक प्रतीत होता है।

पृ. ५००—विसर्जनावसरे=विदाई के समय। आमृष्टवक्षोहरिचन्दनाङ्का—आमृष्टं वक्षोहरिचन्दनं अङ्क यस्याः सा। वक्षःस्थल पर लगे चन्दन से अङ्कित। माला निरन्तर वक्षःस्थल पर लटकने के कारण वहां का चन्दन पोछ डालती है। राजा को विदा करते समय इन्द्र ने उसे अपने पास अपने आधे आसन पर बैठाया और अपने गले की मन्दारमाला उसे पहिना दी। देवताओं के सामने राजा का बड़ा भारी आदर हुआ।

पृ. ५०१—उभये—उभय शब्द के रूप एक वचन और बहुवचन में चलते हैं। यहां शर और नख बहुत हैं। इसलिये बहुवचन का प्रयोग किया गया है।

त्रिदिवं—त्रिदिव शब्द पुल्लिङ्ग में होता है। परन्तु हेमचन्द्र के अनुसार वह नपुंसक लिङ्ग में भी हो सकता है। नतपर्वभिः—नतानि पर्वाणि येषां तैः। बाणों के पक्ष में इसका अर्थ है-छोटी गाँठों वाले अथवा दबी गाँठों वाले। नखों के पक्ष में-अंगुलियों क मास में काफी घुसे होने के कारण मजबूत गाँठों वाले। गहरी गाँठों वाले।

पृ. ५०२-५०३—नियोज्याः=सेवक। सिद्ध्यन्ति=सफल होते हैं। सम्भावना-गुण-सम्भावनायाः गुणः त। बहुमान का गुण अथवा प्रभाव की महिमा। राजा का आशय यह है कि जब स्वामी अपने परिचारक पर विश्वास करके उसे कोई बड़ा काम सौंप कर आगे करता है तो उसकी हिम्मत बढ़ जाती है' और वह बड़े-बड़े काम करने में सफल होता है। अथवा-सेवक बड़े-बड़े काम करने में जो सफलता प्राप्त करता है उसका कारण स्वामी का प्रभाव होता है। धुरि=आगे। प्राभविष्यत् और अकरिष्यत् लृङ लकार के रूप हैं। यहाँ क्रियातिपत्ति क्षलकर्ता है। राघवभट्ट के अनुसार इस पद्य के पूर्वार्द्ध में अप्रस्तुतप्रशंसा अलङ्कार है। उससे उदात्तालङ्कार व्यक्त होता है। उत्तरार्द्ध में दृष्टान्तालङ्कार है। किशोरकेलिकार के अनुसार यहाँ अप्रस्तुतप्रशंसा और सामान्य से विशेष के समर्थनरूप अर्थान्तरन्यास की संसृष्टि है। वस्तुतः यहाँ विशेष से सामान्य का समर्थनरूप अर्थान्तरन्यास है।

पृ. ५०३—सुरसुन्दरीणा विच्छित्तिशेषैः=देवाङ्गनाओं के अलङ्कार से बचे हुए। वर्णैः=लाल, पीले रङ्गों के द्वारा। ये रग केशर, कस्तूरी आदि पदार्थों के बने होते हैं। कुछ टीकाकारों ने 'वर्णैः' का अर्थ 'यक्षकर्दमादिभिः' किया है। यक्षकर्दम अनेक सुगन्धित द्रव्यों को मिलाकर बनाया हुआ एक प्रकार का कल्क है। कुङ्कुमागुरु-कस्तूरीकर्पूरं चन्दनं तथा। महासुगन्धिमित्युक्तं नामतो यक्षकर्दमः'—धन्वन्तरि। कल्पलतांशुकेषु=कल्पलताओं से उत्पन्न वस्त्रों पर, अथवा—कल्पलताओं के पत्तों पर। सञ्चिन्त्य=सोचकर। गीतिक्षमं अर्थबन्धं=गाने योग्य अर्थ की योजना वाले। त्वच्चरित=तुम्हारे चरित्र को, तुम्हारे बहादुरी के कार्यों को। ये देवगण देवाङ्ग-नाओं के अलङ्कार से बचे रंगों से कल्पलताओं से निकले वस्त्रों पर खूब सोच कर बनाये हुए तुम्हारे चरित्र के गीत लिख रहे हैं।

पृ. ५०४—मरुतां कतमस्मिन् पथि=वायु के किस मार्ग में। भारतीय कल्पना के अनुसार सात वायु हैं। उनके नाम इस प्रकार हैं—आवह, प्रवह, उद्वह, संवह, सुवह, परिवह और परावह। 'भूवायुरावह इह प्रवहस्तदूर्ध्वं स्यादुद्वहस्तदनु-संवहसंज्ञकश्च। अन्यस्ततोऽपि सुवह परिपूर्वकोऽस्माद् बाह्यः परावह इमे पवनाः प्रसिद्धाः'—सिद्धान्तशिरोमणि। आवह वायु भूपृष्ठ से लेकर मेघों तक रहता है। यह सबसे नीचे का वायु है। प्रवह वायु उसके ऊपर है। यह मेघों से लेकर सूर्यलोक तक रहता है। इसी प्रकार सब वायु एक के ऊपर एक है। परावह वायु सबसे ऊपर सप्तम कक्षा में है। वायुओं के नाम और स्थान भिन्न-भिन्न पुराणों में

भिन्न भिन्न दिये हैं। राजा यह जानना चाहता है कि उसका रथ इनमें से किस वायु की कक्षा में है।

पृ ५७५—यः गगनप्रतिष्ठां त्रिस्रोतसं वहति=जो वायु आकाश में बहने वाली गंगा को धारण करता है। चक्रविभक्तिरश्मि· ज्योतींषि वर्तयति—जो वायु अपने वायुरूप किरणों को चारो तरफ प्रसारित करके नक्षत्रों को चलाता है। चक्रेण विभक्ता· रश्मयो येन स'। 'चक्रेण' मानो चारों तरफ। रश्मयः का अर्थ है वायुरूप किरण। रश्मयोऽर्थाद्वायुरूपाः—राघवभट्ट। कुछ संस्करणों में 'चक्रविभक्तरश्मि' क्रियाविशेषण माना गया है। बम्बई के संस्करण में 'ज्योतींषि वर्तयति च प्रवि· भक्तरश्मिः' पाठ है। मातलि की इस उक्ति से मालूम पड़ता है कि राजा का रथ प्रवह वायु में था। परन्तु ऐसा मानने में एक कठिनाई उपस्थित होती है। यद्यपि प्रवह वायु में नक्षत्र हैं लेकिन आकाशगङ्गा नहीं है। उसका स्थान परिवह वायु में है। श्लोक में तो राजा के रथ का होना उस वायु में कहा गया है जिसमें आकाश· गङ्गा और नक्षत्र दोनों हैं। यदि 'वायोरिम परिवहस्य वदन्ति मार्गम्' यह पाठ लिया जाय तो भी कठिनाई दूर नहीं होती। क्योंकि परिवह वायु में आकाशगङ्गा तो है परन्तु नक्षत्र नहीं है। प्रवह वायु के पक्षपाती अपने मत का समर्थन करने के लिये यह युक्ति देते हैं कि आकाशगङ्गा परिवह वायु से निकल कर भूपृष्ठ पर आती है। वह मार्ग में प्रवह वायु में से होकर ही आती होगी। अतः प्रवह वायु में उसकी सत्ता किसी न किसी रूप में माननी ही पड़ेगी परिवह वायु के परिपक्ष· पाती अपने मत की पुष्टि के लिए यह युक्ति देते हैं कि इस श्लोक में 'ज्योतींषि' का अर्थ सप्तर्षि है। पुराणों में परिवह वायु में आकाशगङ्गा और सप्तर्षि दोनों की सत्ता मानी गई है। वस्तुत· इस श्लोक में कुछ गड़बड़ी है। जिस संस्करण में जैसा पाठ हो वैसी व्याख्या करके ग्रन्थ लगा देना चाहिये।

पृ· ५०६—शङ्के इत्यादि-राजा का रथ प्रवह वायु से उतर कर भूपृष्ठ पर आवह वायुमें आ गया है। परिवह वायुके पक्षपाती कहते हैं कि अत्यन्त द्रुत गति के कारण राजा का रथ बोल्ते-बोलते परिवह वायु से उतर कर आवह वायु में आ गया है।

पृ ५०७—अगविवरेभ्य=पर्वतों की दरारों से निकले हुए। कुछ संस्करणों में 'अरविवरेभ्य' पाठ है। पहियों में लगी खड़ी लकड़ियों के बीच के अवकाशों से। अचिरभासा तेजसा=बिजली के प्रकाश से। पिशुनयति=सूचित करता है। शीकरक्लिन्ननेमिः=पानी की बूँदों से गीली हाल वाले। इस श्लोक में रथ का आवह वायु में होना सिद्ध करने के लिए कुछ हेतु दिये गए हैं।

पृ· ५०८—आकाश से पृथ्वी पर उतरते समय राजा ने जो दृश्य देखा उसका वर्णन है। इस श्लोक को पढने से ऐसा अनुभव होता है मानो हम

वायुयान में बैठ कर नीचे आ रहे हैं। जिन्हें हवाई जहाज में उड़ने का सौभाग्य प्राप्त हुआ है वे इस श्लोक को अच्छी तरह समझ सकते हैं।

पृ. ५१०—५११—स्वायम्भुवात् इत्यादि—स्वयंभू अर्थात् ब्रह्मा के पुत्र मरीचि थे। इनका दूसरा नाम स्वायंभुव था। मरीचि के पुत्र कश्यप थे। इनका दूसरा नाम मारीच था। उन्होंने दक्ष प्रजापति की कन्याओं से विवाह किया था। इनमें अदिति सबसे बड़ी थी। वह कश्यप की प्रधान पत्नी थी। कश्यप और अदिति ने सृष्टि को बढ़ाया। कश्यप को प्रजापति भी कहते हैं। पुराणों में दी हुई प्रजापतियों की सूची में इनका नाम नहीं है। परन्तु सृष्टि का विस्तार करने में इनका हाथ रहा। इसलिये इन्हें कहीं कहीं प्रजापति कहा गया है। यहाँ यह बात ध्यान देने योग्य है कि मरीचि और दक्ष दोनों ब्रह्मा के मानसपुत्र थे। इनकी सन्तानों ने आपस में विवाह किया था। इससे यह प्रतीत होता है कि प्राचीन काल में चचेरे भाई बहिनों का विवाह होता था। अनतिक्रमणीयानि श्रेयांसि = मंगलदाता महापुरुषों का तिरस्कार न करना चाहिये। यहाँ 'श्रेयांसि' मंगलदाता महापुरुष मारीच और अदिति के लिये आता है।

पृ. ५१२—उपोढशब्दः इत्यादि—पहिये की हाल का शब्द नहीं सुनाई दे रहा है और न धूल ही उड़ रही है। पृथ्वी का न स्पर्श होने के कारण धक्का न खाने वाला तुम्हारा रथ यद्यपि उतर गया है तथापि उसके उतरने का पता नहीं चलता है।

पृ. ५१३—एतावानेव इत्यादि—आपके और इन्द्र के रथ में यही तो अन्तर है। आपका रथ पृथ्वी को छू कर चलता है, अतः उसमें वे सब बातें होती हैं जो 'उपोढशब्दा' इत्यादि श्लोक में कही गई हैं। इन्द्र का रथ पृथ्वी को नहीं छूता, अतः उसमें वे बातें नहीं होतीं। वल्मीकार्धनिमग्नमूर्तिः = चींटियों के द्वारा बनाये हुए मिट्टी के ढेर में जिसका आधा शरीर गड़ गया है। उरगत्वक्‌-ब्रह्मसूत्रान्तरः = साँप के केंचुल उनके शरीर पर इस प्रकार लटक रहे हैं मानो दूसरा यज्ञोपवीत हो। कण्ठे इत्यादि=पुरानी लताओं के कुटिल तन्तुओं से गला अत्यन्त जकड़ गया है। अंसव्यापी इत्यादि = पक्षियों के घोंसलों से भरे हुए और कन्धे तक लटकने वाले जटामण्डल को धारण किये हुए। यत्र इत्यादि = वह मुनि सूर्यमण्डल पर ध्यान लगाए जहाँ खम्भे की तरह निश्चल बैठे हैं। वह मारीच मुनि का आश्रम है। यत्र स्थितः स मारीचाश्रमः—इत्यन्वयः।

पृ. ५१५—एतावदिति इत्यादि—यहाँ 'एतौ' अलग पद है। भवान् किमिदानीम्—यह अपूर्ण वाक्य है। 'करिष्यति' जोड़कर इसे पूरा करना चाहिये। राजा चाहता है कि मातलि उसके साथ आश्रम में जाय। परन्तु वह उसे स्पष्ट ऐसा नहीं कह सकता। क्योंकि देवराज का मातलि देवतुल्य है। इसके अतिरिक्त उसे यह भी सन्देह है कि कहीं मातलि के जाने पर घोड़े रथ को लेकर भाग न

जायँ। समययन्त्रितः इत्यादि—मातलि का आशय यह है कि उसका रथ इशारे पर चलता है। रथ की अधिष्ठात्री देवता इशारा समझती है। रथ भाग नहीं सकता।

पृ. ५१६—प्राणानाम इत्यादि—इस तपोवन में कल्पवृक्षों के रहते हुए भी मुनिगण वायु भक्षण करके रहते हैं। वे सोने के कमलों की धूल से जरा पीले जल में स्नान आदि कार्य करते हैं और रत्नों से बने घरों में ध्यान लगाते हैं। अप्सराओं के बीच रहने पर भी वे संयम से रहते हैं। अन्य मुनि जिन पदार्थों की प्राप्ति के लिये तप करते हैं यहाँ के मुनि उन्हीं पदार्थों में रहकर तप करते हैं। यह पद्य मारीच के आश्रम की समृद्धि और वहाँ के निवासियों की निःस्पृहता प्रकट करता है।

पृ ५१८—वृद्धसाकल्य—किसी तापस का नाम है। दाक्षायण्या=दक्ष की लड़की के द्वारा, अदिति के द्वारा।

पृ. ५२०—अबालसत्त्व =बहुत पराक्रमी।

पृ. ५२१—जृम्भस्व = जम्भाई लो। मुँह खोलो।

पृ. ५२२—लङ्घयिष्यति = आक्रमण करेगी। स्फुलिङ्गावस्थया इत्यादि—जिस प्रकार आग की चिनगारी इधन पाकर भयङ्कर रूप धारण करती है। यह बालक प्रताप की चिनगारी मालूम पड़ता है। समय पाकर यह महाप्रतापी होगा।

पृ. ५३१—सवादिनी = मिल रही है, सदृश है। राजा की आकृति से बालक की आकृति मिल रही है और राजा के कहते ही बालक शान्त हो गया। यह देख कर तापसी को आश्चर्य हो रहा है। व्यपदेशः=वंश, कुल। एकान्ववायः=एक वंश का।

पृ. ५३४—अथवा अनार्यः इत्यादि—यह वाक्य राजा के चरित्र पर प्रकाश डालता है। राजा का नैतिक चरित्र इतना ऊँचा है कि वह दूसरे की स्त्री के विषय में कोई भी प्रश्न करना अनुचित समझता है।

पृ. ५३५—शकुन्त-लावण्यम = पक्षी का रङ्ग। इस शब्द को सुनते ही बालक को अपनी माँ की याद आ गई।

पृ. ५३६—उपच्छन्दितः = लुभा गया। कवि कैसी चतुराई से धीरे धीरे शकुन्तला को ला रहा है इस पर ध्यान दीजिये।

पृ. ५४०—नियमव्यापृतायाः = पातिव्रत्य व्रत के पालन में लगी हुई।

पृ. ५४१—एकवेणीधरा—विरहिणी स्त्रियाँ अपने शरीर को अलङ्कृत नहीं करतीं। वियोग के दिन बाँधी हुई वेणी को पुनः मिलन के दिन तक नहीं खोलतीं। यह विरह का चिह्न माना जाता है। 'न प्रोषिते तु संस्कुर्यात् न वेणीं च प्रमोचयेत्'—हारीत। विरहिणी के एकवेणी होने की बात काव्यों में प्रायः आती है। 'आद्ये बद्धा विरहदिवसे या शिखा दाम हित्वा'—मेघदूत। विकारकालेऽपि इत्यादि—सर्वदमन के अङ्ग पर बँधी ओषधि विकार-काल में भी जैसी की तैसी रह गई यह सुनकर मुझे मेरे सौभाग्य की ( दुष्यन्त से भेंट होने की ) कोई आशा

नहीं रह गई है। अथवा मिश्रकेशी ने जैसा कहा था कदाचित् वैसा ही हुआ हो ( दुष्यन्त आया हो )। शकुन्तला का आशय यह है कि ऋषि ने तो सर्वदमन के हाथ में ओषधि बाँधते समय यह कहा था कि यदि यह जमीन पर गिर जाय तो इसे यह बालक स्वयं अथवा इसके माता और पिता उठा सकते हैं। दूसरा कोई नहीं उठा सकता। यदि दूसरा कोई उठावेगा तो यह सर्प होकर उसे काट लेगी। परन्तु आज सुनने में आता है कि किसी पुरुष ने उसे उठा लिया है और वह अपने स्वरूप में ही है। ऐसी अवस्था में ऋषि की बात की सत्यता कहाँ रह गई और मैं अपने सौभाग्य की क्या आशा करूँ। इतनी बात कहने तक तो शकुन्तला के मन में यह कल्पना ही नहीं उठी कि ओषधि उठाने वाला दुष्यन्त होगा। वह समझती थी कि ऋषि की बात असत्य हुई और उसके सौभाग्य की कोई आशा नहीं रही। इसके बाद उसे अचानक मिश्रकेशी की बात याद आई और उसके मन में आशा का अङ्कुर उत्पन्न हुआ। टीकाकारों ने इस वाक्य की जैसी व्याख्या की है वह ठीक नहीं प्रतीत होती। कुछ संस्करणों में 'न मे आशामीदात्मनो भागधेयेषु' पाठ है। वह ठीक नहीं प्रतीत होता। इस संस्करण का पाठ अच्छा है।

पृ. ५४३—पश्चात्तापविवर्ण इत्यादि–विरह और पश्चात्ताप से राजा की आकृति इतनी बदल गई थी कि शकुन्तला उसे पहिचान न सकी।

पृ. ५४७—प्रत्यादेशव्यलीकं=त्यागने के कारण उत्पन्न हुई पीड़ा। प्रबलतमसां–प्रबल अज्ञान में पड़े लोगों की।

पृ. ५५१—इति यथोक्तम् इत्यादि = आँसू पोंछता है।

पृ. ५५२—तेन हि इत्यादि—यदि ऐसा है तो लता ऋतुसमागम के चिह्न स्वरूप फूल धारण करे। अर्थात् तुम मेरे समागम के चिह्न स्वरूप इस अंगूठी को धारण करो।

पृ ५५५—पुत्रस्य ते–यहा यह अदिति के मन में दुष्यन्त के प्रति प्रेम उत्पन्न करने के लिए कहा गया। इन्द्र और अन्य देवता अदिति के पुत्र हैं। इसीलिए उन्हें 'आदित्या' कहते हे। यह द्वादश आदित्यों की भी माता है।

पृ. ५५७—आत्मभुवोऽपि पर. = ब्रह्मा से भी बड़ा। द्वन्द्व = जोड़ा। दक्षमरीचिसम्भवम् = दक्ष और मरीचि से उत्पन्न अर्थात् मारीच और अदिति। स्रष्टुः एकान्तरम् = ब्रह्मा से एक पुरुष हट कर। ब्रह्मा के पुत्र मरीचि और उनके पुत्र मारीच। इसी प्रकार ब्रह्मा के पुत्र दक्ष और उनकी लड़की अदिति।

पृ. ५५९—अप्रतिरथ. = बेजोड़ बहादुर। आखण्डल = इन्द्र। जयन्तप्रतिमः = इन्द्र के पुत्र के समान। जयन्त इन्द्र के पुत्र का नाम है। पौलोमीमङ्गला=इन्द्राणी के समान सौभाग्यवती।

पृ. ५६०—एतम्=आओ। श्रद्धा वित्त इत्यादि—श्रद्धा और धनसञ्चय का योग

होने पर यागादि क्रियाएं होती हैं। यहां शकुन्तला श्रद्धा के समान है और दुष्यन्त वित्त के समान। दोनों के योग से विधि के समान पुत्र उत्पन्न हुआ है।

पृ. ५६१—प्रागभिप्रेतसिद्धिः इत्यादि—सामान्यतः पहिले देवताओं का दर्शन होता है, पश्चात् सिद्धि प्राप्त होती है। परन्तु यहां तो पहिले सिद्धि प्राप्त हुई पीछे आपके दर्शन हुए। यह आपका अपूर्व अनुग्रह है। मारीचाश्रम में आने पर राजा को पहिले शकुन्तला मिली, पीछे मारीच के दर्शन हुए।

पृ. ५६२—कस्यचित् कालस्य = कुछ समय बीतने पर।

पृ ५६३—यथा गजे इत्यादि = जैसे कोई किसी हाथी को ठीक अपने सामने से जाते देख कर तो संशय करे, पीछे उसके पद चिह्न देख कर विश्वास करे। मेरे मन की भी ठीक वैसी ही दशा हुई। जब शकुन्तला राजा के सामने खड़ी थी तब तो राजा ने संशय किया कि क्या जाने इससे विवाह किया है या नहीं। बाद अङ्गुलीयक देख कर याद आई।

पृ. ५६५—वचनीयात् = बदनामी से।

पृ. ५६८—अनुद्धातस्तिमितगतिना=धक्के न खाने के कारण स्थिरगतिवाले अर्थात् पृथ्वी को न छूकर आकाश-मार्ग से जाने वाले। सप्तद्वीपां = हिन्दू शास्त्रों के अनुसार पृथ्वी सात द्वीपों में बँटी है। उनके नाम इस प्रकार हैं—जम्बु, प्लक्ष, शाल्मलि, कुश, क्रौञ्च, शाक और पुष्कर। इनमें से जम्बुद्वीप मनुष्यों का निवास-स्थान है।

पृ. ५७२—विडौजाः = इन्द्र। प्राज्यवृष्टिः = पर्याप्त वृष्टि करने वाला। युगशतपरिवृत्तैः = सैकड़ों युग बीतने तक, सैकड़ों युग पर्यन्त।

पृ. ५७३—भरतवाक्यम्—नाटक समाप्त होने पर नटों की तरफ से प्रेक्षकों को लक्ष्य करके मङ्गल-वाक्य कहा जाता है। यह आशीर्वाद अथवा मङ्गल-कामना का रूप ग्रहण करता है। यह पद्य में होता है और किसी प्रधान पात्र के द्वारा कहलाया जाता है। सम्भव है इस वाक्य का यह नाम नाट्यशास्त्र-कर्त्ता भरत महामुनि के नाम पर रखा गया हो कुछ लोगों का मत है कि जो पात्र भरत वाक्य कहता है वह उसे पात्र की हैसियत से नहीं कहता, नटों के प्रतिनिधि की हैसियत से कहता है। यहां तो वह राजा की उक्ति का अंश मालूम पड़ता है। कुछ लोगों का कहना है कि इसे कवि की उक्ति मानना चाहिये। प्रकृतिहिताय = प्रजा के हित के लिये। श्रुतिमहती-श्रुतिभिः महती। वेद भी जिसकी प्रशंसा करते हैं। सरस्वती= संस्कृत वाणी, अथवा सब प्रकार का ज्ञान, विज्ञान। इस भरतवाक्य में मङ्गलकामना की गई है।

शुभम्।



# श्लोकानुक्रमणिका